चौपाई ।

अर्जुन सुनहु एक चित लाई । पुरविल कथा कहौं समुझाई ॥ गोहत्या प्राणी जो करई । सो ज्ञान ध्यान कीन्हें नहिं तरई॥तीर्थ व्रत जो करै तब आई।युगबीते बिनु पाप न जाई ॥ त्रियहत्या पातक अधिकाई । चारों युग बीते क्षय जाई॥सुन अर्जुन रस अमृत बानी। भक्तभाव तुहिं कहों बखानी ॥ जो कर मम भक्तन मन्दाई । ताकर वंश नाश होजाई ॥ तिन दिन तीन पक्ष जो होई । तीन मास बचिहैं नहिं कोई ॥ इतना दिन जो बचै कैसहू । तीन वर्ष उबरे न लेशहू ॥ जो इतनेमहं दंड न देऊं । गदा चक्र फिर हाथ न लेऊं ॥ ऐसा प्रभू भक्तहितकारी । हृदय भजो हरि कृष्ण मुरारी॥

दोहा ।

भक्तकष्ट मोहिं व्यापई, रोम रोम सब अङ्ग ।
तिहि कारण सुन अर्जुन, छाड सकों नहिं सङ्ग ॥
श्रीस्वामी जगजीवन, दीननबन्धु दयाल ॥१॥
औरहु गुण कहि भक्तकर, दया करो गोपाल ॥२॥

चौपाई ।

सुन अर्जुन मैं कहौं विचारी । तुम तो मोर प्राण हितकारी ॥ जो हम कहहिं सत्य करु सोई । पूर्वपुण्य

विनु भक्ति न होई ॥ पद्मपत्र भीगे नहिं जैसे । मोर भक्त पारथ सुन तैसे ॥ वही भांति जब उद्यत होई । प्रेमभक्ति पद पावे सोई ॥ तेहिमहं गुरुमुख सदा कराई । चरणकमल पातक क्षय जाई ॥

जिन२पापोंसे जिन:२ नरकोंमें प्राणी गिरतेहैं उनका वर्णन अट्ठाईस प्रकारके महानरकोंसे कहतेहैं—तामिस्र ॥१॥ अन्धतामिस्र॥२॥ रौरव ॥३॥हारौरव ॥४॥ कुम्भीपाक ॥५॥ कालसूत्र ॥ ६ ॥ असिपत्रवन ॥ ७ ॥ कृमिभक्ष ॥ ८ ॥ अंधकूप॥९॥ साल्मली ॥ १० ॥ सन्दंश ॥ ११ ॥ सूर्मि ॥ १२ ॥ वैतरणी ॥ ॥ १३ ॥ प्राणरोद ॥ १४ ॥ विशसन ॥१५॥ लालाभक्ष ॥१६॥ अविचि ॥ १७ ॥ सारमेय्यादन ॥ १८ ॥ वज्रकणक ॥ १९ ॥ क्षारकर्मद पातन ॥ २० ॥ रक्षोगणशन ॥ २१ ॥ शूलशंतवितोदन ॥ २२ ॥ दंदसुकादन ॥ २३ ॥ पर्यावर्तन ॥ २४ ॥ तिरोधान ॥ २५ ॥ सूचिमुख ॥ २६ ॥ पुयश्रोणितभक्ष ॥२७॥ विषाग्निपरिपिडन ॥२८॥ यह नरक अठाईस हैं धनुष्कोटिमें स्नान करनेहारा पुरुष इन नरकोंमें नहीं गिरता ॥ जो किसीका धन औ स्त्रीपुत्रोंको हरें उनको भयंकर यमदूत कालपाशोंसे बाँध बहुत कालतक तामिस्र नरकमें डालते हैं। जो स्वामीको मार उसका धन लेकर भोगकरै वह अन्धतामिस्रमें गिरताहै । जो और जीवोंसे द्रोह कर अपने कुटुंबका पोषण करे वह रौरवनरकमें डाला जाताहै, जहां बड़े विषधर सर्प्प काटतेहैं । और जो अपना पेट भरै कुटुम्बका पालन न करे वह महारौरवमें गिरताहै और नित्य अपना मांस खाताहै ।जो निर्दय पुरुष पशुपक्षिआदिको रोककर रक्खे उस पुरुषको कुम्भीपाक नरकमें औटतेहुये

तेलमें यमदूत डालतेहैं। जो पुरुष माता पिता और ब्राह्म-णोंसे द्वेष करै वह कालसूत्र नरकमें डालाजाताहै कालसूत्रके नीचे अग्नि जलताहै और ऊपर प्रचंड सूर्य तपताहै, जिसमें पापीपुरुष दग्धहोते रहतेहैं। जो वेदमार्ग छोडकर कुमार्गमें चलतेहैं वह असिपत्रवनमें गिरतेहैं। जो राजा अथवा राज्या-धिकारी अदंड्यपुरुषको दंड देवै और ब्राह्मणको शरीर दंड देवै वह सूकरमुख नाम नरकमें गिरताहै और यमके दूत उसको ईखकी नाईं कोल्हूमें पेरतेहैं। जो ईश्वराराधनविरति-वाले जीवोंको पीडा देवै वह अंधेरे कूयेमें डालाजाताहै वेही जीव उनको वहां पीडा देतेहैं। जो पंक्तिमें बैठ आप उत्तम भोजन करे और पंक्तिवालोंको न देवे और जो पंचयज्ञ किये विना भोजन करैं वे कृमिभोज-ननाम नरकमें डालेजातेहैं वहां उनको कृमिखातेहैं और वे कृमियोंको भक्षण करतेहैं। जो राजा अथवा राजपुरुष ब्राह्मणका धन चोरीकरके अथवा बलात्कार करके लेवैं वे सन्दंशनाम नरकमें गिर अग्निकुडोंके बीच पडतेहैं और यमके दूत लोहके संडासोंसे पीड़न करतेहैं। जो पुरुष पराई स्त्रीसे संग करै और जो स्त्री परपुरुषसे संग करे वह सूर्मि-नाम नरकमें गिरतेहैं और जबतक सूर्य चन्द्र रहैं तबतक उसी मूर्तिके आलिङ्गन किया करते खडे रहते हैं। लोहेकी तपाई मूर्ति आलिंगन करना पडताहै जिस मूर्तिके शरीरमें बडे बडे तीखे कांटेहैं वे जबतक सूर्यचन्द्र तबतक भोगनाहै॥

जे पुरुष अनेक प्रकार करके जीवोंको पीडा देतेहैं वह बहुत कांटोंवाले शाल्मलिनाम नरकमें डालेजातेहैं जो पुरुष पाखंडधर्ममें चले और धर्ममार्गका खंडन करे वह वैतरनीनाम तैहिंगार नरकम जो पुरुष सदाचार छोड लज्जाछोड वृष-

लीस्त्रीका संग करे और शौच आचारसे हीन होवे वह बीभत्सनरकमें पूयविष्ठा रुधिर मूत्र आदिके कुंडोंमें गिरताहै। जो पुरुष दम्भसे यज्ञमें पशुओंकी हिंसाकरै और विधि जाने नहीं वह वैसननरकमें जाताहै वहां यमदूत उसको शस्त्रोंसे छेदन करतेहैं । अपनी स्त्रीको जो मोहसे वीर्य देते पानकराते हैं वह रेतकुण्डमें गिरकर वीर्यपान करतेहैं । जो पुरुष ग्राममें आग लगावै किसीको विष देवै और मार्ग चलनेवाले व्यापारियोंको लूटै वह वज्रदंष्ट्रनाम नरकमें डाला जाताहै । इस प्रकार और भी पापी पुरुष अनेक प्रकारके घोर नरकोंमें डालेजाते हैं परंतु ये सब पाप करनेहारे यदि एक वार भी धनुष्कोटि तीर्थमें स्नान करें तो इन नरकोंको कभी न देखें सद्गति पावैं । यह नरक बडेभारी हैं जो पुरुष इन नरकोंसे बचना चाहैं सो एकादशीव्रत करें ॥ इसमें एकादशी माहात्म्य धरे । जो नकरकसे डरे । सो एकादशी व्रत करे । तब वैकुंठमें पग धरे ॥ स्वामी विश्वेश्वरानंद.

अथ एकादशीमाहात्म्यम् ।

( मू० )एकादश्युपवासस्य कलां नार्हति षोडशीम्॥
व्यतीपाते च दानस्य लक्षमेकं फलं स्मृतम् ॥ १७ ॥

अर्थ–और व्रत एकादशीके व्रतकी सोलहवीं कला अर्थात् सोलहें भागके समान नहीं हैं । व्यतीपातनाम योगमें जो दान करता है उसको एक लक्षफल होताहै ॥ १७ ॥

( मू० ) संक्रान्तिषु चतुर्लक्षं यो ददाति धनं-
जय । कुरुक्षेत्रे च यत्पुण्यं ग्रहणे चन्द्रसूर्ययोः
॥१८॥ तत्सर्वं लभते यस्तु एकादश्यामुपोषितः॥

अश्वमेधस्य यज्ञस्य करणाद्यत्फलं लभेत् ॥
ततः शतगुणं पुण्यमेकादश्युपवासतः ॥ १९ ॥
तपस्विनां गृहे नित्यं लक्षं यस्य च भुञ्जते ॥
षष्टिवर्षसहस्राणि तस्य पुण्यं च तद्भवेत् ॥ २० ॥
एकादश्युपवासेन पुण्यं प्राप्नोति मानवः ॥ गोस-
हस्रे च यत्पुण्यं दत्ते वेदाङ्गपारगे ॥ २१ ॥ तस्मा-
त्पुण्यं दशगुणमेकादश्युपवासिनाम् ॥ नित्यं च
भुञ्जते यस्य दश चैव द्विजोत्तमाः ॥ २२ ॥

अर्थ-साठहजार वर्षमें सो हजार तपस्वीके भोजन करानेसे जो पुण्य होता है उतना पुण्य एकादशीव्रत करनेवाले मनुष्यको होताहै और अंगोंके सहित वेद पढनेवाले मनुष्यको हजार गौदानसे जो पुण्य होताहै ॥ २१ ॥ उसपुण्यसे दशगुणा अधिक एकादशी व्रत करनेहारे मनुष्योंको होताहै ॥ २२ ॥ और जाके घरमें नित्य उत्तम दशब्राह्मण भोजन करैं हैं तातें दशगुणा अधिक एक ब्रह्मचारीके भोजनको फल होताहै और तातें हजारगुणा अधिक भूमिके दानको फल होय है और तातें हजारगुणा अधिक कन्यादानको फल होवेहै ॥ २३ ॥ तैसेही तातें दशगुणा विद्यादानको फल होवे है और जो भूखेको अन्न देवे है ताको उससे दशगुणा अधिक पुण्य होवे है ॥ २४ ॥ अन्नदानके समान कोई दान नहीं है ॥ २५ ॥

अथ विवेकचूडामणिः ॥

(मू० ) जन्तूनां नरजन्म दुर्लभमतः पुंस्त्वं ततो
विप्रता तस्माद्वैदिकधर्म्ममार्गपरता विद्वत्वमस्मा-

त्परम् । आत्मानात्मविवेचनं स्वनुभवो ब्रह्मात्मना संस्थितिर्मुक्तिर्नो शतकोटिजन्मसुकृतैः पुण्यैर्विना लभ्यते ॥ २ ॥

अर्थ—सम्पूर्ण स्थावर जङ्गमरूप भूतोंविषे मनुष्य जन्म दुर्लभ है इस मनुष्य शरीरते भी पुरुषशरीर अतिदुर्लभ है, काहेते ( पिता रक्षति कौमारे भर्ता रक्षति यौवने । पुत्रस्तु स्थविरत्वे च न स्त्री स्वातन्त्र्यमर्हति ) पिता बालक अवस्थामें रक्षा करता है अरु यौवन अवस्थामें भर्ता रक्षा करता है वृद्धा अवस्थाविषे च पुत्र रक्षाकरता है स्त्री कदाचित् भी स्वतन्त्र होनेको योग्य नहीं है। इस रीतिसे स्त्रीको सदा परतन्त्रता ही है। उस पुरुषत्वविशिष्टते ब्राह्मणत्वविशिष्ट पुरुष शरीर दुर्लभ है, काहेते "ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीत्" ब्राह्मण इस विराट्परमात्माके मुखतें उत्पन्न हुए इत्यदिक श्रुतियोंमें वेदका अधिकारी होनेतें जन्मसे ब्राह्मणही श्रेष्ठहै। उस ब्राह्मणत्वविशिष्ट पुरुष शरीरतें वैदिकधर्म जो वेद अध्ययनाध्यापनादि षट्कर्म सनातनरीतिपरता नाम अर्थात् वैदिकधर्ममार्ग अनुष्ठानकर्ता विप्रही पूर्वोक्त ब्राह्मणतें श्रेष्ठहै और इसवैदिक धर्माचरण कर्ताते परोक्षज्ञानवाले विद्वान् होना दुर्लभहै और इस परोक्षज्ञानवालेते वक्ष्यमाणरीतिसे नित्यानित्य वस्तुका विवेक दुर्लभहै, तिससे भी आत्माका यथार्थ ज्ञान दुर्लभहै, इससे भी ब्रह्मरूप करके निरन्तर आत्माकी स्थिति जीवन्मुक्ति अवस्थावाला पूर्वोक्तज्ञानीतें अतिदुर्लभ है सौ कोटि जन्मोंविषे सो कियेहुए पुण्योंके विना मुक्ति प्राप्त होवे नहीं ॥ शार्दूलविक्रीडितम् ॥२॥ केवल आत्मसत्ता अपने आपविषे स्थित है. और कुछ हुआ नहीं परन्तु हुए-

की न्याई भासतीहै जैसे स्वप्नविषे नानाप्रकारका जगत् भासता है अरु कार्यकारण भी दृष्टि आताहै परंतु जागेहुए एक कुछ दृष्टि नहीं आताहै। काहेते जो है नहीं तैसे यह जगत् कार्यरूप दृष्टि आताहै । परंतु है नहीं आत्मा करि दृष्टि आता है तातें आत्माही है ॥

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्य्यश्रीधरानन्दतीर्थस्वामिपूज्यपादशिष्य १०८ श्रीविश्वेश्वरानन्दतीर्थस्वामिनोत्तरखंडे विरचिते प्राकृतोपनिषदि षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

इति जीवन्मुक्तिलक्षण ॥ ६ ॥

---

जैसे जैसे संकल्प नगर दृष्टि आताहै तैसे तैसे आत्माविषय घनचेतनता करिके जगत् भासताहै सो उहीरूप है आत्मातें इतर कुछ नहीं है। जैसा उसविषे निश्चय होताहै तैसा प्रत्यक्ष अनुभव सत्ता ज्यों की त्यों है संकल्प ही करिके परलोक देखता है। केवल अनुभव करनेवाले आत्मा हैं और कछु है नहीं चैतन्यरूप भरपूर होरहाहै ॥ ११ ॥ और पूर्णमासीको श्राद्ध करनेसे चन्द्रमा प्रसन्न होतेहैं उसकी खेती अच्छी लगती है और पूर्णमासीको श्राद्ध न करनेसे खेती निष्फल होती है और श्राद्ध करनेसे सौ हजार कल्पतक पितर तृप्त रहतेहैं अविच्छिन्न संतान देते हैं श्राद्धकी वृद्धि होती है। (स्कं. पुराण)

## अथ श्राद्धमाहात्म्य-(स्कं. पु.)

जो पुरुष अश्विन कृष्णपक्षमें श्राद्ध नहीं करते वे लोभी पितरोंके शापते वेताल होतेहैं और जो पुरुष उसपक्षमें

पितरोंके निमित्त ब्राह्मणोंको उत्तम उत्तम भोजन देतेहैं वे कभी दुर्गतिको नहीं जाते । सामर्थ्यके अनुसार एक दो तीन अथवा बहुत ब्राह्मणोंको अवश्यही भोजन कराना चाहिये । पितरोंका श्राद्ध इसने नहीं किया इससे वेताल हुआ और तुझे महापातकी जान इसने ग्रहण किया । भाद्रपदसे लेकर वृश्चिकपर्यन्त महालयका काल तत्त्वदर्शी मुनीश्वरोंने कहाहै उसमें भी आश्विनमास और आश्विनमासमें कृष्णपक्ष उत्तमहै आश्विनकृष्णपक्ष प्रतिपदाको जो मनुष्य भक्तिसे श्राद्ध करताहै उसके ऊपर अग्निदेवता प्रसन्न होताहै और श्राद्ध करनेहारा पुरुष अग्निलोकमें जाकर अग्निके समीप सुखपूर्वक निवास करताहै अग्निके अनुग्रहसे प्रतिपदाको श्राद्ध करनेहारा सब ऐश्वर्य पाताहै जो प्रतिपदाको महालय श्राद्ध न करे उसके गृहक्षेत्र और ऐश्वर्य आदिको अग्नि दग्ध करताहै । प्रतिपदाको एक वेदवेत्ता ब्राह्मणको भी भोजन करावे तो दसदस कल्पतक पितर तृप्त रहतेहैं । द्वितीयाके दिन जो महालयश्राद्ध करे वह शिवजीके अनुग्रहसे बडी संपत्तिको पाताहै और शिवजी प्रसन्न होकर उसको कैलासमें वासदेतेहैं । द्वितीयाके दिन जो श्राद्ध न करै उसके ब्रह्मवर्चसको शिवजी कोपकरके नाश करते हैं और वह कालसूत्र आदि नरकोंमें निवास करताहै । द्वितीयाको एक ब्राह्मण भी भोजन करता तो वीसकल्पतक पितर तृप्त रहतेहैं संतानकी वृद्धि होतीहै तृतीयाके दिन श्राद्ध करनेसे कुबेर तृप्त होताहै और महापद्म आदि निधि देता है तृतीयाको श्राद्ध न करनेसे दरिद्री और दुःखी रहताहै तृतीयाको श्राद्ध करनेसे तीस हजार कल्पतक पितर तृप्त रहतेहैं और चतुर्थीको श्राद्ध करनेसे गणेशजी प्रसन्न होतेहैं और सब विघ्न निवृत्त करतेहैं जो चतुर्थीश्राद्ध न करे उसके

सब कर्मोंमें गणेशजी विघ्न करतेहैं वह पुरुष चण्डकोलाहल नाम नरकमें गिरताहै चतुर्थीको श्राद्ध करनेसे चालिसहजार कल्प पर्य्यन्त पितर तृप्त रहतेहैं और पुत्रकी वृद्धि होतीहै पञ्चमीको श्राद्ध करनेसे लक्ष्मी प्रसन्न होतीहै और बहुत संपत्ति देतीहै दिनदिन उसपुरुषः की कीर्ति बढतीहै जो पुरुष पंचमीको श्राद्ध न करै उसके घरको लक्ष्मी त्याग-देती है पञ्चमीको श्राद्ध करनेसे पचास हजार कल्पतक पितर तृप्त रहतेहैं उसका वंशछेद नहींहोता पार्वतीजी भी प्रसन्न होतीहैं षष्ठीको श्राद्ध करनेसे स्वामिकार्त्तिकेय प्रसन्न होतेहैं औ उसके पुत्रपौत्रोंसे ग्रह औ बालग्रह कभी पीडा नहीं देते औ जो श्राद्ध नहीं करते उनके पुत्रोंको जन्म लेतेही पूतना आदि ग्रहण कर देतेहैं वह पुरुष वह्निज्वाला प्रवेश नामक नरकमें गिरताहै षष्ठीको जो श्राद्ध करताहै साठ हजार कल्पतक पितृ तृप्त रहतेहैं। औ पुत्रसंपत्तिको देतेहैं सप्तमीको श्राद्ध करनेसे सुवर्णहस्त श्रीसूर्य भगवान् प्रसन्न होकर अपने हाथसे सुवर्ण देते हैं और आरोग्यभी देते हैं जो पुरुष सप्तमीको श्राद्ध न करैं वह अनेक रोगों करके तप्त रहते हैं पीडित रहतेहैं और तीक्ष्णधाराख्रशयनाम नरकमें गिरतेहैं और सप्तमीको श्राद्ध करनेसे सत्तर हजार कल्पतक पितर तृप्त रहतेहैं अविच्छिन्नते सन्तान भी देतेहैं अष्टमीको श्राद्ध करनेसे मृत्युञ्जय सदाशिव प्रसन्न होताहै शिवजीके प्रसन्न होनेसे कोई पदार्थभी दुर्लभ नहीं मुक्ति तो हाथपर रक्खीहै जो अष्टमीको श्राद्ध न करैं उनका कोई भी मनोरथ सिद्ध नही होता और संसारसागरमें डूबेही रहतेहैं कभी मुक्ति नहीं पाते और वैतरणी नदीमें गिरतेहैं अष्टमीको श्राद्ध करनेसे अस्सीहजारकल्पतक पितर तृप्त रहतेहैं अविच्छिन्न संतान देतेहैं और सर्वविघ्न निवृत्त करतेहैं

नवमीको श्राद्ध करनेसे दुर्गा भगवती प्रसन्न होती है और क्षय अपस्मार कुष्ठ भूत प्रेत पिशाच आदिको निवृत्त करतीहै जो पुरुष नवमीको श्राद्ध नहीं करता वह अपस्मार आदि रोग और ब्रह्मराक्षस अभिचार कृत्या आदि करके पीडित होताहै उसदिन श्राद्ध करनेसे नव कल्पतक पितर तृप्त होते हैं और अविच्छिन्नसंतान देतेहैं दशमीको श्राद्ध करनेसे चन्द्रमा प्रसन्न रहतेहैं और उसकी खेती अच्छी लगती है और दशमीके श्राद्ध न करनेसे खेती निष्फल होतीहै दशमीको श्राद्ध करनेसे सौ कल्पतक पितर तृप्त रहतेहैं अविच्छिन्न सन्तान देतेहैं एकादशीको श्राद्ध करनेसे सब लोकका संहार करने हारे रुद्र भगवान् प्रसन्न रहते वह सबशत्रुओंको जीतता है ब्रह्महत्यादि पातक निवृत्त होतेहैं अग्निष्टोम आदि यज्ञोंका फल प्राप्त होता है जो पुरुष श्राद्ध न करे वह शत्रु करिके पीडित रहताहै उसके सब यज्ञ निष्फल होतेहैं एकादशीको दोसौ हजार कल्प तक पितृ तृप्त रहतेहैं और अविच्छिन्न सन्तान देतेहैं द्वादशीके श्राद्धसे विष्णु भगवान् प्रसन्न होतेहैं प्रसन्न होनेसे चराचर जगत् संतुष्ट होताहै दिनादिन सन्तति बढती है कौमोदकी गदा उसके सब रोगोंका नाश करती है सुदर्शनचक्र शत्रुका नाश करताहै और पाञ्चजन्य शंख अपनी ध्वनिसे भूत प्रेत राक्षस आदिके भयको निवृत्त करता है इस प्रकार सब पीडाको विष्णु भगवान् हरतेहैं जो द्वादशीको श्राद्ध नहीं करे उसकी संतति नष्ट होतीहै और अपस्मार आदि रोग भूत प्रेत राक्षस शत्रु आदि पीडा देतेहैं अस्थिभेदन नाम नरकमें गिरता है द्वादशीको श्राद्ध करनेसे छ सौ हजार कल्पतक पितर तृप्त रहतेहैं और अविच्छिन्न संतान देतेहैं त्रयोदशीको श्राद्ध करनेसे कामदेव

प्रसन्न रहताहै उत्तम २ स्त्री वस्त्र भूषण वस्त्रमाला आदि प्राप्त होताहै जन्मभरि सुखी रहता है जो त्रयोदशीको श्राद्ध नहीं करताहै वह कोई भोग नहीं पाता और अंगारशय नाम नरकमें गिरताहै जो त्रयोदशीको श्राद्ध करतेहैं उसके पितर हजार कल्पतक तृप्त रहतेहैं और अविच्छिन्न संतान देतेहैं चतुर्दशीको श्राद्ध करनेसे शिवजी प्रसन्न होतेहैं और सब मनोरथ सिद्ध होताहै और ब्रह्महत्या सुरापान सुवर्णस्तेय आदि महापातक तत्क्षण निवृत्त होजातेहैं और अवश्य अश्वमेध पौंडरीक आदि यज्ञोंका फल प्राप्त होताहै जो पुरुष चतुर्दशी महालयमें श्राद्ध न करे वह करोडोंवर्ष संसाररूप अन्धकूपमें पडा रहताहै कभी उसकी निष्कृति नहीं होती माहापातक विना कियेही महापातकोंसे लिप्त होताहै और उसके यज्ञ आदि सब कर्म निष्फल जातेहैं जो पुरुष चतुर्दशीको भक्तिसे माहालयमें श्राद्ध करै उसके पितर नरकमें होयं तो स्वर्गको जायें और करोडों कल्पतक तृप्त रहें और अविच्छिन्न संतान देवें अमावास्याको श्राद्ध करै तो अनन्त कालतक उसके पितर तृप्त रहैं अमृत पानतें जैसी तृप्ति देवताओंको होतीहै वैसीही तृप्ति अमावास्याके श्राद्ध करनेसे होतीहै पितरोंकी यह तिथि महापुण्याहै और देवता तथा पितरोंकी प्रिया है अमावास्याको श्राद्ध करनेसे शिवजी प्रसन्न होतेहैं ब्रह्महत्या आदि पातक निवृत्त होतेहैं सब कर्म सफल होता है और श्राद्ध करनेहारा पुरुष मोक्षको प्राप्त होताहै जो पुरुष अमावास्याको श्राद्ध न करे उसके पितर ब्रह्मलोकमेंहों तोभी नरकको जाते हैं और वंश विच्छिन्न होजाता है यह बडा अनर्थ है कि महालयकी अमावास्याको श्राद्ध न करे और ब्राह्मणको भोजन न करावे आश्विनकी अमा-

वास्याको पितर नृत्य करतेहैं आज हमारे पुत्र ब्राह्मण भोजन करावेंगे जिससे हम नरकके क्लेशसे छूट स्वर्गको जायेंगे आश्विन कृष्णपक्षमें पितरोंकी तृप्तिके लिये नित्यही ब्राह्मण भोजन करावे उसके मातृकुल और पितृकुलके पितर कल्पतक अमृतपान करके तृप्त रहतेहैं और सप्तमीसे अमावास्या तक नित्य ब्राह्मण भोजन देना द्वादशीसे अमावास्या तक ब्राह्मण भोजन कराना जरूर उस पर पितर प्रसन्न होतेहैं जो ब्राह्मण भोजन न करावै उसका ऐश्वर्य भंग होताहै और महा दारिद्र प्राप्त होताहै इस लिये महालयमें श्राद्ध करना जरूर और धनका लोभ छोड जरूर वेदवेत्ता ब्राह्मणोंको अव्वल अनेक व्यंजन बनाना रध जागभी ब्राह्मणोंको देना ।

( मू० ) स्त्रीधनानिच ये मोहादुपजीवंति बांधवाः॥
नीरीयानानि वस्त्रं वा ते पापा यांत्यधोगतिम्॥५२॥

अर्थ-स्त्री धन अर्थात् कन्यादानके निमित्त द्रव्यग्रहण करे अथवा स्त्रीको दिया हुवा धन पति ग्रहण करे तो पापी नरकको प्राप्त होता है॥ ५ ॥

( मू० ) गुरोर्यत्र परीवादो निन्दा वापि प्रवर्तते ॥ कर्णौ तत्र पिधातव्यौ गन्तव्यं वा ततोऽन्यतः ॥ २०० ॥

अर्थ-गुरुका जहांपर परिवाद होता हो अर्थात् जो दोष गुरुमें हों उनको कोई कहताहो वा निंदा करता हो वहांपर शिष्य कान हाथसे बंद करलेवे या और जगह चला जावै ॥ २०० ॥

(मू०) गृहस्थस्तु यदा पश्येद्वलीपलितमात्मनः ॥ अपत्यस्यैव चापत्यं तदारण्यं समाश्रयेत् ॥ २ ॥

अर्थ-स्नातक द्विज जिसका समावर्तन हुआहो वह यथाविधि गृहस्थाश्रममें रहकर नियमपूर्वक यथाविधि वनमें निवास करे अथवा वानप्रस्थाश्रमको स्वीकार करे और गृहस्थ जब अपने देहकी त्वचाको ढीली देखे और सिरके बाल सफेद देखे और पुत्रका पुत्र देखे तो अरण्यका आश्रयण करे अर्थात् वनमें निवासकरे।

(मू०) क्षान्त्या शुद्ध्यन्ति विद्वांसो दानेनाकार्यकारिणः ॥ प्रच्छन्नपापा जाप्येन तपसा वेदवित्तमाः ॥१०७॥ मृत्तोयैः शुद्ध्यते शोध्यं नदी वेगेन शुद्ध्यति ॥ रजसा स्त्री मनोदुष्टा संन्यासेन द्विजोत्तमः ॥ १०८ ॥

अर्थ-क्षमा करके विद्वान् शुद्ध होताहै और जो यज्ञादिक क्रिया नहीं करसक्ते वे वेदांत करके शुद्ध होते हैं और अप्रकटपापवाले जप करके शुद्ध होते हैं और वेदके जाननेवाले तप करके शुद्ध होतेहैं ॥ १०८ ॥ मल करके युक्त वस्तु मृत्तिका जल करके शुद्ध होती है और परपुरुषकी इच्छाकरनेवाली स्त्री रजस्वला होनेपर शुद्ध होतीहै ब्राह्मण संन्याससे शुद्ध होताहै ॥ १०८ ॥

श्रीकृष्ण उवाच ॥ कृष्णकृष्णेतिकृष्णेति यो मां स्मरति नित्यशः ॥ जलं भित्त्वा यथा पद्मं नरकादुद्धराम्यहम् ॥ ३३ ॥

अर्थ-श्रीकृष्णजी बोले। हे कृष्ण हेकृष्ण हेकृष्ण ऐसे जो नित्य स्मरण करताहै उसको मैं जैसे जलको फोडके कमल

निकलताहै तैसे मैं उसको नरकसे निकालता हूं ॥ ३३ ॥ जो अट्ठाईस नरकसे बचने चाहे तो नारायणके नाम उच्चारण करे तो सर्वपापोंसे छूटसक्ते हैं कलियुगमें केवलनाम आधारहै ॥

नित्यं वदामि मनुजाः स्वयमूर्ध्वबाहुर्यो मां मुकुंद नरसिंह जनार्दनेति ॥ जीवो जपत्यनुदिनं मरणे रणे वा पाषाणकाष्ठसदृशाय ददाम्यभीष्टम् ॥ ३७ ॥

अर्थ–श्रीकृष्णजी फिरभी कहतेहैं कि हे मनुष्यो ! मैं भुजा उठाकर कहताहूं कि जो जीव मरणकालमें वा रणमें मुकुंद नरसिंह जनार्दन ऐसे प्रतिदिन मुझे जपताहै वह चाहे पापी पाषाणकी न्याई हो । और काष्ठके समान भी हो तो भी मैं उसको वांछितफल देताहूं और अंतमें मुक्ति देताहूं ॥ ३७ ॥ सो हे पुरुषो ! तुम खाते पीते नारायणजीके नाम जपा करो तो सर्वपापोंसे छूटजाओगे ॥

॥ वसिष्ठउवाच ॥ कृष्णेति मंगलं नाम यस्य वाचि प्रवर्त्तते ॥ भस्मीभवन्ति तस्याशु महापातककोटयः ॥ ५९ ॥

अर्थ–वशिष्ठजी कहतेहैं कि जिसने महापाप कराहोवै है और कृष्ण यह नाम उच्चारण कऱ्या होय तो यह मंगलनाम जिसके वाणीसे निकलताहै उसके बड़े पापोंकी कोटि शीघ्रही भस्म होजाती है ॥ ५९ ॥

स्वामी विश्वेश्वरानन्द कहे पुकारी । हृदयभजो नारायण-प्यारी ॥ जो करे भवसागरसे पारी । भजो प्यारे हरिमुरारी ॥ ५५ ॥

और श्रीस्वामी विश्वेश्वरानन्दतीर्थको नारायणवंचना-प्रीतिपूर्वक लिखा है सो प्रीतिपूर्वक वंचना श्रीमहाराज जगतगुरु ब्राह्मण ब्राह्मण गुरु संन्यास है जो बडा समुद्र होताहै सो सर्व नदियोंकूं अंगीकार करताहै तैसे अंगीकार करना है "यथा नाम तथा बलम्" आप कृतार्थ और प्रजाकूं भी कृतार्थ करिलीजिये जो पुरुष-धर्मकी मर्यादा बांध जाते हैं उन पुरुषोंका नाम चौदह लोकोंमें गाया जाताहै और जितना देखनेमें आताहै और सुननेमें आताहै सो एकदिन अवश्य नाश होताहै परंतु नामका नाश नहीं होताहै सो अपना नाम यश रख लीजिये ॥

षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

चलंति तारा रविचंद्रमंडलं चलेच्च मेरुर्विचलेच्च मंदिरम् ॥ कदापि काले पृथिवी चलेद्वै चलेन्न धर्मः सुजनस्य वाक्यम् ॥ चलंति ब्रह्मा जिन वेदभाषा चलंति वृक्षा जड़मूलशाखाः ॥ चलंति नारी बहुरूपवंती चलंति राजा चतुरा डुलंति ॥ १ ॥

जो तरना होवै सखी मनुष्य तन तरनेका घाट ॥ नहीं तो पीछे पछतावैगा तब न मिले बाट यह प्रकाश देव कही बात ॥ जो हरिके पंथमें आई गया तो परमपदपाई लिया ॥ नहीं पशु योनिमें जाई गया या वेदने कहिया थोडा लेखा बहुत मानो करो हरिकुं ध्यान सब ॥ संकटको काट देवैगा श्रीभगवान हे जिज्ञासु साचु मान ॥ ॥ ७ ॥ यह सब शास्त्रका मतहै कि सुकर्मी पुरुषकूं धनहै और ज्ञानका पात्र पूर्वजन्मका सुकर्मी पुरुषहै उसकूं ही ज्ञान होताहै राजघर जन्म विना तपसे नहीं होताहै

परंतु अब न भूले अब थोडे परिश्रमसे अक्षयपदकूं प्राप्त होताहै सो कृपानिधि अपनी प्रजाकूं भी ज्ञानदीजिये। और शास्त्रमें लिखाहै कि, प्रजा पाप करे तो छठवाँ भाग पापका राजाको मिलताहै और जो पुण्य करे तो छठवां भाग राजाकूं मिलताहै । और दंडभेदशिक्षा उपदेश सो राजाका धर्महै ॥ २ ॥ और नौखंड पृथ्वीसे उत्तराखंडकूं श्रेष्ठ रखाहै और चारों धामसे बदरीआश्रम श्रेष्ठ है और केदारखंडमें पार्वतीजीने महादेवजीसे पूँछा कि हे महाराज! स्वर्ग कहांसे लगा और पृथ्वी कौन है ? सो महादेवजीने कहा कि, हे पार्वति पचास योजन लंबा और तीसयोजन चौडा है हरिद्वारसे स्वर्ग है और कनखलसे पृथ्वी है इस केदारखंडमें जो प्राणकूं त्यजताहै सो चतुर्भुज होके वैकुंठकूं जाताहै सो यह भूमि अति पवित्र है इसमें अच्छा कर्म करना चाहिये नरकका कर्म न करना चाहिये सो प्रजाको हुकुम कीजिये कि सब कोई स्वधर्म करो और पाप न करो और ब्राह्मण होके मद्य न पीवै और मांस न खावै और लडकीको न बेंचै कन्या दान करे और तमाखू न पीवै और बकरा न मारे और बैल न कोठारे और भैंसाकूं न मारे और भेड बकरीकूं भेलारासे न मूडे कातरसें कतरे और गाँव २में हरिकथा करे और गाँव२में पाठशाला बने और गांवगांवमें सड़क बनावे और पुल लगावे नदीपर और घरघर अग्निहोत्र करे और उत्तरकाशीमें अदालत न करे धर्मके क्षेत्रमें धर्म करना चाहिये ॥ ३ ॥ और स्त्रीको छूट न देवै यह हुकुम दीजिये अपना नाम रखलीजिये आप स्वर्गके राजा हो सो स्वर्गका धर्म करो अपना नाम धरो आपकी गद्दी सदा बनीरहे आखर एक दिन मरनाहै यह संसार स्वप्नतुल्य है कोई वस्तु स्थिर नहींहै ॥ जब चौरासी लाख-

वर्ष चौरासीयोनि पूरी होती हैं तब मनुष्य देह मिलताहै ऐसा शरीर फिर मिलना बडा कठिन है ॥ हे रामजी सुकर्म करना पापसे डरना ऐसा तन फिर न मिलेगा हे मनुवां तू तो इधर उधर भटकता है मनुवां इधर काल करत रटफट हे मनुवां ॥ तू तो हरि भजन करो हे मनुवां ॥ हरिभजन विना जन्म खोया हे मनुवां ॥ तूतोअजों चेत चेत हे मनुवां ॥ कितना दुःख माताके गर्भमें भोगे हे मनुवां ॥ नवमास माता गर्भ उलटा झुल्या हे मनुवां ॥ हजार जन्मकी याद आती हे मनुवां ॥ तब वारबार पुकारत हे मनुवां । सात चद्दरा मासका और सातरसौंसे बांदेहोये सास खुजत अतिभारी तब कहते हैं हे प्रभुजी मेरेकुं बाहर निकासी मैं आपकी भक्ति करूंगो ॥ कष्टकष्टमहाकष्ट जन्मदुःखं जरादुःखं जायादुःखं पुनःपुनः ॥ संसारसागरं तस्मात् महादुःखम् तस्मात् जाग्रत जाग्रत माता नास्तिपिता नास्ति बंधुर्नास्ति सुहृत्तथा । अर्थश्चापिगृहे नास्ति तस्मात् जाग्रत जाग्रत ॥ तहां ( गर्भोपनिषत ॥ )

नवमे मासे सर्वलक्षणज्ञानकरणसंपूर्णो भवति पूर्वजातिं स्मरति शुभाशुभं च कर्म विन्दति ॥३॥ पूर्वयोनिसहस्राणि दृष्ट्वा चैव ततोमया ॥ आहारा विविधा भुक्ताः पीता नानाविधाः स्तनाः ॥ जातश्चैव मृतश्चैव जन्म चैव पुनः पुनः ॥ यन्मया परिजनस्यार्थे कृतं कर्मशुभाशुभम् ॥ एकाकी तेन दह्येऽहं गता स्ते फल भोगिनः । अहोदुःखोदधौ मग्नो न श्यामि प्रतिक्रियाम् ॥ यदि योन्याःप्रमुच्येऽहं तत्प्रपद्ये महेश्वरम् ॥

अर्थ–नवमें मासमें सर्व लक्षण संयुक्त ज्ञान कारण होनेसे पूर्वजन्मकी जाति स्मरण आती है । जो जो शुभाशुभ कर्म करा होवै और हजार जन्मकी याद आती है आहार नानाप्रकारके भोगे हैं तो भी पापी मन तृप्त नहीं होता है और बहुत जातिके पिता हुए हैं कभी शूद्र कभी ब्राह्मण आर माताके स्तन बहुत पिये हैं नाना प्रकारकी जातिमें जन्म पाया है और बारबार जन्म पाया है हे प्रभुजी मैं तेरी मायाको न जानता भया इस वास्ते जो जो कर्म मैंने किया है शुभ अशुभ सो मैं अब माताके गर्भ में भोक्ताहूं हे प्रभु जब मैंने मनुष्यका तन पाया था तब मैं मायाजालमें भूलगया था स्त्री पुत्र धन मित्र इस संकटमें कोई भी रक्षा नहीं करताहै हे प्रभुजी ! एकांत देशमें आपकी भक्ति और हरिका स्मरण नहीं किया है इस वास्ते मैं जठराग्निमें जलता हूँ ॥ अहो दुःखं दुःखों क(के मग्न है यह दुःख वाणी करिके कहा नहीं जाता है ॥ हे प्रभुजी इस महा संकटसे बाहर निकाल दीजिये हे प्रभु जो मैं माताकी योनिसे निकालूंगा तो मैं एकांत देश में आपका भजन स्मरण करूंगा वारवार मैं वचन करता हूं कि मैं भजन करूंगा सो देखो हे पुरुषो सबका वचन किया है अब वचनहार क्या होता है हरिकी भक्ति क्यों नहीं करताहै अथवा गृहस्थी भी करो और गुरुमुख द्वारा हरि भजन करो यह नौकारूपी तन फिर मिलना महा कठिन है ॥ अथवा मनुष्यतन भी पाया तो ब्राह्मण क्षत्रीका तन पाना कठिन है और ब्राह्मण क्षत्रियके घर जन्म भी पाया है तो भी संतजनोंकी संगति सत शास्त्रका विचार अतिदुर्लभ है ॥

श्रीमद्भागवत पांचवांस्कन्ध ॥-

राजोवाच ॥ नरकानाम भगवन्किंदेशविशेषा अथवा बहिस्त्रिलोक्या आहोस्विदन्तरालइति॥४॥

ऋषिरुवाच ॥ अन्तराल एव त्रिजगत्यास्तुदिशिद-दक्षिणस्यामधस्ताद्भूमेरुपरिष्टाच्चजलाद्यस्यामग्नि-ष्वात्तादयः पितृगणादिशिस्वानांगोत्राणांपरमेण-समाधिनासत्या एवाशिष आशासाना निवसन्ति॥५

राजापरीक्षित इतनीकथा सुनकर बोले हे शुकदेव स्वामी आपने कई जगह कहाहै कि पाप करनेवाले नरकमें जाकर बड़ा दुःख पातेहैं और शुभकर्म करनेवाला स्वर्गादिकका सुख भोगताहै ॥ शुकदेवजी बोले हे राजन् अब सुनो नरक सुमेरुपर्वतसे निन्नानवे योजन दक्षिण धरतीसे नीचे पानीके ऊपर है सो धृतपृष्ट आदिक चारोंवर्णोंके दिव्य-पितर उस नरकका दुःख देखकर अपने कुल व परिवार वालोंको मना करनेके वास्ते उसके द्वार पर बने रहतेहैं कि जिसमें कोई हमारे परिवारका ऐसा कर्म न करे कि उससे नरकमें पड़े व यमराज सूर्यके पुत्र यमपुरीके राजा हैं वे तामिस्र रौरव नामादिक अट्ठाईस नरक होकर उनके दक्षिण संयमनी नाम एकपुरी भी नरकके समानहै सो धर्म-राज जिन्हें यमराज भी कहतेहैं मरने उपरांत पापीको नरक व धर्मात्मा को स्वर्गमें भेजदेतेहैं ॥ जो मनुष्य दूसरेका धन व स्त्री छलबलसे लेताहै उसे यमदूत बांधके मुद्गरोंसे मारते हुये तामिस्र नाम नरक महाअंधकारमें ले जाकर डालदेते हैं वहां उसे कुछ भोजन व पानी नहीं मिलता जो कोई किसी स्त्रीके पति या रक्षकको किसी बहानेसे बाहर

कर उसके साथ भोग करताहै उसकी आंखें फूट जातीहैं मरनेके उपरांत उसको यमदूत मुद्गरोंसे मारते हुये लेजाकर उसका अंगअंग काटिके अंधतामिस्रनरकमें डाल देतेहैं ॥२॥ और जो मनुष्य अधर्मकी कमाईसे अपना परिवार पाल-करके अभिमानसे कहताहै कि मैं इनको भोजन देताहूं उसको यमदूत रौरवनरकमें डालकर सांपोंसे कटवातेहैं ॥ ३ ॥ और जो मनुष्य पशु व पक्षीको अपने भोजनके वास्ते या शत्रुतासे मारताहै यमदूत उसको महारौरव नरकमें डाल देतेहैं तब वह बडे सर्पोंके काटनेसे महादुःख पाताहै ॥ ४ ॥ और जो मनुष्य केवल अपने तनुसे प्रीति रखके उसको सुख देनेवास्ते अपना धर्म व कर्म छोडकर ब्राह्मण व वेद व शास्त्र को नहीं मानता उसे यमदूत कालसूत्र नरकमें जहां सडा हुआ मांस भराहै डालकर उसका मांस बडे गिद्धोंको खिलातेहैं ॥ ५ ॥ और जो कोई हरिण व पक्षी आदिकको बांधकर या पिंजडेमें बन्द रखताहै उसको यमदूत पीव भरेहुये कुम्भीपाक नरक में डाल गरम तेल उसके वदनपर छिडकते हैं ॥ ६ ॥ और जो मनुष्य अपने माता व पिताको दुर्वचन कहकर भोजन व वस्त्रका दुःख देताहै उसको यमदूत लेजाकर एकपटपर जहां दशहजार योजन लम्बी पृथ्वी तांबेके समान पीटीहुई अग्नि ऐसी जलतीहै नंगे पैरसे दौडातेहैं जब वहपर जलने व क्षुधा तृषासे वहां अति दुःख पाकर कुछ अन्न व जल नहीं पाता तब अचेत होकर गिरपडता है जितने रोम पशुके अंगपर रहतेहैं उतने हजार वर्ष वह उस जलतीहुई धरती पर तडफताहै ॥ ७ ॥ और जो लोग शास्त्रमार्ग छोडकर अपने मनसे या किसीके देखनेसे कुराह चलते हैं उनको यमदूत असिपत्र नरकके बीच जहां वृक्षोंमें तलवार जैसे पत्ते हैं लेजाकर जब उन दरखतोंपर चढाके गिरादेतेहैं

तब शरीर कट जानेसे उन्हें बडा दुःख प्राप्त होताहै ॥ ॥ ८ ॥ और जो राजा किसीको विना अपराध दंड करके ब्राह्मणको फांसी देता है उसको यमदूत शूकर-मुखनरकमें लेजाकर तेलके समान पेरतेहैं तब वह जीव कोल्हूमें पेरने व शूकर ऐसे जानवरोंके काटनेसे बडा दुःख पाताहै ॥ ९ ॥ और जो कोई अपनी कमाईमें देवता व पितरोंका भाग न देकर केवल अपना पेट व परिवार पालताहै उसको यमदूत अंधकूप नरकमें डालदेते हैं वहांपर वह सांप व बिच्छू व जोंक आदिकके काटनेसे बहुत दुःख पाते हैं ॥ १० ॥ और जो कोई उत्तम पदार्थ आप एकले खाकर अपने साथी व देखनेवालोंको नहीं देता है उसको यमदूत कृमिभोजन नरकके हजारयोजनके कुंडमें जो कीडोंसे भराहै डालकर वही कीडे खिलातेहैं ॥ ११ ॥ और जो कोई किसी ब्राह्मणका धन व खेत चुराकर या बर जोरीसे लेलेता है उसको यमदूत संदशन नरकमें जहां बिच्छू भरेहैं डालकर लोहेका गज आगसे लाल करके उसका अंग दागदेतेहैं ॥ १२ ॥ और जो कोई परस्त्रीसे भोगकरताहै । और जो स्त्री अपना पति छोडकर दूसरे पुरुषके पास जातीहै उसको यमदूत उसके तनुमें जलतीहुई लोहेकी मूर्तिपर लपटाकर नानाप्रकारके दुःख देतेहैं ॥ १३ ॥ और जो कोई नीच ऊंच वर्णका विचार न रखकर परस्त्रीगमन करताहै उसको यमदूत वज्रकंटकशाल्मलिनरकमें डालकर बडा कांटा लोहेका उसके शरीरमें चुभातेहैं ॥ १४ ॥ और जो कोई मनुष्य राजा या कामदार होकर किसीका धर्म जबरदस्ती बिगाडदेताहै उसको यमदूत वैतरणी नदीमें जहां लोहू व पीव व मलमूत्रादिक भराहै डालकर भोजनके जगह वही खिलातेहैं तब पापीजीव अपने कर्मोंको

समझकर वहां बहुत पछिताताहै ॥ १५ ॥ और जो कोई दासी पालकर उससे भोग करताहै उसको यमदूत लालाभक्ष नरकमें डालकर मुँहमें लार व पीव पिलातेहैं ॥ १६ ॥ और जो कोई राजा या बडा आदमी अहेरादिक खेलकर पक्षीको मारताहै उसको यमदूत दशहजारयोजन ऊंचे लेजाकर वहांसे पत्थरकी चट्टानपर गिरादेतेहैं ॥ १७ ॥ और जो मनुष्य देवी आदिक देवतोंका नामकरके अपने भोजन वास्ते जीवहिंसा करतेहैं उन्हीको यमदूत विश्वा-सन नरकमें डालकर मुद्गरोंसे इसतरह कूटतेहैं कि जिस-तरह उखलीमें धान जैसे कूटेजातेहैं ॥ १८ ॥ और जो वनमें आग लगाताहै उसको यमदूत सारमेयादन नरकमें डालकर हजारों कुत्तोंसे कटातेहैं ॥ १९ ॥ और जो कोई किसीसे द्रव्य लेकर झूठा न्याय करे या मिथ्या साखी भरताहै उसको यमदूत दशहजार योजन ऊंचे ले जाकर शिर नीचे व पैर ऊपर करके रक्त भरेहुये विशासन नरकमें गिरातेहैं व उसको सूखी पृथ्वीपर जल दिखलाई देकर पानी भरा-हुआ सूखादृष्टि पडताहै ॥ २० ॥ जो मनुष्य ब्राह्मण व क्षत्री व वैश्य वेदका अधिकारी होकर देवतोंके बहाने या अपने सुखवास्ते मद्य पीताहै उसको यमदूत क्षारकर्द्दम नरक लोनामिट्टी भरेहुयेमें डालकर गलायाहुआ शीशा पिला-तेहैं ॥ २१ ॥ और जो ब्राह्मण क्षत्री वैश्य विना प्रसाद यज्ञके पशुका मांस खाताहै वही जीव गिद्धरूप होकर उसका मांस खातेहैं और उन्हें सिवाय रक्तके पानी पीनेवास्ते नहीं मिलताहै ॥ २२ ॥ और जो मनुष्य साधु व संत या कंगाल या अपने सेवकको विना अपराध दुर्वचन कहकर सताताहै व अन्धे मनुष्यको पूंछनेसे भी राह नहीं बतलाताहै उसको

यमदूत रक्षोगण भोजन नरकमें जहांपर राक्षस काटतेहैं डालकर पांच सात मुंहके सांपोंसे कटातेहैं ॥ २३ ॥ और जो मनुष्य मंगन व वैरागीको भिक्षा मांगते समय टेढी आंख दिखलाकर झिड़क देताहै उसको यमदूत शूल-प्रोतनरकमें डालकर बडे गिद्ध व सांपोंसे कटातेहैं ॥ व कुछ भोजन व पानी नहीं देते ॥ २४ ॥ और जो मनुष्य पंचायतमें पक्ष करिके झूंठी गवाही देते हैं उनको यमदूत अन्ध कंपमें डालतेहैं ऊपर शिला धरदेते हैं और बडे सर्प काटते हैं ॥ ॥ २५ ॥ इतनी कथा सुनाकर शुकदेवजीने कहा हे राजन् जो मनुष्य वेदशास्त्रसे विमुख है और कुकर्म करताहै और परमेश्वरकी कथा व स्मरणमें प्रीति नहीं रखता है वह अवश्य नरकमें जाकर अपने कर्मानुसार दुःख पाताहै ॥ २८ ॥ इति ॥

इसलिये मनुष्यको संत व महात्माकी संगति व सेवा करनी चाहिये जिसमें परलोक शुद्ध होवै और इतना नरक वास न होवै ॥

देख देख हे मनुवां हरि भजन विना। इतना नरक भोगना हे मनुवां ॥ तू तो अजहुं चेत चेत हे मनुवां । तू तो हरिभजन करो हे मनुवां ॥ ऐसा तन फिर न मिले हे मनुवां । राम मिलन की आश करो हे मनुवां ॥ यह संसार दुःखका मूल हे मनुवां ॥ हरि भक्ति विना नहीं सुख हे मनुआं ॥ तू रामभज रामभज हे मनुवा ॥ संसार तज संसार तज हे मनुवां ॥ राम आधार संसार असार ॥ जो रामभजे सो होवै भव सागरपार ॥ नहीं तो वारनपार ॥ हे परमेश्वर आप हीके स्मरण सुखके सार ॥

असारः खलु संसारो दुःखरूपी विमोहकः ॥सुतः कस्य धनं कस्य स्नेहवाञ्ज्वलतेऽनिशम् ॥ ७४ ॥

न चेन्द्रस्य सुखं किंचिन्न सुखं चक्रवर्तिनः ॥ सुख-
मस्ति विरक्तस्य मुनेरेकान्तजीविनः ॥ ७५ ॥

अर्थ-यह संसार महा अंधकार है और महा दुःखरूप है मोहको देनेवाला और हरिसे विमुख करनेवाला है ॥ पुत्रसे सुख नहीं मिलता है और धन करके सुख नहीं है ये सन्देहके देनेवाले हैं अनर्थके करनेवाले हैं ॥ १७ ॥ और देवराज इन्द्रको भी सुख नहीं है और चक्रवर्ती राजाको भी सुख नहीं है अभय सुख जो है सो एकांतवासी मुनिजनोंको प्राप्त होता है ॥ ७५ ॥

धन्यो विरक्तः पुरुषः । रामायणउत्तरकांड ॥
संतनकी महिमा रघुराई।बहुविधि वेद पुराणनगाई॥
श्रीमुख पुनितुम कीन्ह बडाई । तिन्हपर प्रभु हिं प्रीति अधिकाई ॥

अर्थ-देखो संतजनोंकी महिमा रघुनाथजीने अपने मुखारविन्दसे बहुत विधि वेदपुराणमें गाई है और अति प्रीति प्रभुजी संतजनोंसे रखते हैं ॥

दोहा ।

सो कुल धन्य उमा सुन, जगतपूज्य सुपुनीत ॥
श्रीरघुवीरपरायण, जेहि नर उपजविनीत२०३॥

अर्थ-श्रीमहादेवजी पार्वतीसे कहतेहैं कि हे उमा उस कुलको धन्य है जो कुल हरिभक्त होताहै और जगतके पूजने योग्यहै ॥ धन्य धन्य हरि भक्तन, महिमा कही न जाइ । जन्मजन्मके पाप सब, क्षणमें जाइ नसाइ ॥

देख देख हरिभक्तिकी महिमा देवमुनी जन गाई ॥ हे मनुवां तू हरिस्मरणमें चितलाई ॥ तब तेरे जन्म जन्मके पुण्य सफल होजाई ॥

हरिभजनविना जन्म खोया है मनुवां तू तो अजौं चेत चेत हे मनुवां तू तो हरिभजन करो हे मनुवां ॥ ऐसा अवसर फिर न मिले हे मनुवां ॥ विषय लंपट मत होना हे मनुवां विषय चित्त नरक गामि होता हे मनुवां विषयपरित्यागी स्वर्गगामी होता है हे मनुवां ॥

ईशोपनिषद.

असुर्य्या नाम ते लोका अन्धेन तमसाऽऽवृताः ॥
तांस्ते प्रेत्याभिगच्छन्ति ये के चात्मह्नो जनाः ॥३॥

अर्थ–असुर्य्याः तमोगुण प्रधान । यद्यपि अज्ञानीपुरुषोंके आंख भी हैं तथा वह अन्धे हैं अवश्यही वह तमोगुणसें सकाम होकर कर्म्म करनेमें प्रवृत्त होतेहैं और परलोककी खबर नहीं है और मनुष्य तन पाकर यथावत् आत्माकूं न जानकर विषय भोगते भोगते मर जाते हैं सो पुरुष तामस नरकमें जा परेंगे और उन पुरुषोंने आत्माका घात किया है इस वास्ते सो पुरुषने अपना गला आप काट्या है इस भारतखंडमें जन्म अतिदुर्लभ है क्यों करके कि थोडे परिश्रमसे मनुष्य मनोकामना पासक्ते हैं ।

श्रीमद्भागवतमाहात्म्येऽध्यायः ॥ ३ ॥ आऽज-न्ममात्रमपि येन शठेन किंचिच्चित्तं विधाय शुकशास्त्रकथा न पीता ॥ चण्डालवच्च खरवद्रततेन नीतं मिथ्या स्वजन्मज ननीजनिदुःखभाजा ॥ ४२ ॥ जीवच्छवो निगदितः स तु पापकर्म्मा येन श्रुतं शुककथा वचनं न किंचित् ॥

धिक् तं नरं पशुसमं भुवि भाररूपमेवं वदन्ति दिवि देवसरोजमुख्याः ॥ ४३ ॥ दुर्लभैव कथा लोके श्रीमद्भागवतोद्भवा ॥ कोटिजन्मसमुत्थेन पुण्येनैव तु लभ्यते ॥ ४४ ॥

अर्थ—जो पुरुष हरिकथासे विमुखहैं उनके मातापिताको अपुत्र होना अच्छा था जो शठ पुरुष चित्तलगाकर किंचित् भी शुकदेवस्वामीके भागवतशास्त्रकी कथा नहीं सुनता है ॥ सो पुरुष चंडालके समान है और खरवत् महाखल मूर्ख है तिसका मिथ्या जन्म है तिसपुरुषकी माताने वृथा पेटमें भार उठायाहै पूर्व सौ जन्मके पाप कर्मसे इन पुरुषोंको भागवत-कथा सुननेकी रुचि नहीं होती है तिस पुरुषको धिक्कार है वह पशुके समान है पृथ्वीको बडा भार है यह वाक्य देवतोंके प्रियोंके मुखारविन्दके हैं ॥ ४३ ॥ और यह भागवत-कथा बडी दुर्लभ है जब कोटि जन्मका पुण्य उदय होता है तब भागवतकथा सुननेकूं चित्तकरता है ॥ ४४ ॥ सो प्रथम उपाय यह भागवतकथा करना तब विचार करना कि यह संसार सत है कि असत है, हे प्रभुजी मैं ! कहांसें आया हूँ अरु आगे मुझे मरना है यह जो वर्तमानमें विचार है सो स्वप्नकी नाई भ्रम है॥ प्रथम हरिकथा में चित्त लगावो हे-मनुवां ॥ ऐसा तन फिर न मिले हे मनुवां भोगविलास शूकर कूकर पशु पक्षीमेंभी होवै हे मनुवां॥हरिभक्ति यह मनुष्यशरीर में होवै हे मनुवां ॥ यह चेतन चोला बार बार न मिले हे मनुवां ॥ तू तो अजों चेत चेत हे मनुवां॥हरि भजन करो हे मनुवां॥कितना दुःख सर्प दादुर गंडेल बिच्छू मृग वृक्ष भैंसा बैल में लठ्ठी मारकर पीडा सही हे मनुवां ॥ यह तनसें इन्द्र भया अरु यह तनसे सूर्य चन्द्र बृहस्पति शूकर सब

देवता ध्रुव प्रह्लाद जो बडी बडी पदवी पाये हैं सो मनुष्य-शरीर से पाई हैं हे मनुवां ॥ अरु इसी शरीर से चौरासीमें जाना है मनुवां ॥ हे मनुवां तू देख देख कोई भूखसे मरता है कोई नंगा फिरता है कोई मोती हीरा पहरते हैं सो करनी बडे सुखदेती हैं अरु करनी से बडे दुःख भोगतेहैं हे मनुवां ॥

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ।

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्य्य श्रीधरानन्दतीर्थ-स्वामिपूज्यपादशिष्य १०८ विश्वेश्वरानन्द तीर्थ-स्वामिनोत्तरखण्डे विरचिते प्राकृतोपनिष-न्नारायणोपनिषादि सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

---

कलौ हि योगो न जपस्तपो व्रतं न चापि यागो न सुरार्चनं तथा ॥ प्रयाति सिद्धिं दुरितप्रभाव-तस्ततो विचारैकपरायणो भवेत् ॥ १ ॥

अर्थ–कलौ कहिये इस कलियुगमें दुरित जो पाप हैं तिसके प्रभाव अर्थात बहुलताके होनेतें योग कहिये यमादि नियमादि अष्टांगरूप योग है सो ठीक ठीक सिद्धिकूं प्राप्त नहीं होवै हैं काहेते पूर्व सत्ययुगमें पुरुषोंकी आयु बडी होती थी और कलियुगमें आयु बहुत कमती है इसलिये सुकर्म करना और राम नाम जपना है राम नाम विना कलियुगमें और साधन नहीं ॥ केवल राम नाम आधार हैं हे मनुवां ॥ खात पीवत बोलत सोवत चलत फिरत रामे भजो राम भजो हे मन मेरा ॥ १ ॥

न यस्य रामोऽस्ति मुखारविन्दे न यस्य पाणिः प्रकरोति दानम् । पादौ न तीर्थं व्रजतो दया-न्तनोस्तीह नूनं नरके वसेत्सः ॥ २ ॥

अर्थ–जिन पुरुषोंके मुखसे राम नाम नहीं निकलता है अरु हाथसे कभी दान नहीं करते हैं और पैरोंसे तीर्थयात्रा नहीं करते हैं अरु अन्तःकरणमें दुःखी देख कर दया नहीं आती है सो पुरुष नरकके अधिकारी होते हैं उनके साथ भाषण करनेसे मनुष्य पापका भागी होता है स्पर्श दर्शनसे भी यह वार्त्ता महाभारतमें व्यासजीने भी कथन किया है ॥२॥

असतां दर्शनात्पर्शात्संजल्पाच्च सहासनात् ॥
धर्माचाराः प्रहीयंते सिद्ध्यंति नैव मानवाः ॥३॥

अर्थ–पापी पुरुषोंके दर्शन और तिनके साथ स्पर्श तथा संभाषण और तिनके साथ बैठने करके धर्माचारोंकी हानि होनेसे पुरुषोंकूं सिद्धिकी प्राप्ति नहीं होवै है ॥ २ ॥ इसवास्ते एकान्तमें विचार करना और हरिभजन करना है ॥ हे मनुवाँ ऐसा चैतन्य चोला फिरना मिलेगा हे प्रभु ॥ ३ ॥

( मू० ) स्नानं न सन्ध्या न भवेदुपासना न चाग्निहोत्रं न जपोर्चनञ्च॥सतां न संगो नियमा यमाश्च नरः पशुः पुच्छविषाणहीनः ॥ ४ ॥

अर्थ–और वे पुरुष ब्राह्मण क्षत्री वैश्यके घर जन्म पाकर न स्नान करते हैं न संध्या करते हैं न नारायणके मन्त्रोंका जप स्मरण ध्यानादि और अग्निहोत्र विष्णुसहस्रनामादि के पाठ नहीं करते हैं और कभी संतजनोंका सत्संग नहीं करते हैं यमनियमभी नहीं पालते वह पुरुष पूछ सींग रहित पशुके समान हैं परंतु पशुकूं तो चेतन नहीं है ये मनुष्य तो जानबूझ करके नहीं करते हैं इसवास्ते ये कुटिल पुरुष अवश्य नरकमें जापरेगें ॥ ४ ॥

(मू० ) अहितहितविचारशून्यबुद्धेः श्रुतिसमयै-र्बहुभिस्तिरस्कृतस्य ॥ उदरभरणमात्रकेवले-च्छोः पुरुषपशोश्च पशोश्च को विशेषः ॥ ५ ॥

अर्थ-जिन पुरुषोंकी बुद्धि अपने हित और अहित वस्तुके विचारसे शून्य है और जो पुरुष वेदमें संध्या तर्पण अग्निहोत्रादि नित्य नैमित्तिक कर्म विधान किये हैं तिन सर्व कर्मोंसे वर्जित हैं केवल अपनेही उदर पूर्ण करनेकी इच्छावाले हैं ॥ उन पुरुषोंकूं पशुके समान जानना चाहिये और दूसरें बैलादिक पशुमें क्या भेद है कुछ भेद नहीं, है ॥ ५ ॥ इसवास्ते हे पुरुषो ! जानबूझ करके पशुमत होवो ॥ ऐसा चैतन्य चोला फिर मिलना बडा कठिन है ॥ हे मनुवां ! अब औसर पाके मत भूल यह नौकारूपी तनसे भवसागर तर ॥

(मू० ) आहारनिद्राभयमैथुनं च सामान्यमेत-त्पशुभिर्नराणाम् ॥ धर्मो हि तेषामधिको विशेषो धर्मेण हीनाः पशुभिः समानाः ॥ ६ ॥

अर्थ-आहार निद्रादि जो भोजन करना और मैथुन करना भय होना यह सब योनिमें मिलसकते और यह पशु पक्षियों और मानुषमें बराबर हैं परंतु तिनमेंसे मानुषमें केवल सत् असत्का जो विचार करना है सोई विशेष है और जो पुरुष तिस विचारसे शून्य हैं सो तो पशु पक्षीके समान हैं ॥ ६ ॥

विचारहीनस्य वनेऽपि बंधनं भवेदवश्यं भरतादिवद्यतः ॥ गृहेऽपि मुक्तो जनकादिवद्भवेत्ततो विचारैकपरायणो भवेत् ॥ ७ ॥

अर्थ-( विचारहीनस्य ) जो पुरुष सत् असत्के विचारसेहीन है सो पुरुष चाहे तो कहिये हिमालयादि पर्वतोंके गहन वनमें चलेजानेसे भी जड़भरत शृंगीऋषि अग्नीध्र आदिकोंके नांई अवश्य बंधनकी प्राप्ति होवै है और ( गृहेऽपि ) कहिये विचारवान् पुरुष अपने स्त्रीपुत्रादिक करके संकुल गृहमें स्थितभयाभी राजा जनक प्रतर्दन अजातशत्रु आदिकोंकी नांई मुक्तरूप होवै है यातें इस प्रकार ( विचारैकपरायणो भवेत् ) कहिये विवेकी पुरुषकों केवल विचारहीके परायण होना योग्य है ॥ ७ ॥ किंच विचारके विना आत्माकी भी प्राप्ति नहीं होवैहै ।

पठन्तु शास्त्राणि यजन्तु वाध्वरैरटन्तु तीर्थानि तपन्तु तापकैः ॥ विदन्ति नात्मानमृते विचारणं ततो विचारैकपरायणो भवेत् ॥ ८ ॥

अर्थ-( पठन्तु शास्त्राणि ) कहिये चाहे यह पुरुष न्यायमीमांसा वेदान्तादिक अनेक शास्त्रोंका अर्थसहित सम्यक् प्रकारसे अध्ययन करै ( यजन्तु वाध्वरैः ) कहिये चाहे अश्वमेध राजसूयादि अनेक यज्ञों करके विधिपूर्वक यजन करै तथा ( अटन्तु तीर्थानि ) कहिये चाहे काशी प्रयागादि अनेक तीर्थोंका प्रयत्नसे अटन करै ॥ ( तपन्तु तापकैः ) कहिये चाहे पंचाग्नि आदि अनेक प्रकारके तापोंकरके दीर्घकालपर्यंत हठपूर्वक तपका आचरण करो परंतु ( विदन्ति नात्मानमृते विचारणम् ) कहिये विचार कियेतें विना सो पुरुष आत्मस्वरूपकूं नहीं जानसकै हैं काहेते नारदमुनिकों चतुर्दश विद्यायोंके अध्ययन करनेतेभी सनत्कुमारके उपदेशजन्य विचारसे विना आत्मपदकी प्राप्ति नहीं हुई थी ॥ ८ ॥

भवापहो नैव सतां समागमः कृतः श्रुता नापि कथाघहारिणी ॥ हरेर्न तीर्थानि गतानि वै मया वृथाखिलं मे खलु जीवितं गतम् ॥ ९ ॥

अर्थ-( भवापहः ) कहिये जन्ममरणरूप संसारके नाश करनेहारा जो संतजनोंका समागम तत्त्ववेत्ता महात्मा पुरुषोंका संग है सो भी मैंने नहीं किया है । और कभी नारायणका यश भी श्रवण नहीं किया । और सर्व पापोंके दूर करनेहारी कहिये नारायणके यशकी पवित्र कथा सो भी श्रद्धापूर्वक बैठकरके नहीं श्रवण करी है और कभी प्रयागादि तीर्थोंकी यात्रा भी करी नहीं है जिसमें अंतःकरणशुद्धिद्वारा मोक्षपदके देनेहारी जो प्रयाग काशी आदि पवित्र प्रसिद्ध तीर्थ हैं तिनके समीप भी कभी गमन नहीं किया है । यातें सर्व पुरुषार्थोंकरके शून्य होनेते मेरा सर्व आयु (वृथा गतं) कहिये वृथाही व्यतीत हुआ है अव मनुष्य तनु छोडके पशु जन्म पाऊँगा । हे पुरुषो ! इसी तनसे जो चाहे सो बन सक्ता है । तू हरिभजन करो हे मनुवां ! ऐसा तन फिर न मिली हे प्रभुजी ॥ ९ ॥

इहांगनातातसुतादिबांधवैः समागमोऽयं मम किं निबंधनः ॥ सदाचलो वा युतरंगचंचलो हितावहो मे किमुताहितावहः ॥ १० ॥

अर्थ-( इह ) कहिये इस संसारमें अंगना जो स्त्री है औ तात जो पिता है तथा सुत जो पुत्र है इत्यादि अन्य भी माता भ्राता भगिनी आदि बांधव लोक हैं सो इनके साथ यह मेरा समागम कहिये संयोग किस निमित्तसे हो

रहा है। और क्या यह समागम सर्वदा अचल रहेगा किंवा किसी कालमें (अंबु तरंगचंचलः) कहिये जलकी लहरीके समान क्षणभरमें नाश होजावैगा। तथा क्या यह समागम मेरा हितकारक है किंवा (अहितावहः) कहिये अहित अर्थात् हानिके करनेहारा है॥ १०॥

इमे च दारात्मजसेवकादयः समाश्रिता माम-
थ कर्म वा निजम्॥ गतिस्तथैषां ननु का
भविष्यति मयि प्रयाते परलोकमंततः॥ ११॥

अर्थ-(इमे) कहिये यह जो मेरी दारा कहिये स्त्री है औ आत्मज कहिये छोटे छोटे पुत्र हैं तथा यह जो मेरे आज्ञाकारी भृत्य हैं इत्यादि अन्य भी जो मेरे अधीन जीवते हैं सो सर्वही क्या मेरेही आश्रय होकरके पलते हैं किंवा (अथ कर्म वा निजम्) कहिये आप अपनी प्रारब्धकर्मके आश्रयसें पलरहे हैं। किंच जिस कालमें मैं (अंततः) कहिये इस शरीरके अंतकालकेहुये अपनी देहके सहित इन सर्वका परित्याग करके परलोकको चला जाऊंगा तो मेरे पीछेसे इन सर्व दीनोंकी गति कहिये क्या दशा होवैगी अर्थात् जैसे मेरे पोषण करनेहारे पिता मातादिकोंके मरणोंसे भी पीछेसे मैं अपने प्रारब्धकर्म करके आनन्दपूर्वक पलता औ जीवता रहाहूं तैसेही यह भी मेरे संन्यास लेनें अथवा मरनेसे पीछे पलते औ जीवते रहेंगे॥ ११॥ तु तो हरि भजन करो हे मनूवां॥ ऐसा अवसर फिर न मिली हे प्रभुजी! तहां अध्यात्मरामायणमें भी कहा है:-

सुखस्य दुःखस्य न कोऽपि दाता परो ददाती-
ति कुबुद्धिरेषा॥ अहं करोमीति वृथाभिमानः
स्वकर्मसूत्रग्रथितो हि लोकः॥ १२॥

अर्थ—इस पुरुषके प्रति कोई भी दूसरा सुख वा दुःखके देनेहारा नहीं है जो कोई ऐसा मानताहै कि अमुकने मेरेकूं सुख वा दुःख दिया है सो पुरुष बुद्धिसे हीन है तथा जो पुरुष कहताहै कि यह कार्य मैंनें कियाहै सो भी तिसका वृथाही अभिमान है काहेतें कि यह लोक आप अपनी प्रारब्धकर्मरूप सूत्रविषे ग्रथित अर्थात् परोयेहुये है कोई किसीके आश्रय नहीं है। यातें अब इन बांधवोंके अर्थ किसी प्रकारकी चिंता करनी व्यर्थही है ॥ १२ ॥ हे मनुवां ॥ देख तू देख शास्त्र हितकारी वाक्य भाषण करते हैं तूं अजों चेत चेत हे मनूवां॥हरिभजन करो हे मन मेरा और न कोई तेरा॥

पापैरनेकैस्तु यदर्थमादराद्वित्तं समानीय करोमि संव्ययम् ॥ ते बांधवा वै मम दुःखभागिनः किं वाभविष्यंति गतस्य रौरवम् ॥ १३ ॥

अर्थ—( यदर्थम् ) कहिये जिन स्त्री पुत्रादिक बंधुजनोंके वास्ते ( पापैरनेकैः ) कहिये असत्यभाषण कपट छलादि अनेक पापोंकरिके वित्त जो द्रव्य है तिसकूं जहां तहांसे लाकरके मैं अति आदरपूर्वक तिनके वस्त्र आभूषणादिकोंमें ( संव्ययम् ) कहिये सम्यक्प्रकारसे खर्च करताहूं सो जिस कालमें तिन पापोंके फलभोगनेके अर्थ मैं रौरवनरकमें जाऊंगा तो क्या तिस कालमें ( मम दुःखभागिनः ) कहिये सो यह बांधवलोक मेरे दुःखके भागी होवैंगे किं वा नहीं अर्थात् नहीं होवैंगे काहे ते यहां प्रत्यक्षही जो मेरेकूं अल्प ज्वरादिजन्य दुःख होवै है तो सर्व बंधुजन समीप स्थित भयेभी तिसके बांटने अथवा निवृत्त करनेमें समर्थ नहीं होते तो नरकमें कैसे बांट सकैंगे तथा ये वार्ता अथर्ववेद-की गर्भोपनिषद्में कहीहै ॥ १३ ॥

(मू०) यन्मया परिजनस्यार्थे कृतं कर्म शुभाशुभम्॥
एकाकी तेन दह्येऽहं गतास्ते फलभोगिनः ॥१४॥

अर्थ–माताके उदरविषे बालक कहता है कि हे ईश्वर ! अपने बंधुजनोंके अर्थ जो जो शुभाशुभ कर्म पूर्व जन्मों विषें मैंने किये थे तिनकरके इस कालमें मैं एकलाही इस माताके नरककुण्डके तुल्य गर्भमें जठरानल करके जलरहा हूं और जो फलके भोगनेहारे बन्धुजन थे सो सर्वही चलेगये तिनमेंसे इस कालमें मेरा कोईभी सहायक नहीं हैं ॥ १४ ॥ तू चेत चेत हे मनुवां हरिभजन केवल अपना और यह अनित्य संसार है स्वप्ना ॥

(मू०) सायं समेत्यैकतरुं विहंगमाः प्रातः प्रयांतीह दिशं स्विकां स्विकाम् ॥ त्यक्त्वा यथा न्योन्यमगं च तं तथा सर्वे समा यांति च यांति बांधवाः ॥ १५ ॥

अर्थ–( सायं समेत्य ) कहिये जिस प्रकार सायंकालमें सर्व दिशाओंसे आय आय करके पक्षी एक वृक्षपर एकत्र होकर रात्रिपर्यंत निवास करके पुनः प्रातः कालके प्राप्त हुये तिस वृक्षकूं तथा एक दूसरे पक्षीकूं छोड करके ( दिशं स्विकां स्विकाम् ) कहिये अपनी अपनी अभिमत दिशाकूं चले जाते हैं तैसेही माता पिता स्त्री पुत्रादि सर्व बांधव लोक स्वर्ग नरकादि रूप दिशाओंसे जन्मरूप दिशासे जन्मरूप सायंकालसे लेकर प्रारब्धकर्मरूप रात्रिपर्यंत गृहरूप वृक्षपर एकत्र होय करके पुनः मृत्युरूप प्रातःकालके भयेते तिस गृहकूं तथा एक दूसरे बंधुजनोंकूं छोड करके

अपने अपने कर्मोंके अनुसार स्वर्ग नरकादिरूप अभिमत दिशाकूं चले जाते हैं तथा ॥ १५ ॥ यह वार्ता महाभारतमें भी कही है।

( मू० ) यथा काष्ठं च काष्ठं च समेयातां महोदधौ ॥ समेत्य च व्यपेयातां तद्वद्भूतसमागमः ॥ १६ ॥

अर्थ-जैसे समुद्रविषे जलकी लहरियोंके वेग करके एक किसी दिशासे और एक किसी दिशासे आयकरके दोनों काष्ठ क्षणमात्र मिलजाते हैं और पुनः दूसरी लहरीके वेगकरकें सो परस्पर वियोगकूं प्राप्त होजाते हैं तैसेही संसाररूप समुद्रविषे प्रारब्धकर्मरूप लहरियोंके वेगकरके बंधुजनोंसें मिलजाते हैं और पुनः जब मृत्युरूप दूसरी लहरीका वेग होवैहै तब परस्पर बिछुड जातेहैं ॥ १६ ॥

यथा कपोतोऽन्नकणाभिवाञ्छया शिचं विशन्नेति दुरंतबन्धनम् ॥ कुटुंबजाले विशयाशयाऽविशंस्तथा विमुच्येय कथं जगत्पते ॥ १७ ॥

अर्थ-यथा कहिये जैसे अन्नके कणकोंकी अभिलाषा करके कपोतादिपक्षी ( शिचम् ) कहिये जैसे जालमें प्रवेश करनेतें अतिदृढबंधनकूं प्राप्तभया पुनः अनेक प्रकारके शरीर छेदनादिक्लेशोंकूं प्राप्तहोवैहैं तैसै मैंभी ( विषयाशया ) कहिये स्त्री संगमादिविषयोंकी आशाकरके इस कुटुंबरूप महाजालविषे प्रवेश करताभयाहूँ सो मैं नहीं जानता कि मेरी इसमें फसेहुये क्या दशाहोवेगी । याते (हे जगत्पते!) कहिये सर्वजगतके अधिपति अंतर्यामिन ईश्वर ! मैं इस कुटुंबरूप

जालसे किस प्रकार ( विमुच्येय ) कहिये मुक्त होऊँगा अर्थात छूटूंगा काहेते यह जाल बडा भारीहै इससे छूटना अत्यंतदुष्कर है ॥ तथा यह वार्त्ता भागवतमें कहेहैं ॥ १७ ॥

(मू०) लोहदारुमयैः पाशैर्दृढ बद्धोऽपि मुच्यते ।
स्त्री धनादिषु संसक्तो मुच्यते न कदाचन ॥१८॥

अर्थ-अज्ञानीपुरुष लोह और काष्ठादि दृढपाशों करके बद्धहुआ किसी कालमें कोई उपाय करके मुक्तभी होजावैहै परंतु स्त्री धन पुत्रादिरूप जो पाश है तिसमें फँसाहुआ तो कदाचित भी मुक्त नहीं होसकैहै ॥ १८ ॥ हे मनुवां ! यह-महाजाल मनुष्यतनसे छूट जावै हे प्रभुजी और तन नहीं है छूटनेका करो यतन मन रोकनेका अवर तन नहीं छूटनेका हे प्रभु! ऐसा चैतन्य चोला न मिली वारंवार हे, मनुवां ! हरिभजन विना कोई नहीं अपना ॥ यह संसार रैनका स्वप्ना । हे मनुवां ! यह महादुःख में नहीं फँसना ॥ यह मनकूं वश करना । तब सुफलकमाई तेरे तन ॥

( मू० ) अविचारेण रमणा रमणी भवतीह या ।
विचारेणास्थिमज्जासृग्दोषसंघवती त्वियम् ॥ १९ ॥

अर्थ-जो स्त्री विना विचारे रमणीभास्ती है सो विचार करके ज्ञानदृष्टि करके देखिये तो कुछ भी नहीं है महा अशुद्ध वस्तुसे भरेहैं हाड मांस मज्जा और रक्त मूत्र विष्ठा पीब की पुतली वनीहै और कुटिलतासे भरे हैं और महा निर्दयहै ॥ ऐसे अविद्यासे भूलरहे हैं हे मनुवां! इसका आश्रय न कीजिये जो लै जावै घोर नरक ॥ हरिका आश्रय कीजिये तव पावै परमानँदसुखलोक ॥ १९ ॥ तथा यह वार्त्ता योगवासिष्ठमें भी कहे हैं ॥

(मू०) त्वङ्मांसरक्तबाष्पांबु पृथक्कृत्वा विलोचने ।
समालोकय रम्यं चेत्किं मुधा परिमुह्यसि ॥२०॥

अर्थ–हे पुरुषो ! स्त्रीके शरीरमेंसे त्वचा मांस रुधिर पसीना लाला इत्यादि अवयवोंकूं तूं पृथक् कहिये भिन्न भिन्न करके देख जो इनमें क्या रमणीय और पवित्रवस्तु है नहीं तो काहेते वृथाही ऊपरकी सफाई देखकरके मोहकूं प्राप्तहोताहै इसवास्ते स्त्रीमें भी आसक्ति करनी व्यर्थही है ॥ २० ॥ हे मनुवां देख देख सब शास्त्रपुकार रहेहैं यह सब अशुद्धसंसार ॥ जो यह परित्याग करे सो होवै भवसागरपार ॥

विद्याविनीतेन सुपुत्रकेण साध्व्या स्त्रिया मित्रकुटुम्बबान्धवैः । विद्यावयोरूपसमृद्धिभिर्न वै मोक्षो भवेत्स्यात्किलवृत्तिरोधतः ॥ २१ ॥

अर्थ–जो मुक्ति है सो विद्यासे नम्र पुत्रकरिके भी नहीं है और पतिव्रता स्त्री मित्र कुटुंब परिवार विद्यारूप धन दौलत करिके भी नहीं होती केवल जब संसारसे वृत्तिनिरोध करिके और संसारकूं परित्याग करताहै तब मुक्तहोताहै ॥ २१ ॥ तहां वेदमें भी लिखा है ।

(मू०) न कर्मणा न प्रजया धनेन त्यागेनैके अमृतत्वमानशुः ॥ २२ ॥

अर्थ–यज्ञादि कर्मके और पुत्रादिरूप बहुत प्रजाकरिके तथा विपुलधनकरिके भी कल्याण नहीं होवैहै किंतु त्यागकरिकेही केचित् ऋषिलोग मोक्षपदकूं प्राप्त होते भये हैं ॥२२॥

हे मनुवां! तूं छोड आसरा जगका करले हरिको ध्यान।
सब संकट मिटजायगा खुशहोंगे भगवान ॥

विद्युच्चला हि देहा वै देहिनां क्षणभङ्गुराः ।
आस्थांविहाय तेषां वै स्मर्तव्यः सततं हरिः ॥२३॥

अर्थ–ये शरीर बिजलीके समान चंचल हैं इसीसे नाशवानहैं ॥ जैसे बिजलीका चमतकार एक क्षणमें देखनेमें आता है और जल्दी छिपजाता है तैसे ये शरीर देखनेमें आते हैं और क्षणमें नष्ट होजाते हैं यह क्षणभंगुर देहका भरोसा मूर्खजन करते हैं विद्वान पुरुष नहीं करते हैं देखो सत्ययुगमें लाख वर्ष की आयु होनेपर राजा लोग उदय अस्तके राज होनेपर भी राज छोडकर वनमें जाकर तप करते करते मुक्त हुए हैं अब यह कलियुगवासीलोग थोडे धन अल्प आयुपर भी उन्मत्त होकर परलोक की खबर नहीं रखते हैं देखते देखते जो संध्या समयमें देखा था सो सवेरे देखनेमें नहीं आता है तो भी मनकूं चेत नहीं आताहै ॥ हे मनुवां! तु हरिभजन करो यह सुख की खान हे मनुवां ॥२३॥ यह वार्ता योगवासिष्ठके निर्वाण प्रकरणमें अपने शिष्यके प्रति एकमुनिने भी कथन करी है सो—

( मू० ) आयुर्वायुविघट्टिताभ्रपटलीलंबांबुव-द्भंगुरं भोगा मेघवितानमध्यविलसत्सौदामिनीचंचलाः ॥ लोला यौवनलालना जलरयः कायः क्षणापायवान् पुत्रत्रासमुपेत्य संसृतिवशान्निर्वाणमन्विष्यताम् ॥ २४ ॥

अर्थ—जैसें वायुके वेगसें एकत्र भये मेघोंके समूहविषे भरा-हुआ जल क्षणभंगुर होवै है तैसे ही यह पुरूषोंकी आयु क्षणभंगुर है और जैसे आकाशमें छाये हुए मेघोंमें बिजुली चंचल होवे है तैसें संसार के भोग सर्व चंचल हैं और यौवनावस्थाकी जो लालना अर्थात् विलास है सो भी ( लोल ) कहिये थोडे दिनोंमेंही चलायमान होजाती है और जैसें महानदीके जलका वेग शीघ्रही चला जावे है तैसे यह शरीर क्षणक्षणमें चला जावे है याते हे पुत्र ! तूं इस जन्म-मरणरूप संसारसे भयकूं प्राप्त होकरके निर्वाण जो मोक्ष-पद है तिसकी प्राप्ति के अर्थ यत्नकर । इस प्रकारसें आयुके क्षणभंगुरताका वर्णन करे है ॥ २४ ॥ हे मनुवां ! यह शरीर क्षणमें नाशवान ॥ पाप पुण्य तूं साचो जान ॥ हे मन भजले भगवान ॥

गता मदीयाः पितरो यमालयं प्रयांति चान्ये-
ऽपि दिनंदिनं प्रति ॥ अहं तु पश्यन्नपि तानहो
शठस्तथापि मन्ये स्थितिमात्मनो ध्रुवाम् ॥ २५ ॥

अर्थ—( मदीयाः ) कहिये मेरे जो वृद्ध पिता पितामह आदि थे सो सबही अपने अपने शरीरोंका परित्याग करिके ( यमालयम् ) कहिये यमराजके स्थानकूं ( गताः ) चलेगये अर्थात् मृत्युकूं प्राप्त होगये तथा ( प्रयांतिचान्येऽपि ) कहिये दिन प्रति ग्रामके निवासी दूसरे लोक भी मरकरके चले जाते हैं और मैं तो ( शठ ) कहिये मूर्ख तिनकूं नित्य प्रति अपने नेत्रोंसे प्रत्यक्ष देखता हुआ भी पुनः इस शरीरसे इस संसाररूप सरायविषे अपनी ( ध्रुवां ) कहिये निश्चित स्थिति मान रहा हूं अहो कहिये यह क्या बडे आश्चर्यकी वार्ता

है ॥ २५ ॥ यह वार्ता महाभारतविषे यक्ष और युधिष्ठिरके संवादमें भी कथन की है ॥

अहन्यहनि भूतानि गच्छंतीह यमालयम्॥शेषा जीवितुमिच्छंति किमाश्चर्यमतः परम् ॥ २६ ॥

अर्थ—यह है यक्षने प्रश्न किया कि हे युधिष्ठिर! इस जगत में आश्चर्यकी वार्ता क्या है तब युधिष्ठिर ने कहा हे यक्ष ! ( अहन्यहनि ) कहिये प्रति दिन दिनमें ( भूत ) प्राणी मर-करके यमलोककूं जाते हैं और लोक अपने अपने नेत्रोंसे देखते हुए भी पुनः इस जगत्में अपनी स्थिरता चाहते हैं सो इससे परे अन्य क्या आश्चर्य होगा ॥ दूसरा भी उनसे अपनेकूं स्थिर मानते हैं ॥ २६ ॥ हे मनुवां ! तूं जान जान यह संसारनाशवान ॥ तूं सांचो जान तथा यह वार्ता भगवद्गीताके द्वितीयाध्यायमें भी कही है ॥

( मू० ) इन्द्रियाणि प्रमाथीनि हरन्ति प्रसभं मनः ॥ २७ ॥

अर्थ—हे अर्जुन ! ये इन्द्रिय बडे दुर्घट हैं काहेतें यह यत्न-शील पुरुषोंके मन भी बलात्कारसे स्वस्वविषयोंकी तरफ खैंचकर लेजाती हैं ॥ इन इन्द्रियोंकूं रोकनेवाले पुरुष विरले होवे हैं ॥ तथा भागवतमें भी कथन कियो है ॥ २७ ॥

( मू० ) जिह्वैकतोमुमपकर्षति कर्हि तर्षा शिश्नोऽन्यतस्त्वगुदरं श्रवणं कुतश्चित् ॥ घ्राणो-ऽन्यतश्चपलदृक् क्व च कर्मशक्तिर्बह्वयः सपत्न्य इव गेहपतिं लुनन्ति ॥ २८ ॥

अर्थ-जिन पुरुषोंकूं जिह्वा इन्द्रिय तो अपना जो रस विषय है तिसकी तरफ खेंचती है और पिपासा अपनी तरफ खैंचती है लिंग इन्द्रिय अपने विषयकी तरफ खैंचती है तथा त्वचा अपने विषयकी तर्फ खींचती है और उदर अपनी तरफ और श्रोत्र अपनी तरफ नासिका अपनी तरफ हस्त और पाद अपनी तरफ खैंचते हैं इस प्रकार जैसे किसी एक पुरुषकी बहुतसी स्त्रियां होवैं हैं सो सर्वही अपनी अपनी तरफ खैंचनेसे पुरुषकूं क्लेश देवें हैं तैसे ही यह इन्द्रियरूप स्त्रियां आत्मारूप पुरुषकूं क्लेश देती हैं ॥ २८ ॥ जो पुरुष इन बलवान् इन्द्रियोंकूं जीत सके उस पुरुषकूं धन्य है ॥ हे मनुवां ! यह बलवान शत्रुवत् इन्द्रियको तूं जीतकर जन्म मरणसे छूटकर निर्भय पदकूं प्राप्त हो हे मनुवां ! ऐसा औसर फिर न मिली वारंवार जो चाहै उतरन भवसागर पार ॥

दोहा ।

उत्तर दिय रघुवंशमणि, पुनि किय प्रश्नअनेक ॥
पावन कथा बखानहूं, जो सुनि बढत विवेक ॥

हे भगवन् ! क्या यह जगत नष्ट होता है और क्या उत्पन्न होकर बढता है ॥ १ ॥

ॐ शांतिः शांतिः शांतिः ।

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्य्य श्रीश्रीधरानन्दतीर्थस्वामिपूज्यपादशिष्य १०८ श्रीविश्वेश्वरानन्द तीर्थस्वामिनोत्तरखंडे विरचिते प्राकृतोपनिषन्नारायणोपनिषद्यष्टमोऽध्यायः ॥८॥

यह संसारकी जितनी चेष्टा हैं सब नाशवान् हैं विभव-कालमें स्थित जितने विषय हैं वे सब आपत्ति और पापके हेतु हैं केवल अपने मनकी कल्पना है, है कुछ भी नहीं ।

संसारो बंधनं चायं सुखं नात्र कदाचन ॥
रम्यावभासेऽस्मिन्भ्रान्ता रमन्ते न मना-
ग्बुधाः ॥ १ ॥

अर्थ-यह संसार बंधनका हेतु है कदापि इसमें सुख नहीं है एक अंश सुख भासता है हजार अंश इसमें दुःख है यह अरमणीय है मूर्ख जनोंकूं रमणीय भासता है मूर्ख जन इसीमें घूमते रहते हैं पण्डित नहीं घूमते ॥ १ ॥

दोहा ।

हो या न कोई होया प्रभु । अनये होयासोया ॥ १ ॥
संसार जालकूं छोड दे गोविंद गुण गाइले परमपद पाइले

लक्ष्मीरनिष्टहेतुश्च तद्वान्धर्मविवर्जितः । खड्गे
मुक्ताफलं यद्वच्चञ्चला सा स्वभावतः ॥ २ ॥

अर्थ-जो लक्ष्मी है सो अनिष्टका हेतु है और जिसके पास लक्ष्मी होती है सो पुरुष धर्म अरु अधर्मका विचार नहीं रखता है और सब दिन रहनेवाली नहीं है जैसे तरवारके ऊपर मोती नहीं ठरहते हैं तैसेही यह लक्ष्मी ठहरनेवाली नहीं है ॥ है माया भक्ति प्रभु दोऊ, नारी गर्भ जाने सब कोई । पुनि रघुबीरहिं भक्ति पियारी, माया खलु अनतंकी विचारी ॥ २ ॥

संसारमें अनेक प्रकारके सुखका मूल होनेसे लक्ष्मी उत्कृष्ट मानी गई है किंतु वास्तवमें यह लोगोंके मोह और

अनिष्टका हेतु है जैसे वर्षाऋतुकी नदी अनेक प्रकारके बड़े बड़े मलिन तरंगोंको बहाती है उसी प्रकार यह लक्ष्मी भी उत्साहसे पूर्ण अनेक मनोरथोंसे सम्पन्न मूर्खोंको बहाती है इस लक्ष्मीकी बुरे आचरणवाली चिन्तारूपी बहुतसी कन्या हैं वे सब ऐसी बढती हैं जैसे नदीमें लहरी यह अभागी एक स्थानपर कभी नहीं रहती वरन कुलटा स्त्रीके समान एकके स्थानसे दूसरे स्थानपर फिरती रहती है जैसे दीपककी शिखा स्पर्शमात्रसे ही दाह उत्पन्न करती है और सर्व नाशका हेतु है। हे मनुवां! तू इस क्षणभंगुर शरीरके आश्रा छोडदे ईश्वरकी आराधन करके परमपदको पावैगा॥

आयुष्यास्था तु मूर्खैर्हि कर्तव्या न बुधैः क्वचित्।
पद्मपत्रस्थजलवच्चञ्चलं क्षणभङ्गुरम् ॥ ३ ॥
जन्मिनो मरणं नित्यं न तत्कालमपेक्षते ।
विषयान्जुषतः क्रोडे कुरुते मृत्युरञ्जसा ॥ ४ ॥
सच्छास्त्रमननाद्यस्य विवेको न हृदि स्थिरः ।
दुःखमूलं हि तस्यायुः सुखं धीरस्य केवलम् ॥५॥

अर्थ-इस अल्प आयुका विश्वास मूर्ख करते हैं यह आयु क्षणभंगुर है कदाचित रहनेवाला नहीं है जैसे कमलके पत्तेके ऊपर जल नहीं ठहरता है तैसे यह शरीर ठहरनेवाला नहीं है ॥ ३ ॥ प्राणीको एक दिन अवश्य मरना है मृत्यु कुछ भी परवाय समयकी नहीं करता। जो मनुष्य विषयरूपी सर्पोंके संसर्गसे जर्जरचित्त हैं उनको शीघ्र मृत्यु मार देता है ॥ ४ ॥ और जिनकी आत्माके विषे अच्छे २ उपनिषद् वेदान्त आदिसे विवेकका उदय नहीं है उनकी आयु

केवल दुःखका मूल है जिनने तत्त्वज्ञानको प्राप्त होकर ब्रह्मपदमें विश्राम प्राप्त किया है और लाभ और हानि दोनोंमें समान हैं उनकी आयु सुखका कारण है वही पण्डित हैं ॥ ५ ॥

अहंकारकृतो भावो महादुःखप्रदो भवेत् ।
अहङ्कार्यति नीचो वा अहंकारं परित्यजेत् ॥ ६ ॥

अर्थ–जो पुरुष अहंकार करते हैं सो पुरुष सुखी भी हैं तो भी अहंकारी पुरुष महादुःखकूं प्राप्त होवैं हैं और अहंकारी नीचते भी नीच होते हैं अहंकार कौन है ? उत्तर–अहंकार यह है कि मैं राजा हूं और मैं धनवान् हूं मैं बुद्धिमान् हूं मैं रूपवान् हूं मैं विद्यावान् हूं मैं बड़ी जातिवाला हूं मैं बडा विरक्त हूं मैं बलवान् हूं मैं पण्डित हूं इस वास्ते अहंकार नहीं करना पलमें कैसा होजाता है राईका पर्वत होजाता है अरु पर्वतकी राई होजाती है मूर्ख अहंकार करते हैं बुद्धिमान् अहंकार नहीं करते हैं ॥ ६ ॥ तहां वैराग्य प्रकरणमें रामचंद्रजीने भी कहा है। हे मुनीश्वर! यदि अहंकार है तो मनुष्य दुःखी होता है और यदि अहंकार नहीं है तो सुखी होता है इस लिये अहंकारका न होना श्रेष्ठ है। हे मुनीश्वर! अहंकारको छोड़कर मैं शांतचित्त रहता हूं क्योंकि भोगोंका समूह सदा स्थिर नहीं है आज है तो कल नहीं है । हे ब्रह्मन् ! जबतक अहंकार रूपी मेघ छाये हुएहैं तबतक तृष्णा कामना रूपी कुटजकी लता विकसित रहे है अहंकाररूपी मेघके शान्त होतेही कामनारूपी बिजलीकी चमत्कारकी न्याई न मालूम कहां चली जातीहै इस वास्ते विद्वानोंने अहंकारका परित्याग किया है तब सुखी हुए हैं ॥

मनो हि चंचलं कामक्रोधलोभादियुग्यदा ।
तदा विचारवैराग्यनाशकं जायते क्षणात् ॥ ७ ॥

अर्थ-मन चंचल जो है सो काम क्रोध लोभ मोह मद तृष्णा यह: छः चोरों करिके आवरणकूं प्राप्त हुआ है और वैराग्य जो मोक्षका हेतु उसका नाश करनेहारे यह काम क्रोधादि हैं विचार धैर्य अरु संतोषके नाश करनेहार हैं ॥ इति ॥ ७ ॥ इस वास्ते इसका परित्याग करो तहां योगवासिष्ठमें भी रामचंद्रजीने कहा है ।

सोरठा ।

या विधि रघुकुलकेतु,बहु प्रकार वर्णन कियो ।
मनचंचलके हेतु, तेहि विचारि जन भव तरत ॥

श्रीरामचन्द्रजी कहने लगे हे मुनीश्वर ! यह मेरा चित्त काम, क्रोध, लोभ, मोह और तृष्णादिक दुःखों द्वारा जर्जरीभावकूं प्राप्त होगया है और महापुरुष जो गुण वैराग्य अरु विचार धैर्य और सन्तोष है इनकी ओर नहीं जाता सर्वदा विषयके चारों ओर भटकता फिरता है जैसे मोरका पंख वायुके लगनेसे एक जगह नहीं ठहरता है जैसे गांवका कुत्ता रोटी न मिलनेसे इधर उधर दूर दौडता फिरता है वैसेही यह चित्त भी वांछित पदार्थ न मिलनेसे व्याकुल होकर इधर उधर व्यर्थ दौडता फिरता है। इस मनकूं कहीं सुख नहींहै और यदि कहीं धन भी मिलजावै है तो भी तृप्त नहीं होता है जैसे बांसके पिटारेमें पानी भरनेसे वह कभी नहीं भरता तैसेही यह मन कभी नहीं भरता चाहे तो पहाड की न्याईं धन मिलजावै तो भी संतोष नहीं होता है ॥ हे मनुवां ! वैराग्य विना शान्ति न होवै विचार विना वैराग्य

नहीं वैराग्य विना मुक्ति न होवै मुक्ति विना सुख नहीं, यह संसार महादुःख जबतक यह मन संसारसे उपरत नहीं हुआ तबतक सुख नहीं है विचार करके वैराग्य होना यह तो इन्द्र-जालकी नाईं भ्रांतिसुख मान रक्खाहै जो वस्तु देखनेमें आतेहैं सो वस्तु जलदी नाशवान देखनेमें आतेहैं हे मन ! तू सद्वस्तु-का आश्रय कर जिस वस्तुका कभी नाश न होवै है सोई सद्वस्तु है ॥ तहां भगवद्गीतामें कहेहैं–

(मू०) अर्जुन उवाच ॥ योऽयं योगस्त्वया प्रोक्तः साम्येन मधुसूदन ॥ एतस्याहं न पश्या-मि चंचलत्वात्स्थितिं स्थिराम् ॥ ८ ॥

अर्थ–अर्जुन कहते भये हे मधुसूदन! सबहीको आप समान करि देखे ऐसे जो यह तुम साम्यता करिकै योग कह्यो ता योगकी स्थिति बहुत कालते कह्यो सो देखती नहीं है काहे मन स्थिर नहीं ॥ ८ ॥

(मू०) चंचलं हि मनः कृष्ण प्रमाथि बलवद्दृढम् ॥ तस्याहं निग्रहं मन्ये वायोरिव सुदुष्करम् ॥ ९ ॥

अर्थ–हे कृष्ण ! भगवन् मन स्वभावहीतें अतिचंचल है और अतिबलवान है देह इन्द्रियनको क्षोभ करैहै विचार किये हूं जीत्यो न जाये अरु दृढ है भेद्यो न जाय ऐसे है यातें जैसे अतिप्रबल पवनकों निग्रह न कर्‌यो जाय तैसे या मनकों निग्रह कठिन है ॥ ९ ॥

(मू०) श्रीभगवानुवाच ॥ असंशयं महाबाहो मनो दुर्निग्रहं चलम् ॥ अभ्यासेन तु कौंतेय वैराग्येण च गृह्यते ॥ १० ॥

अर्थ-अब श्रीकृष्णभगवान् कहते भये कि हे अर्जुन! यह निश्चय है तुमने सांची कही है यह मन ऐसेही है मनकी चंचलताको निग्रह अतिकठिन है परन्तु यह मन अभ्यास करके क्रमक्रमसे अरु वैराग्यसे वशमें होता है जब वैराग्यसे देखता है कि यह संसारमें कोई वस्तु सत नहीं है और रात-दिन ब्रह्म अभ्यास करै है इति ॥ १० ॥

वैराग्यमेवास्य दृढं दृढाशयाः शस्त्रं वदंतीह विवेकसंज्ञितम् ॥ तेनैनमुन्मूलय बोधवीर्यतो नान्यत्तु तत्साधनमस्ति वै क्वचित् ॥ ११ ॥

अर्थ-इस कर्मरूप वृक्षको मूलसें छेदन करनेहारा परम वैराग्यरूपही एक दृढ शस्त्र विद्वान लोग कथन करते हैं सो शस्त्र यद्यपि दृढ भी होवै परंतु शाण करके अग्रभागसे तीक्ष्ण नहीं किया होवे तो वह महावृक्षके काटनेमें समर्थ नहीं होसके यातें सो वैराग्यरूप शस्त्र वेदांत शास्त्रजन्य विवेकरूप शाण करके सम्यक् प्रकारसे तीक्ष्ण किया चाहिये। यद्यपि सो दृढ और अग्रभागसे तीक्ष्ण भी होवै परंतु छेदन करनेहारे पुरुषके शरीरमें जो बल नहीं होवै तोभी तिससें वृक्षका मूलसे छेदन नहीं संभवै है आत्मा स्वरूपका जो निःसंदेह दृढबोध (ज्ञान) है सोई महाबल है याते तिस करके भी मुमुक्षु पुरुषको संयुक्त होना चाहिये तथा ज्ञानकी बलरूपता (केनोपनिषद) में भी दिखाई है ॥ ११ ॥

(श्रुति) आत्मना विन्दते वीर्यम् ॥)

अर्थ-आत्माके ज्ञान करकेही यह पुरुष बलकूं प्राप्त होवै है इति।

इस कर्मरूप वृक्षकूं वैराग्यरूप शस्त्र हस्तमें लेकरके जडोंसे उन्मूलके उखाड़ करके दूर डार दीजिये जिससें तिसका पुनः कभी भी मौंलणा न होवै है ॥ तथा यह वार्त्ता गीताके पंद्रहवें अध्यायविषे कहे हैं ।

( मू० ) अश्वत्थमेनं सुविरूढमूलमसंगशस्त्रेण दृढेन छित्त्वा ॥

अर्थ–हे अर्जुन ! यह जो ( विरूढमूल ) कहिये सम्यक् प्रकारसे दृढतर जमे हुये मूलवाला संसाररूप पीपलका वृक्ष है तिसकूं असंग अर्थात् वैराग्यरूप दृढ शस्त्रसे छेदन कर ( नान्यत्तु तत्साधनमस्ति ) कहिये उक्त कर्मरूप वृक्षके मूलसे छेदनके अर्थ परम वैराग्यके विना दूसरा कोई विशेष उपाय नहीं है इस प्रकारसे जब वृक्षका मूलसे छेदन होजावेगा तो पश्चात् तिसके फल कहांसे होवैंगे । इस वास्ते संसारसे वैराग्य होना यह मुक्तिका कारण है यह चौदा ब्रह्मांडतक सुख नहीं है सब दुःखका मूल है ।

महेन्द्रलोकं भुवनं स्वयम्भुवो रमेशधामापि नगं पिनाकिनः ॥ प्रयातु पातालमपि प्रमुच्यते न दुःखलेशात्तु विनात्मसंस्थितिम् ॥ १२ ॥

अर्थ–( महेन्द्रलोकमिति ) कहिये यह पुरुष चाहे स्वर्ग हों तहांभी कोई उपाय करके चलाजावै तथा चाहे ( भुवनं स्वयंभुवः ) कहिये जो ब्रह्मा है तिसके लोकविषेभी चला जावै । चाहे ( रमेशधाम ) कहिये रमेश जो विष्णुभगवान् हैं तिनकी निवासभूमि जो वैकुण्ठतिसविषे भी चलाजावे । तथा चाहे ( नगं पिनाकिनः ) कहिये पिनाकी जो महादेवजी हैं तिनकी निवासभूमि जो कैलास पर्वत है तहां भी

कोई चलाजावै। तथा चाहे (पातालम्) कहिये बलिराजाके निवासका स्थान जो पाताल है तहां भी चलाजावै परंतु (विनात्मसंस्थितिं) कहिये अपने आत्मस्वरूपविषे जो निर्विकल्प स्थिति है तिसके विना यह दुःखके लेशसे छूट नहीं सकै है जब जो पुरुष स्वर्गको जाताहै तिसकालमें एक पुष्पोंकी माला पहराई जाती है तिनके प्रति यह कहदिया जाता है कि जब यह माला कुमलाय जावैगी तब तिसिही कालमें स्वर्गसे गिरकर मृत्युलोकमें आजावोगे. तब उस पुरुषकूं यह भय बना रहता है कि जब मेरी माला सूख जावैगी तब मेरा यह सुख नष्ट होजावैगा देखो यह सब दुःखका मूल है। तथा गीताविषे भगवान्ने भी कहा है॥१२॥

(मू०) क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशन्ति।

अर्थ-हे अर्जुन! जिस कालमें स्वर्गमें गये हुये पुरुषोंके पुण्य क्षीण होजाते हैं तो पश्चात् सो पुरुष पुनः इस मानुष लोकमें आजाते हैं।

आत्मनिष्ठं मनो यस्य निर्व्यापारं हि तिष्ठति।
अनुत्तमं स लभते सुखं बाधाविवर्जितम् ॥ १३ ॥

अर्थ-जिस पुरुषका चित्त सदा आत्मामें स्थिर रहता है उसको सब विघ्नबाधाओंसे रहित सुख प्राप्त होता है ॥१३॥

यह वार्ता मुंडकोपनिषत्में भी वर्णन करी है-

आत्मक्रीड आत्मरतिः क्रियावानेषब्रह्मविदां वरिष्ठः।

अर्थ-जो पुरुष अपनी आत्मामेंही क्रीडावाला और आत्मामेंही प्रीतिवाला तथा आत्मामेंही क्रियावाला होवै है सोई सर्व ब्रह्मवेत्ता पुरुषोंसे श्रेष्ठ होवे है इति (गतैषणः) कहिये वित्तैषणा, पुत्रैषणा, लोकैषणा इस प्रकारसे तीन प्रका-

रकी जो एषणा अर्थात् वासनाहैं तिनका भी परित्याग करता हुआ तथा ( विनिर्ममो ) कहिये किसी बाह्य पदार्थ अथवा अपने शरीरविषे भी ममतासे रहित भया तथा ( मानमदादिवर्जितः ) कहिये जाति विद्यादिकोंका जो अभिमान है और मद है तिस करिके भी रहित भया आदिशब्दसे कामक्रोध लोभ मोहादिकका भी ग्रहण जान लेना । सर्वविकार पंचभूतात्मामें हैं कोई अवस्था भी सुखकारी नहीं है सब दुःख है ॥ १३ ॥

बालावस्था परं दुःखं नानातृष्णा च मूकता ॥
क्रीडा चपलताशक्तिः परवत्ताऽक्षमाभृशम् ॥ १४ ॥

अर्थ–जो बाल अवस्था है सो महाःदुखका कारण है नानाप्रकारकी तृष्णा लगी रहती है असुक चीज देवो अरु ( मूकता ) कहिये मुखसे कुछ कहि नहीं सकता है पेटमें जलता है । मौन रहना और मूर्ख बुद्धि रहिती है और नानाप्रकारकी क्रीडा करते रहते हैं और अत्यंत पराधीनता और चपलता क्षणक्षणमें औरका और मनमें चाहना रखता है। और पराधीन रहता है अपनेमें कुछ सामर्थ्य नहीं रहती है और मनमें बडा भारी क्रोध रहता है । तथा ( बालानां रोदनं बलम् ) कहिये बालकोंका केवल रोनेका बल रहता है। और महाचिंताके सागरमें डूबा रहता है यह विकार बाल अवस्थामें है जो कहै कि बाल अवस्था अच्छी है सो मूर्ख है यह तो महादुःखका मूल हैं ॥ १४ ॥

युवावस्था महादुःखं घोरे संसारसागरे । कामरूपो महाव्यालः स्त्रीसक्तानत्तुमुद्यतः ॥ १५ ॥

कर्णधारे च मनसि विभ्रान्ते सुस्थिरा विपत् ।
लोभमोहादिभिर्नक्रैर्बलिभिः पीड्यते सदा ॥ १६॥

अर्थ-जब बाल अवस्था उपरांत युवा अवस्था आती हैं तब महादुःख देतीहै कामरूप बडा सर्प स्त्री लम्पट पुरुषोंको डस लेता है ॥ १५ ॥ यदि मन भ्रान्त हो तो देहरूपी नौकाको चलानेवाले मनके भ्रान्त होनेसे आपत्ति नियत रहती है तब लोभ, मोह आदि बली मगरमच्छोंसे मनुष्य दुःखित रहता है ॥ १६ ॥

हे मनुवां ! तू छाड अभिलाषा युवा अवस्था कारण ॥
खोजो परम निर्वाण ॥

वृद्धावस्था महादुःखं क्रूरताऽशक्तिरेव च ।
कफवातविकारैश्च जर्जरीक्रियतेऽनिशम् ॥ १७ ॥

अर्थ-जब वृद्धा अवस्था आती है तब महादुःख आपहुंचता है क्रूरता होती है अरु शरीर अशक्त होजाता है चलने फिरनेकी सामर्थ्य नहीं रहती है और इन्द्रिय हीन होजाती हैं कानसे सुनता नहीं आंखसे देखता नहीं दांत टूट जाते हैं केश सफेद होजाते हैं शरीर कँपने लगजाता है अरु तृष्णा बढती चली जाती है और सब रोग इकट्ठे प्राप्त होजाते हैं और अच्छे अच्छे भोजन चाहते हैं परन्तु कर्महीन पुरुष कहांसे पावै है ॥ तब लम्बी श्वास लेकर कहते हैं कि अब कमानेकी सामर्थ्य नहीं रही है क्या करों अरु मेरा कहना कोई मानता नहीं है उलटा कठोर वचन कहते हैं तो भी अभागी पुरुषकूं वैराग्य नहीं होता है हरिके भजन नहीं करता है जो आगे सुख होवे ॥ १७ ॥

दोहा ।

शिर कंप्यो पग डगमग्यो, नयन ज्योतिते हीन ।
हे मन या विध पै भये, नहि हरिके रस लीन ॥ १ ॥

देखो तीनों अवस्थावोंमें सुख नहीं है अरु यदि हो तो नाशवान है जिन पुरुषोंने ईश्वरका भजन किया है सोई पुरुष सुखी भये हैं ॥ १ ॥

कष्टन्तपः सुखं मूले दुःखमूलं सुखं सदा ॥

अर्थ-प्रथम कष्ट करके तप होता है ॥ पीछे परमधाम वैकुण्ठमें सुख होता है ॥ सो तप सुखका मूल है ॥ अरु जो सुख विषय भोग स्त्रीआदिक प्रथम सुख भासता है पश्चात् रौरव नरकमें महादुःख भोगताहै ॥ इस वास्ते कष्टका मूल सुख है ॥ और सुखका मूल दुःख है ॥ जैसे राजालोग पूर्वजन्ममें बडे कष्ट करिके तप करें हैं तब चक्रवर्ती राजा होते हैं तब नाना प्रकारके सुख भोगते हैं और पूर्वजन्मके तप भूलकर विषय लंपट पाप पुण्यकी खबर नहीं रखते हैं तब रौरवनरकमें बडा कष्ट भोगते हैं ॥ अरु जो सुखके पीछे कितना दुःख भोगना पडता है ॥ अरु कष्ट करिके कितना सुख होता है हे मनुवां! तू कष्ट करके तप कर तब सुख होई ॥

तपस्तप्तं सुखं भोक्तुं तेषां सुखकरं तपः । यैः
प्रभुप्रीतये तप्तं तेषां मुक्तिः सनातनी ॥ १८ ॥

अर्थ-जो सुखकी इच्छासे तप करते हैं वे बडे भोग भोगते हैं अरु जो नारायणकी उपासना भजन निष्काम करके करते हैं सो पुरुष परमपदकूं प्राप्त होते हैं अरु विचार करके सर्व दुःखोंसे छूटकर मुक्तिकूं प्राप्त होते हैं इस लिये रातदिन

हरिका स्मरण आत्माका विचार करना चाहिये आत्मा कौन है अरु अनात्मा कौन है तब अक्षय सुखको प्राप्त होता है ॥ १८ ॥

यह वार्ता अथर्ववेदकी रामपूर्वतापनी उपनिषदूमें भी कथन करी है ॥

(श्रुतिः) चिन्मयस्याद्वितीयस्य निष्कलस्याशरीरिणः। उपासकानां कार्यार्थं ब्रह्मणो रूपकल्पना ॥ १९ ॥

अर्थ-सच्चिदानन्दमय अद्वितीय निष्कल और शरीरसें रहित जो परब्रह्म तिसके उपासक लोग, जो ब्रह्मलोक है तहांको प्राप्त होकर चतुर्भुज होकर विष्णुरूप होजाते हैं व्यक्तिकी कल्पना अर्थात् निर्माण होवै है इति ॥ १९ ॥

तथा सामवेदकी तलवकारोपनिषदमें श्रुति है।

ब्रह्म ह देवेभ्यो विजिग्ये।

अर्थ-असुरों और देवतोंके युद्धमें ब्रह्मने देवतोंकूं जय दिया तो पश्चात् सो देवता ब्रह्मकूं नहीं जानकर अपनेसेही असुरोंकूं जय किया मान करके अभिमानकूं प्राप्त होते भये तब पश्चात् तिस वार्त्ताकूं जानकर तिनके मद दूर करनेवास्ते यक्ष भगवानने अभिमान दूर करा है इसवास्ते नारायणकूं न भूलना चाहिये यह वार्ता विष्णुपुराणमें भी कथन करे हैं ॥

कुलं पवित्रं जननी कृतार्था वसुंधरा पुण्यवती च तेन। अपार संवित्सुखसागरेस्मिन् लीनं परे ब्रह्मणि यस्य चेतः ॥ २० ॥

अर्थ-जिस पुरुषोंका अपार ज्ञान और आनंदके समुद्र-रूप ब्रह्मविषे चित्त लीन होवै है तिस पुरुषका सर्व कुल पवित्र होजावै है और जो माता है सो भी कृतार्थ होजावै है और पिताभी धन्य है और स्वर्गसे पितर धन्य धन्य पुकारते हैं। सो पुरुष जहां जहां गमन करताहै तहां तहां तिसके चरणोंके स्पर्शसे वसुंधरा जो पृथ्वी है सो भी पावन होजावे है किंच जो जो पुरुष तिसके दर्शन स्पर्शन सेवादि करनेवाले होवै हैं सो भी कृतार्थ होजावे हैं ॥ २० ॥

दोहा ।

धनि जननी सोई कही, जा सुत हरिरस लीन ।
शरण विमुख कृमिपतंगसम, यही वेद कहिदीन २॥

कर्म आत्मा जीव स्फुरण धर्म अधर्म इनतें आदि लेकर नाना प्रकारके नाम होते हैं जब शुद्ध चिन्मात्र विषे अहं-कारका उत्थान होता है तब देहकी भावना होती है और देह भासनेलगती है आगे जगत भासता है स्वरूपके प्रमाद करि संकल्परूप जगत दृढ होजाता है बहुरि तिसविषे स्थित है।

संन्यासी पूज्यते लोके भुक्तिर्मुक्तिः फलं स्मृतम् ।
प्रत्यक्षं विष्णुरूपश्च तं दृष्ट्वाऽघक्षयो भवेत् ॥ २१ ॥

अर्थ-इस कलियुगमें प्रत्यक्ष भगवान्का अवतार नहीं है अरु संन्यास भी भगवान्का स्वरूप है। सो प्रथम सीढ़ी यह है कि संत जनोंका संग करै तब भक्ति उत्पन्न होती है और जो पुरुष संन्यासीका पूजन करते हैं सो इस लोकमें भोगपदार्थ पाते हैं और अंतमें मुक्तिको प्राप्त होते हैं क्यों करके कि संन्यासी विष्णुके तुल्य होता है उसके दर्शनसे

पाप नष्ट होते हैं। यह संसारके उद्धार करनेवास्ते विचरते हैं। और जगतके मसाल हैं इन्हीं करके सुपथ मिलता है। और संसार कुपथ बतानेवास्ते बहुत हैं ॥ २१ ॥

तथा मनुस्मृतिमें भी कथन करे हैं।

(मू०) अतिवादांस्तितिक्षेत नावमन्येत कंचन ॥
नचेमं देहमाश्रित्य वैरं कुर्वीत केनचित् ॥ २० ॥

अर्थ–जो कोई संन्यासीको दुष्टवचन कथन करे तो वह तिसकूं सहन करे और अपनी वाणी अथवा शरीर करके किसीपुरुषका भी अपमान नहीं करे तथा इस क्षणभंगुर मनुष्य देहको पाकर किसीके साथ वैरभाव न करे जो बनपरे सो सबका आदर सन्मान करे यह वार्ता अथर्ववेदकी कठश्रुत्युपनिषद्में है ॥ २२ ॥

(श्रुतिः) कृशीभूत्वा ग्रामे एकरात्रं नगरे पंचरात्रं
चतुरो मासान् वार्षिकान् ग्रामे वा नगरे वापि
वसेत् ॥ २३ ॥

संन्यासीको चाहिये कि चान्द्रयणादिक व्रतोंसे शरीरकूं कृश करके पश्चात ग्राममें एक रात्र नगरमें पांचरात्र बस करे चातुर्मासमें एकस्थान पर रहना कहा है ॥ २३ ॥ यह महाभारतमें भी भगवान् श्रीकृष्णचंद्र कथन करे है ॥

(मू०) द्वे रूपे वासुदेवस्य चलञ्चाचलमेव च ॥
चलं संन्यासिनो रूपमचलं प्रतिमादिकम् ॥ २४ ॥

अर्थ–श्रीवासुदेव भगवान् बोलते भये कि मेरे दो रूप हैं एक मेरा चल रूप है और दूसरा अचल रूप है, जो संन्यासी रूपमें मेरो चलपूजा है जहां जहां संत महात्मा विचरते हैं

तहां तहां भक्तजन पूजा करते हैं । और जो प्रतिमादिक हैं व मन्दिर घरमें पूजी जाती हैं ॥ २४ ॥

(मू० ) यतिर्यस्य गृहे भुंक्ते तत्र भुंक्ते स्वयं हरिः ।
हरिर्यस्य गृहे भुंक्ते तत्र भुंक्ते जगत्त्रयम् ॥ यति-
हस्ते जलं दद्याद्भिक्षां दद्याज्जलं पुनः ॥ तदन्नं
मेरुणा तुल्यं तज्जलं सागरोपमम् ॥ २५ ॥

अर्थ-जिसके घरमें संन्यासी भोजन करते हैं तिसके घरमें जानों स्वयं हरि जो भगवान हैं उन्होंने भोजन किया। और जहाँ हरिने भोजन किया तहाँ तीनलोक तृत होते हैं और जब प्रथम भोजनके समय जो संन्यासीकूं आचमन दिया जाता है.अरु भिक्षाके पश्चात् जो जल दियाजाता है उस करके जो भोजन संन्यासीने किया है सो अन्न सुमेरु पर्वतकी नाईं पुण्य होता है ॥ अरु जो जल आचमन कराया जाता है सो जल समुद्रके तुल्य पुण्य होता है ॥ २५ ॥

( मैत्रायणीश्रुतिः ) अत्रिः-चतुर्विधो भिक्षुकः
स्यात्कुटीचकबहूदकौ । हंसः परमहंसः ॥ ब्रह्म-
चारिसहस्रश्च वानप्रस्थशतानि च । ब्राह्मणा-
नान्तु कोट्यस्तु यतिरेको विशिष्यते ॥ २६ ॥

अर्थ-मैत्रायणीश्रुति कथन करती है कि, जो चार प्रकारके संन्यासी ब्राह्मणशरीरके घरके॥कुटीचक जो अपने घरसें बाहर कूटी बनावै अरु जो भिक्षा कोई करादे सो पालेना ग्राममें न जाना ॥ अरु बहूदक जो तीर्थमें कुटी बनाकर भिक्षा करके पालन करैं हैं यह बहूदक ॥ और हंस जो घरमें रहकर मौन होके अष्टग्रास पाइके पालन करैं ॥ अरु

परमहंस जो दण्ड धारण करिके विचरता रहै है ॥ यह चार प्रकारके संन्यासीकूं जो भोजन देते हैं ॥ सो ब्रह्मचारीको हजारकूं भोजन देवै ॥ अरु वानप्रस्थ सौको भोजन देवे ॥ अरु ब्राह्मण एक क्रोडकों भोजन देवै ॥ और एक संन्यासीकूं भोजन देवै है तो इनसें भी विशेष है ॥ २६ ॥

यह वार्ता कूर्मपुराणमेंभी कथन करी है ॥

(मू०) यो विप्रो धारयेद्दण्डं स वै नारायणः स्वयम् ।
चतुर्भुजाः प्रजायन्ते दंडधारणमात्रतः ॥ २७ ॥

अर्थ-जो ब्राह्मणशरीर दंड धारण करता है सो नारायण स्वयं चतुर्भुज बनजाता है केवल दंड धारणमात्रसें इसमें संशय नहीं है यह सत्य है ॥ २७ ॥

तहां निर्व्वाणतन्त्रमें भी कथन है ॥

(मू०) कौपीनं गैरिकं वस्त्रं यत्नेन परिधारयेत् ॥
दंडधारणमात्रेण नरो नारायणो भवेत् ॥ २८ ॥

अर्थ-जिसी कालमें ब्राह्मणशरीर गेरूते रँगाकर कौपीन अरु वस्त्रकूं धारण करते हैं अरु दंडधारणमात्रसे सो संन्यासकर्ता पुरुष नर ते नारायणस्वरूप होजाते हैं इसमें संशय नहीं है ॥ २८ ॥

(मू०) यतेर्दर्शनमात्रेण विमुक्तः सर्वपातकात् ।
तीर्थव्रततपोदानसर्वयज्ञफलं लभेत् ॥ २९ ॥

अर्थ-जो पुरुष श्रद्धाभक्तिसे संन्यासीके दर्शन करते हैं उसीसमय सर्व पापोंसे विमुक्त कहिये कि महापापोंसे छूटजाते हैं सर्व पातक मुक्त होजाते हैं और जो फल तीर्थ करनेसे होता है अरु जो फल व्रत तप दान और यज्ञ करनेसें

होता है सो सर्व फल संन्यासीके दर्शनमात्रसे होता है ॥ इसमें संशय नहीं है ॥ २९ ॥

(मू० ) सर्वलक्षणसंयुक्तो ब्राह्मणो गमनं चरेत् ॥
गत्वा च दण्डिनं दृष्ट्वा प्रणमेत्तं च दण्डवत् ॥३०॥

अर्थ–जो ब्राह्मण सर्व लक्षणोंसे पूर्ण है उसको मार्गमें चलता हुआ दंडी दृष्टिमें देख पडै तो ब्राह्मणकूं उचित है कि देखतही मात्र पृथिवीमें दंडकी न्याईं लंबा पडके प्रणाम अच्छी तरह करै क्योंकि वह केवल नारायणस्वरूप है ॥३०॥

(श्रुति) यस्य संन्यसनादेव स्थानाच्चलति भास्करः ।
कुलकोटिशतैः सार्द्धं प्राप्नोति परमं पदम् ॥३१॥

अर्थ–संन्यासकर्तापुरुषको सूर्य मार्ग देते हैं उसके कुलके पितर देवस्थानमें चलेजाते हैं जबतक सूर्य चन्द्रमा हैं तबतक वैकुंठ वास करते हैं कितनी पीढी ( कुलकोटि ) कहिये सौ क्रोड पीढी परम पदकूं प्राप्त होता है यह सत्य है ॥ ३१ ॥

(अङ्गिरःश्रुतिः) षष्टिं कुलान्यतीतानि षष्टिमागामिकानि च ॥ नरकादुद्धरत्येव संन्यस्तोऽहमिति ब्रुवन् ॥ ३२ ॥

अर्थ–मैं संन्यासी हुआ ऐसा कहता हुआ पुरुष ( अतीतानि ) कहिये बीते हुए साठ पुरुष और ( आगामिकानि च ) कहिये आगेके साठि पुरुषको नरकसे उद्धार करता है । यह संन्यास लेनेका फल है ॥ ३२ ॥

( जाबालश्रुतिः ) शतं कुलानां पुरतो बभूव तथापराणां त्रिशतं समग्रम् ॥ एते भवन्ति सुकृतस्य लोके येषां संन्यस्यतीह विप्रः ॥३३॥

अर्थ-संन्यासकर्ता पुरुषके कुलके सौपीढीके पितर वैकुंठकूं जाते हैं जो पहले मरे होवेंगे सो जावेंगे । और तीन सौ पीढी जो पीछे मरे होवें सो जावेंगे इतना कुल सुकृत होता है जो विप्रघरके संन्यास धारण करे है ॥ ३३ ॥

( अङ्गिरःश्रुतिः ) संन्यासधारणं कार्यं विप्रस्य मुक्तिहेतवे । यो विप्रो धारयेद्दण्डं स वै नारायणः स्वयम् ॥ ३४ ॥

अर्थ-हे विप्र! श्रुतिमाता कहती है कि विना संन्यास मुक्ति नहीं है संन्यासधारण मुक्तिका कारण होता है और मुक्तिके लिये अवश्य हे विप्र! तूं दंड धारण करो क्योंकि केवल दंड धारणसे स्वयं नारायणरूप होजाता है स्वयं हरिके तुल्य होता है ॥ ३४ ॥

( कपिलश्रुतिः ) संन्यस्तोहमिति ब्रूयात्प्राणैः कण्ठगतैरपि । सूर्य्यस्य मण्डलं भित्त्वा ब्रह्मलोकं प्रयाति च ॥ सोऽक्षयाँल्लभते लोकान्पुनर्जन्म न विद्यते ॥ ३५ ॥

अर्थ-जिस पुरुषकूं वैराग्य न भी होवे तो अंतमें जब आतुर संन्यास लेना चाहे ब्राह्मणशरीरको सो श्रुतिमाता कथन करती है कि मृत्युकालमें भी जो प्राण कंठमें आजावे तो भी संन्यास लेनेसे सूर्य मंडल होके और छेदन करके ब्रह्मलोककूं प्राप्त होता है अक्षय लोकमें निवास करता है और ब्रह्मलोकमें अप्सराओंके साथ भोगविलास करता है जबलग ब्रह्मा रहेगा। ब्रह्माकी आयु पर्यंत रहेगा तब ब्रह्मा उस संन्यासकर्ता पुरुषकूं ब्रह्मज्ञान देवेंगे पुनर्जन्म कहिये कि फिर जन्म न होगा इति ॥ ३५ ॥

( अङ्गिरःश्रुतिः ) संन्यस्तोहऽमिति ब्रुवन्-दिव्य-
तेजोमयं श्रीमान् सूर्य्यं चन्द्राग्निमण्डलम् ॥
भित्त्वा प्रयाति संन्यासी स्वधर्मपरिपालनात् ॥३६॥

अर्थ-संन्यासकर्ता पुरुष अपनी हिकमतसे और तपोबलसे दिव्यलोक महातेजमान जो लोक हैं श्रीमान् जो सूर्यमंडल और चन्द्रमंडल और अग्निमंडल तिनको ( भित्त्वा ) कहिये छेदन करिके शिवलोककूं प्राप्त होता है जो संन्यासी अपने स्वयं धर्मकूं पालनेहारा है ॥ ३६ ॥ हे मनुवां तूं वैराग्यधरः संन्यासकरः भवसागरतरः ॥ जन्ममरणसे डरः पापसें डरः संतसंगतमें चित्तधरः ॥ तहाँ तथा महानिर्वाणतन्त्रमें भी कथन करे हैं।

( मू० ) ब्रह्मचर्य्याश्रमो नास्ति वानप्रस्थोऽपि न
प्रिये ॥ गृहस्थो भिक्षुकश्चैव आश्रमौ द्वौ कलौ
युगे ॥ ३७ ॥

अर्थ-महानिर्वाण तन्त्रमें कहे हैं कि कलियुगमें ब्रह्मचर्य नहीं है और वानप्रस्थ भी नहीं है गृहस्थ करिके संन्यास धारण करलेना है कलियुगमें कुल दो आश्रम हैं गृहस्थ, संन्यास ॥ ३७ ॥ क्यों करके कलियुगमें आयु अल्प है इस वास्ते पुत्रकी उत्पत्ति करके जलदी संन्यास लेना कहा है। तहां शिवपुराणमें महादेवजीने पार्वतीजीसे कहा है-

( मू० ) शैवसंस्कारविधिनावऽधूताश्रमधारणम् ॥
तदेव कथितं भद्रे संन्यासग्रहणं कलौ ॥ ३८ ॥

अर्थ-महादेवजी कहते भये हे भद्रे ! कलियुगमें संस्कार विधि नहीं बन पडती है जो प्रथम ब्रह्मचर्य तब गृहस्थ तब

वानप्रस्थ तब संन्यास कलियुगमें अल्प आयु होने पर जलदी अवधूत आश्रम धारण करै यह देवता कहते हैं हे भद्रे ॥ ३८ ॥

(मू०) ब्रह्मज्ञानं विना ज्ञानं यस्य चित्ते न विद्यते ॥
संन्यासधर्म्मस्तस्यैव नान्यस्य सुरपूजिते ॥ ३९ ॥

अर्थ-यद्यपि बुद्धिकी मंदतासे ब्रह्मज्ञान भी नहीं है यह चित्त भी आत्मामें नहीं लगता है तथापि संन्यास धर्मसे अर्थात् संन्यास लेनेसे तिस संन्यासकर्ता पुरुषकूं सुर कहिये जो देव उनके राजा जो इन्द्र ऐरावत हाथीके ऊपर झूल रहे हैं सो संन्यासीकूं देखताही ऊपरसे उतरकर तिस अज्ञानी संन्यासीकी पूजा विधिपूर्वक करते हैं ॥ क्यों करके कि महामंत्रके प्रभावसे ब्रह्मलोककूं जानेवाले हैं वहां ब्रह्मज्ञान पाकर मुक्ति होगी इस लिये अवश्य संन्यास धारण करलेना और संन्यासका धर्म पालन करना है इस तनमें जिसने उद्यम नहीं किया तिसने अपना गला आपही काटडारा है। ऐसा तन मिलना बहुत कठिन है। सो झूठी मायामें मत भूलो तहां महानिर्वाणतन्त्रके अष्टमोल्लासमें-॥३९॥

(मू०) जातमात्रो गृहस्थः स्यात्संस्कारादाश्रमी भवेत् ॥ गार्हस्थ्यं प्रथमं कुर्याद्यथाविधि महेश्वरि ॥ तत्त्वज्ञाने समुत्पन्ने वैराग्यं जायते यदा ॥
तदा सर्वं परित्यज्य संन्यासाश्रममाश्रयेत् ॥४०॥

अर्थ-यावत्कालपर्यन्त गृहस्थ आश्रममें रहै तावत्काल अग्निहोत्र और ठाकुरजीकी पूजा और नारायणका स्मरण और अतिथिअभ्यागतोंकी सेवा और मातापिताकी सेवा और गुरूका पूजन करै प्रथम गृहस्थ आश्रमकूं करे हे महे-

श्वरि ! पश्चात् तत्त्वज्ञान जो यथार्थ आत्माकूं निश्चय करके पश्चात् वैराग्य जो होवै तो सर्वका परित्याग करके संन्यास आश्रमकूं धारण करै तब मुक्त होवै है ॥ ४० ॥ इससें नौकारूपी तन फिर न मिली हे मनुवां तूं हरिभजन कर हे मन मेरा ॥

( तथा जाबालोपनिषच्छ्रुतिः )

ब्रह्मचर्य्यं परिसमाप्य गृही भवेद्गृही भूत्वा वनी भवेत् वनी भूत्वा प्रव्रजेत् ॥ ४१ ॥

अर्थ—प्रथम ब्रह्मचर्य करिके गृहस्थ करै गृहस्थ करिके वानप्रस्थ करै वानप्रस्थ करिके संन्यास आश्रमकूं धारण करै ॥ ४१ ॥ तथा मनुस्मृतिमें भी कथन करै है ॥

(मू०) ऋणानि त्रीण्यपाकृत्य मनो मोक्षे निवेशयेत् ॥ अनपाकृत्य मोक्षं तु सेवमानो व्रजत्यधः ॥४२॥ अधीत्य विधिवद्वेदान्पुत्रांश्चोत्पाद्य धर्म्मतः ॥ इष्ट्वा स्वशक्तितो यज्ञैर्मनो मोक्षे निवेशयेत् ॥ ४३ ॥

अर्थ--प्रति पुरुषके तीन ऋण रहते हैं जब तीन ऋणसे अनृण होजावै तब संन्यासकूं धारण करै है जो तीनों ऋणोंसें अनृण न होवे तो मोक्ष होना महाकठिन है ॥ ४२ ॥ प्रथम वेदपढ करके ऋषिऋणसे अनृण होवै है तव पुत्रकूं उत्पन्न करके पितृऋण उतरता है तब बायां अंगमें स्त्री बैठाकर यज्ञ करके देवतोंके ऋण उतर जाते हैं तब संन्यास लेकर मुक्त होता है ॥ ४३ ॥ तथा नारदपरिव्राजकोपनिषद् ॥

(श्रुतिः) विरक्तः प्रव्रजेद्धीमान्सरक्तस्तु गृहे वसेत् ॥ सरागो नरकं याति प्रव्रजन्हि द्विजाधमः ॥ ४४ ॥

अर्थ-जो पुरुष यह अशुभ संसारसे विरक्त होकर संसारकूं विरस जान करके संन्यास धारण करके मुक्तस्थानकूं प्राप्त होवै है और जो सरक्त कहिये जो पुरुष विषयोंमें आसक्त हो गृहमें वसेहोंय परलोककी खबर नहीं करते हैं सो ऐसे अधमपुरुष केवल नरककूं प्राप्त होवै हैं । जो झूठी मायामें फँस रहे हैं ॥ ४४ ॥

दोहा ।

झूठी माया जगत् बिच, विस्तारे जगदीश ।
जो जगसे वैराग्य हो, भाग्यवान् नर ईश ॥
दुर्लभ मानुषतनु मिला, विष्णुभक्ति ना होय ।
भाग्यहीन तेहि जानिये, जननि दुखाये सोय ॥

( जाबालिश्रुतिः )

चतुर्वेदस्तु यो विप्रः सोमयाजी शतक्रतुः ॥
तस्मादपि यतिः श्रेष्ठो मेरुसर्षपयोरिव ॥४५॥

अर्थ-चारों वेदको ब्राह्मण पढले और सोमयज्ञ सौ कर लेवे तथापि जो संन्यासकूं धारण करते हैं सोई सबसे श्रेष्ठ हैं जैसे सर्षपसे सुमेरु ॥ ४५ ॥

( दक्षवाक्य ) त्रिंशत्परान्स्त्रिंशदवरान् ॥
सद्यः संन्यसनादेव नरकात्तारयेत्पितॄन् ॥ ४६ ॥

अर्थ-संन्यासकर्ता पुरुष व्यतीत हुई जो तीस पीढी और आगेकी तीस पीढीके पुरुषोंको सद्यः कहिये जलदी नरकते वैकुण्ठको प्राप्त कराते हैं ॥ ४६ ॥

( श्रुतिः ) गुरुपूजां महालिंगं दण्डोपरि विभावयेत् ॥
ब्राह्मणो दण्डिनं दृष्ट्वा प्रणमेद्विधिपूर्वकम् ॥ ४७ ॥

अर्थ–गुरुकी पूजा करते समय अथवा शिवलिंगकी पूजाके समय दंडी संन्यासी आगये हों तो उसी समय पूजाकूं छोड ब्राह्मण उठकर विधिपूर्वक दंडीकी पूजा करे और प्रणाम करके सम्मान करे तो गुरु शिव विष्णुकी पूजा होचुकी ॥ ४७ ॥

( मू० ) शान्तिपर्वणि युधिष्ठिरवाक्यम्–क्षत्रियस्य भिक्षाटनं निषिद्धमतः क्षत्रियवैश्ययोः संन्यासग्रहो नास्ति ॥ ४८ ॥

अर्थ–यह वार्ता महाभारत शान्तिपर्व्वमें युधिष्ठिरने कही है कि जब कृष्णभगवान वैकुंठकूं पधारे हैं तब पांचों भाई वनमें तपकरनेकूं चले तब कहते भये कि क्षत्रियोंके वास्ते भिक्षाटन शास्त्रमें महानिषिद्ध है और क्षत्रिय वैश्यको संन्यास भी निषिद्ध है । फिर कब संन्यास ले जब उत्तराखण्डमें जाकर प्राणत्याग करना चाहे । भिक्षाका अधिकार ब्राह्मण शरीरका है भक्ति ( भजन ) चारों वर्णोंका है ॥ ४८ ॥

( मू० ) भक्त्याऽनवरतया तत्त्वज्ञानं विनिर्मुक्तः ॥

अर्थ–निरन्तर नारायणके भजनसे तत्त्वज्ञान होता है और तत्त्वज्ञानसे ब्रह्मज्ञान तिससे आत्माकूं निश्चित मुक्ति प्राप्त होती है ॥

विश्वेश्वरपद्धतौ यतिधर्मः ।

( मू० ) कषायं ब्राह्मणस्योक्तं नान्यवर्णस्य कस्यचित् ॥ मोक्षाश्रमे यदा प्रोक्तं धातुरक्तन्तु योगिनाम् ॥ ४९ ॥

अर्थ–कषायवस्त्र अर्थात् गेरूवाले वस्त्र यह केवल ब्राह्मणशरीरके वास्ते हैं और नानावर्णके वास्ते कदापि नहीं हैं अथवा क्षत्रिय वैश्य शूद्र यह मोक्ष आश्रमके वास्ते कषायवस्त्र करे तो सो वस्त्र धातुरक्तके समान हैं इसीसे कषायवस्त्र न करे नारायणका भजन स्मरण करिके सुखस्थानकूं प्राप्त होवै है ॥ ४९ ॥

दंडीकूं चाहिये कि दंडत्याग न करे तहाँ ( दित्यारिणिश्रुति )

दण्डत्यागं न कुर्वीत यावत्प्राणविधारणम् ॥ आचार्यैर्विहितो मार्गस्तत्त्यागी पतितो भवेत् ॥ ५० ॥ दण्डत्यागं न कुर्वीत प्रमादेन यतिः क्वचित् ॥ यदि कुर्यात्परित्यागं पुनर्नैव च धारयेत् ॥ प्रमादेन च तं धृत्वा यतिर्भ्रष्टो न संशयः ॥ ५१ ॥ शतजन्मसु शूद्रः स्यात्संशयं नात्र कारयेत् ॥ ५२ ॥

अर्थ–दण्डकूं नहीं त्याग करना यावत्काल तक प्राण रहैं और जो दंड धारण कर आचार्य सेवे दण्ड त्याग कर जो मार्गमें चलै सो दंडत्यागी पतित है अरु यतिधर्मसे भ्रष्ट है ॥ अथवा प्रमाद करिके थोडे काल त्याग दिया तो फिर चांद्रायणव्रत करके दंड धारण करै अरु प्रमाद करके दंड धारण न करै तो शत कहिये सौ जन्मतक शूद्र तनु पावेगा इसमें संशय नहीं है ॥ तो देखो कहाँ मुक्त स्थान प्राप्ति अरु कहाँ शूद्रयोनिकूं प्राप्त होना इसवास्ते विना वैराग्य संन्यास लेनेसे उलटा कुगतिको जाता है ॥ ५० ॥ ५१ ॥ ५२ ॥

( मू० ) एककाले भवेद्भिक्षा न द्वितीये कदाचन ॥ फलादीनां न दोषोस्ति ग्रामे वासं परित्यजेत् ॥ ॥५३॥ एकरात्रौ न दोषो भवेत्॥नित्यं वासेन पतितो भवति ॥५४॥ स्त्रीशूद्रपतितैर्न भाषणं राजवार्ता भिक्षावार्ता रागद्वेषौ विवर्जितौ न तृष्णां कदाचन ॥ ५५ ॥ आत्मज्ञानपरायणः तत्त्वज्ञानसमन्वितो वने एकान्तवासः प्राणनिरोधनम् ॥ ५६ ॥ नित्यं भिक्षाटनमथाचरेत् एकस्यान्नं न कदाचन त्रिपंचसप्तगृहान्नेनक्षुन्निवारणम् ॥ ५७ ॥ तथा वाराणस्यां गङ्गाकूले वा सर्व्वदाप्येकत्र निवसेत् ॥ गङ्गाकूले वसेन्नित्यं भिक्षुर्मोक्षपरायणः ॥ ५८ ॥

अर्थ–संन्यासी एककाल भिक्षा करे दोवार न करे अथवा फलाहारका दोष नहीं है ॥ ५३ ॥ अरु ग्राममें सदा वास न करे एकरात्रिमें दोष नहीं है अरु जो नित्यवास करे सो अवश्य पतित होगा॥५४॥और युवती स्त्रीसे भाषण न करे जिससे चित्तविकार न होवै और शूद्र और पतितसे भाषण न करे और राजवार्ता भी न करे और भिक्षावार्ता भी न करे और किसीके साथ रागद्वेष न करे और यथालाभमें संतुष्टरहै अधिक तृष्णा न करै ॥ ५५ ॥ और वारंवार आत्मज्ञानका विचार रक्खै और चित्तकूं सदा समाधान रक्खे तत्त्वज्ञानका आश्रय करे और एकांत वनमें रहै और प्राणायाम करिके प्राणकूं निरोध करे ॥ ५६ ॥ और नित्य भिक्षाका अन्न पावे एक घरकी सदा भिक्षा न पावै तीन पांच सात घरकी ही भि-

क्षासे क्षुधा निवारण करना चाहिये ॥ ५७ ॥ तथा काशीमें अथवा गंगाजीके किनारे सर्वदा एकत्र निवास करे और जो गंगाजीके किनारे बैठकर भिक्षाका अन्न पावै तो सदैव मुक्तरूप जानो क्योंकि काशी अरु गंगाजी मुक्तिके घर हैं ॥ ५८ ॥ इति ॥

( तथा श्रुतिः ) सिद्धक्षेत्रन्तु तज्ज्ञेयं यावद्धनुः शतत्रयम् ॥ भविष्ये ॥ ब्रह्मादिदेवलोकानां मुक्तेश्च प्राप्तये नृणाम् ॥ गङ्गैव परमो हेतुः कलिकाले विशेषतः ॥ ५८ ॥

अर्थ-गंगाजीसें लेकरके तीनसौ धनुष पर्यंत सिद्धक्षेत्र जानना जो पुरुष अपना कल्याण चाहे सो सिद्धक्षेत्रकूं न त्यागै क्यों कि ब्रह्माजी तथा और देवतोंके लोकोंका हेतु और मुक्तिका परमहेतु गंगाजी हैं कलिकालमें और कोई भी विशेष नहीं है ॥ ५८ ॥

( यतिपात्राणि ) अलाबुदारुमृद्वेणुपात्रं शस्तं न पञ्चमम् ॥ न ग्राह्यं तैजसं पात्रं भिक्षुकेन कदाचन ॥ ५९ ॥ वाराटके संगृहीते तत्र तत्र दिने दिने ॥ गोसहस्रवधप्राप्तं श्रुतिरेषा सनातनी ॥६०॥

अर्थ-संन्यासीके वास्ते चार पात्र हैं ( अलाबु ) कहिये तोंबा १ ( दारु ) कहिये काष्ठ २ ( मृद ) कहिये मिट्टी ३ ( वेणु ) कहिये बांस ४ यह चार पात्र हैं पांचवाँ पात्र यतिके वास्ते नहीं है ( न ग्राह्यम् ) कहिये न ग्रहण करै ( तैजस ) कहिये सुवर्ण चांदी ( वाराटके ) कहिये पित्तल वर्तन ( गृहीते ) कहिये जो संन्यासी इसकूं ग्रहण करेगा अर्थात्

पित्तलकी थालीपर संन्यासी भिक्षा पावैगा तो ( तत्र दिने दिने ) कहिये दिनदिनकी हत्या हजार गौके वधकी समान प्राप्त करता है यह वाक्य ( श्रुतिरेषा ) कहिये श्रुति कहती आई है ॥ सनातनसे सो अनारी पुरुष नहीं मानेगा तो अवश्य कुम्भीपाक नरकमें जापडेगा यह श्रुतिवाक्य है ॥ ५८ ॥ ५९ ॥ ६० ॥

ॐतत्सत् ॐ हरिः ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्य्यश्रीश्रीधरानन्दतीर्थ स्वामिपूज्यपादशिष्य १०८ श्रीविश्वेश्वरानन्दतीर्थ स्वामिनोत्तरखण्डे विरचिते प्राकृतोपनिषन्नारायणोपनिषदि नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

---

( विश्वेश्वरपद्धतौ )

(मू०)यस्तु प्रव्रजितो भूत्वा पुनः सेवेत मैथुनम् ॥
षष्टिवर्षसहस्राणि विष्ठायां जायते कृमिः॥१॥

अर्थ–जो पुरुष स्त्रीका परित्याग करके संन्यास धारण करलेता है और फिर स्त्रीप्रसंग करता है तो सो संन्यासकर्ता पुरुष साठ हजार वर्ष विष्ठाका कीड़ा होके रहेगा ॥ १ ॥ यह मूलश्रुतिके वाक्य हैं ।

(मू०)हृदि स स्नेहभावेन चेत्पश्येत्स्त्रियमेकदा ॥
कोटिद्वयं ब्रह्मकल्पं कुम्भीपाकी न संशयः ॥ २ ॥

अर्थ–संन्यास लेके हृदयमें स्त्रीमें जिनका स्नेह है और स्त्रीमें कदापि प्रसंग होवे तो दो करोड़ ब्रह्माके जो कल्प हैं तावत्पर्यंत कुम्भीपाक जो नरक है तहां रहना पडेगा ॥ २ ॥

(मनुस्मृतिः) शूद्रान्नभोजने काकां योनिं स च गमिष्यति ॥ गृध्रो द्वादशजन्मानि सप्तजन्मानि शूकरः॥ कुक्कुरः सप्तजन्मानि इत्येवं मनुरब्रवीत् ॥ ३ ॥

अर्थ–जो शूद्रके अन्न खाते हैं सो निषिद्ध योनिकूं प्राप्त होकर बारह जन्म तो गृध्र बनेगा । और सात जन्म सूकर रहेगा और सात जन्म कुत्ता रहना पडेगा ये मनुभगवानके वाक्य हैं ॥ ३ ॥ इति ।

(मू॰) रसनास्तीति यत्किञ्चिज्जल्पितं कुधिया सदा ।
उदरम्भरिवद्भुक्तं पात्रापात्राविवेकिना ॥ ४ ॥
भूस्वर्गं भारतं वर्षं प्राप्य कल्याणहेतवे ।
यत्नोनाकारि किन्तेन पशुकल्पजनेन वै ॥५॥

अर्थ–जीभ है यह समझके मनमाना सदा बोला, पेट भरलेना मात्र प्रयोजन रखके सुपात्र कुपात्रका विचार न किया और खा लिया ॥ ४ ॥ भूमिमें स्वर्गके समान भारतवर्षमें जन्म लेकर आत्मोन्नतिके लिये यत्न नहीं किया ऐसे पशुतुल्य मनुष्यसे क्या प्रयोजन है ॥ ५ ॥

यह वार्ता विष्णुपुराणमें भी कथन करे हैं ।

(मू॰) गायन्ति देवाः किल गीतकानि धन्यास्तु ये
भारतभूमिभागे ॥ स्वर्गापवर्गस्य च हेतुभूते
भवंति भूयः पुरुषाः सुरत्वात् ॥ ६ ॥

अर्थ–स्वर्गविषे देवतालोक भी इस प्रकारके गीत गायन करते हैं कि सो पुरुष धन्य हैं जो भोग और मोक्षके साधनभूत भरतखंडमें जन्म लेते हैं किंच सो पुरुष हमारेसे भी श्रेष्ठ हैं इति । सो इस प्रकार भक्ति करो ॥ ६ ॥

( कुबुद्धिना ) कहिये नष्ट भयी बुद्धि मैंने अनाया-समें अपने हाथमें प्राप्त भयी अमोल चिंतामणिका परित्याग करके तिसके बदले मैं ( काचदलम् ) कहिये व्यर्थ काचका टुकडा मोल लिया ।

तथा यह वार्त्ता गरुडपुराणमें विष्णुभगवाननें गरुडसे कथन करी है ।

( मू० ) योनीशतेषु लभते किल मानुषत्वं तत्राऽपि दुर्लभतरं खग भो द्विजत्वम् ॥ यस्तत्र पालयति लालयतीन्द्रियाणि तस्यामृतंक्षरति हस्तगतं प्रमादात् ॥ ७ ॥

अर्थ-( भो खग ) कहिये हे पक्षिराज इस पुरुषकूं अनेक योनियोंविषे भ्रमते भ्रमते किसी कालमें पुण्यके प्रभावसे मानुषशरीरकी प्राप्ति होवै है तिसमें भी पुनः ( द्विजत्वम् ) कहिये त्रैवर्णिक शरीरकी प्राप्ति होनी अत्यंत दुर्लभ है सो जो पुरुष तिसकूं भी प्राप्त होकरके पुनः अपनी इन्द्रियोंकू विषयोंकरके पालन और लालन करते हैं सो मानो तिनके हाथमें प्राप्त भया जो अमृत सो गिरता चला जावै है इति ॥ ७ ॥ हे मानुष भक्तिकर सुख पावै ॥ यह वार्ता पंचदशीमें भी कथन करे हैं ।

( मू० ) शुनां तत्त्वदृशां चैव को भेदोऽशुचिभक्षणे॥८॥

अथ-जो तत्त्ववेत्ता ज्ञानी पुरुष भी शुभाशुभका परित्याग करके अपनी इच्छानुसार मांसादिक अपवित्र पदार्थोंका सेवन करेंगे तो विष्ठादिक अपवित्र वस्तु भक्षण करनेहारे कुत्तेआदिकोंका और तिन ज्ञानियोंका क्या भेद होवेगा

अर्थात् कुछ भी नहीं ॥ ८ ॥ तथा यह वार्ता महाभारतके शांतिपर्वविषे भीष्मजीने कही है।

(मू०) किं तस्य दानैः किं तीर्थैः किं तपोभिः किमध्वरैः ॥ यो नित्यं ध्यायते देवं नारायणमनन्यधीः ॥ ९ ॥

अर्थ--जो पुरुष नित्यही एकाग्रबुद्धि करके नारायणका ध्यान करै है तिसको पुनः नाना प्रकारके विपुल दानोंके करनेसे क्या प्रयोजन है तथा नानाप्रकारके प्रयागादि तीर्थोंमें स्नान और नानापंचाग्नितापनादि उग्र तप करनेसेभी क्या प्रयोजन है नानाप्रकारके यज्ञोंके अनुष्ठान करनेसे भी क्या प्रयोजन है॥ यह केवल मानुषशरीरमें है और शरीरमें नहीं है ॥ ९ ॥ तथा पुराणमें कथन करे हैं ॥

(मू०) गंगास्नानसहस्रेषु पुष्करस्नानकोटिषु ॥ यत्पापं विलयं याति स्मृते नश्यति तद्धरौ ॥ महापातकयुक्तोपि ध्यायन्निमिषमच्युतम्। भूयस्तपस्वी भवति पंक्तिपावनपावनः ॥ १० ॥

अर्थ-गंगाजीमें हजारबार स्नान करनेसे जो पाप नाश होवै है और पुष्करजीमें कोटिबार स्नान करनेसे जो पाप नष्ट होवै है सो सर्व पाप एक क्षण मात्र हरिके स्मरण करने मात्रसेही नष्ट होजावै है तथा ब्रह्महत्यादिक महापापों करके युक्त भयाभी पुरुष जो अच्युत भगवानका एक निमिषमात्र भी सर्वदा ध्यान करै है सो भी पुनः तपस्वी और पंक्तियोंको पावन करनेहारे महात्मा पुरुषोंको भी पावन करनेहारा होजावै है इति ॥ १० ॥

( मू० ) हरिभक्तिं परित्यज्य यो वै पापे प्रवर्तते ।
स याति नरकान्घोरान्महारौरवरौरवान् ॥ ११ ॥

अर्थ--जो पुरुष सुखसे नारायणजीका भजन छोडकर नानाप्रकारके पाप करते हैं सो पुरुष नरकमें जो महा अपवित्र घोर महारौरव अंधकारकुंड जो रक्तका भरा है उसमें पडते हैं और बिच्छू और सर्पोंसे कटाते हैं । देखो पापका सुख एक घडीमें भोक्ता है और क्रोड वर्ष नरक भोगना पडता है । इसवास्ते संतजनका संग करना और शास्त्र सुनना और पढना जिसप्रकार यह नरकसे छूटजावै है ॥ ११ ॥

तथा यह वार्ता कौषीतकिउपनिषतकी अनुभूतिप्रकाशमें विद्यारण्यस्वामीने भी कथन करी है ॥

( श्रुतिः ) शिष्टास्त्यजंति पापिष्ठं प्रत्यक्षं नरको हि सः ॥ तन्निंदकस्तस्य पापं गृहीत्वा नरकं व्रजेत् ॥ स्तोता कर्मी तु संसर्गात्स्वयमप्याचरेत्तथा ॥ इत्थं दोषत्रयं दृष्ट्वा शिष्टाः पापं त्यजंति हि ॥ १२ ॥

अर्थ--प्रथम तो जो पुरुष शास्त्रनिषिद्ध पापकर्ममें प्रवृत्त होवै है तिसका शिष्ट पुरुष परित्याग करदेते हैं, पापिष्ठ पुरुषकूं देख करके जो तिसकी निन्दा करते हैं सो तिसके पापके भागी होनेते नरकके तुल्य होवै हैं और द्वितीय पापिष्ठ पुरुषकूं देख करके पापका भागी होना पडता है । तृतीय जो पुरुष तिस पापिष्ठके अनुकूल वर्तनेहारे तिसकी स्तुति करते हैं सो आप भी तिसके अनुसार पापकर्मोंमें प्रवृत्त होनेसे नरककूं प्राप्त होते हैं यातें इसप्रकारसें तिन

महादोषोंकूं देख करके विद्वान ज्ञानी पुरुष पापकर्मोंका दूरसेही परित्याग करते हैं इति ॥ १२ ॥

अस्त्युत्तरस्यान्दिशि हिमालयैकदेशे भूस्वर्गे फलपुष्पनानाविधशस्यसम्पत्तिसनाथः कश्चिद्ग्रामः । तत्र च महर्षिवशिष्ठान्ववायजन्मा कश्चित्तपस्वी तपस्तप्तुमाजगाम ॥ १३ ॥

अर्थ-उत्तर दिशा हिमालयके एक प्रदेशमें, जो कि पृथिवी पर स्वर्गके समान है फल फूल और नाना प्रकारके अन्नोंसे हरा भरा एक गांव है । वहां वशिष्ठमुनिके गोत्रमें उत्पन्न हुआ कोई तपस्वी तपस्या करनेको आया ॥ १३ ॥

सञ्जातविरागं दुःखैकतानं संसारं जिहासुं कृतधियं तुर्याश्रमैकरतिं तमनुकूलयितुं हा पुत्र ! बन्धो ! हा तात ! अग्रजानुज ! हा प्राणप्रिय ! त्वदेकशरणानस्मान्विहाय निक्षिप्य च शोकसागरे क्व प्रयासि । "वनेपि दोषाः प्रभवन्ति रागिणां गृहेऽपि पञ्चेन्द्रियनिग्रहस्तपः । अकुत्सिते कर्मणि यः प्रवर्तते निवृत्तरागस्य गृहं तपोवनम्॥" इत्याद्यनुरक्तसमुचितवचोभिः पितृमातृभ्रातृभगिनीपत्नीजनैः ॥ १४ ॥

अर्थ-उसको इस संसारसे वैराग्य उत्पन्न होगया था, इस संसारको दुःखमय जान उसके छोडनेकी इच्छासे संन्यासाश्रममें उसकी प्रीति होगयी थी । उसको समझानेके लिये, हे पुत्र ! हे भाई ! अरे बाबा ! हे बडे भाई ! हे छोटे भाई ! हे

प्राणपति ! हमारे एक तुमही आधार हो । हमको दुःखसमुद्रमें डालकर कहाँ चले जाते हो जिनके मनमें प्रीति है उनको बनमें जाने पर भी काम क्रोध इत्यादि दोष नहीं छूट सकते. मनमें यदि विचार तथा शान्ति स्थिर होगई हो तो घरमें रहकर भी पांच इन्द्रियोंको रोककर तपस्याही है । दुष्टकर्म जो न करे तथा किसी विषयमें प्रीति भी न करै तो उसको घर ही तपोवन है ॥ १४ ॥

प्रार्थ्यमानोपि गम्भीरनदीरय इव कथमपि न न्यवर्तत ग्राम्यानभोगानत्तुं वान्तावलेहीश्वेव ॥१५॥

इस प्रकार स्नेही और योग्य बातोंसे पिता, माता, भाई, बहिन और स्त्रियोंके समझाने तथा प्रार्थना करने पर भी बडी भारी नदीके वेगके समान उसका मन कुत्तेकी तरह ग्राम्यभोगोंको वमनको खानेकी भाँति किसी प्रकार राजी नहीं हुआ ॥ १५ ॥

यद्यपि " वृद्धौ च मातापितरौ साध्वी भार्या सुतः शिशुः । अप्यकार्यशतं कृत्वा भर्तव्या मनुरब्रवीत् ॥ " इत्यस्त्याश्रममर्यादा परन्तु जाते परमवैराग्ये 'यदहरेव विरजेत्तदहरेव प्रव्रजेत' इत्यादिश्रुतिशिरोवचोभिरापूरितस्वान्तः कथमपि न विचचाल स स्वसिद्धान्तात् ॥ १६॥

अर्थ-वृद्ध माता, पिता, पतिव्रता स्त्री, छोटा बच्चा, चाहे सैकडों अयोग्य काम करने पडें तब भी पालन करने योग्य हैं ऐसा मनु कहते हैं यह गृहस्थ आश्रमकी रीति है परन्तु बडे वैराग्यके होने पर जिस दिन संसारसे वैराग्य

हो उसी दिन संन्यासका धारण करे इत्यादि उपनिषदोंके वचनोंसे मन भराहुआ होनेसे किसी तरहसे वह अपने सिद्धान्तसे विचलित नहीं हुआ ॥ १६ ॥

पितोवाच ॥ पुत्रानुत्पाद्य सँस्कृत्य वृत्तिन्तेषां प्रकल्पयेत्। इति शास्त्रे वर्तमाने तद्विरुद्धं नचाचर॥१७॥

अर्थ-पिता समझाने लगा-गृहस्थीः धर्म है कि धर्मपूर्वक पुत्रोंकी उत्पत्ति कर उनके उपनयनादि संस्कार करके उनकी आजीविकाका प्रबन्ध करै, ऐसा शास्त्रका सिद्धान्त है उसके विपरीत मत करो गृहस्थाश्रमको धर्मपूर्वक पालन करनेसे स्वर्ग मिल सकता है ॥ १७ ॥

मातोवाच ॥ ममोदरं समायाते त्वयि पथ्यवतीत्वहम्। जाते महाकष्टमभूद् बाल्ये चैव ततो महत् ॥ १८ ॥

अर्थ-माता कहने लगी-तुम जब मेरे पेटमें आये तबसे नाना प्रकारके कष्ट मैंने सहे खट्टा मीठा रस छोडकर बडा संयम किया उत्पन्न होते वक्त बड़ा दुःख सहा बाल अवस्थामें सैकडों दुःखोंसे तुम्हारी रक्षा की तुम्हारा विवाह कराकर तुम्हारे लड़के बालोंसे घरकी शोभा देखना मैं चाहती हूं परन्तु तुम ऐसे विरक्त होगये कि सारे कुटुम्बको रुलाते हो समझ जाओ इस चढती जवानीमें संसारसुख मत छोडो ॥ १८ ॥

वृद्धायां मयि ते धर्मो नास्ति किं मम रक्षणे। अन्धस्य त्वं यष्टिरिव भव पित्रोः समाश्रयः ॥१९॥

अर्थ-मैं बूढी हुई जाती हूं अब क्या तुम्हारा यह धर्म नहीं है कि जैसे मैंने तुम्हारे बालपनमें तुम्हारी रक्षा की

अब मेरी अशक्तिमें तुम उसका बदला देओ, अन्धेको जैसे लकडीका सहारा होता है ऐसे हम दोनों माता पिताओंके आधार तुम होजाओ ॥ १९ ॥

स्त्र्युवाच ॥ अहं तवार्धदेहो वै सुखे दुःखे सहायकृत् ।
कृपणां किं त्यजसि मां नानाथां कर्तुमर्हसि ॥२०॥

अर्थ–स्त्री बोली मैं तुम्हारा आधा देह हूं सुख और दुःखमें सहायता करनेवाली मुझ दुखियाको क्यों छोडतेहो मुझे अनाथा मत करो ॥ २० ॥

दुःखे सुखे न त्यजेयं छायेवासि सदा मम ।
प्रतिज्ञां करपीडायां कृतां संस्मर संस्मर ॥२१॥

अर्थ–"दुःख और सुखमें तुम्हें कभी नहीं छोडूंगा" तुम मेरी छायाके समान हो ऐसी प्रतिज्ञा आपने विवाहके समय कीथी उसे याद करो याद करो ॥ २१ ॥

देशे देशे च मित्राणि देशे देशे च बान्धवाः ।
तन्तु देशं न पश्यामि यत्र भ्राता सहोदरः ॥२२॥

बहन कहनेलगी कि मनुष्यको चाहै जिस देशमें जावे मित्र, बन्धु इत्यादि मिल सकतेहैं परन्तु ऐसा कोई देश नहींहै जहां सगा भाई मिलै यह वचन साक्षात् रामचन्द्रजीका कहाहुआ है जब कि भगवान् होकर भी वह भ्रातृस्नेहकी महिमा गारहेहैं तो तुम उसे काटनेको क्यों प्रवृत्त हुएहो हे प्रियभ्राता! गृहस्थाश्रममें रहो ॥ २२ ॥

इत्यादिप्रणयालापानात्मसम्बन्धिनां पुरः ।
शृण्वन्सुमेरुगिरिवन्न चचाल दृढव्रतः ॥ २३ ॥

अर्थ–इस प्रकार अपने सम्बन्धियोंके स्नेहके वचनोंको

सुनता हुआ सुमेरुपर्वतकी भांति अपने संकल्पमें तत्पर वह मुनि कुछ भी चञ्चल नहीं हुआ ॥ २३ ॥

पितोवाच॥संन्यासधारणस्य कारणं किं फलञ्च किम्॥सुतेनोक्तम्-कैवल्योपनिषच्छ्रुतिप्रमाणम्। संन्यासयोगाद्यतयः शुद्धसत्त्वाः, ते ब्रह्मलोकेषु परांतकाले परामृतात्परिमुच्यंति सर्वे ॥ २४ ॥

अर्थ-हे पिता ! यह कैवल्योपनिषत्में श्रुतिप्रमाण है कि जो संन्यास धारण करते हैं वे संन्यासकर्ता पुरुष शुद्ध सत्त्व गुणके प्रभावसे ब्रह्मलोकमें मृतककालमें सर्व पापोंसे छूटकर निवास करते हैं फिर जन्म नहीं होता है । तहां मनुस्मृतिमें भी कथन है ॥ २४ ॥

(मू०) संन्यासेन द्विजोत्तमाः ।

अर्थ-मनु भगवानने कहा है कि हे ब्राह्मणो ! तुम उत्तमपदवीकूं कब पावोगे जब तुम संन्यासकूं धारण करोगे तब सर्व पापोंसे छूटकर मुक्तिपदवीको पहुँचकर जन्म मरणसे छूटोगे । यह ब्राह्मण शरीर पाना बडा कठिन है ॥

भगवद्गीता प्रमाण-

(मू०) सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकंशरणं व्रज ॥ अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥ २५ ॥

अर्थ-हे अर्जुन ! तू मेरी भक्ति कर और अन्य सर्व धर्मोंका परित्याग करके केवल मेरीही शरणकूं प्राप्त हो और जो तूं कहे कि सर्व धर्मोंके परित्याग कर देनेसे मेरेकूं प्रत्यवाय होवेगा सो यह भी शोच मतकर काहेते मैं तेरेकूं सर्व पापोंसे मुक्त कर देऊँगा इति ॥ २५ ॥

पूर्व श्लोकोंका सारांश–उत्तरदिशामें स्वर्गभूमि है वहां दो प्रकारके स्वर्ग हैं,एक तो हरिद्वारसे लेकर बदरिकाश्रम तक यह तपःस्वर्ग है और बद्रीनारायणके आगे भोगस्वर्ग है यह जो केदारखंड है यह प्रथम सीढी स्वर्गलोककी है जो सीढिमें बैठेंगे और पुकार करेंगे तो जलदी आवाज भीतर पहुँचैगी । इसी प्रकार केदारखंडमें जो तप जप करेंगे तो थोडा भी बहुत समझना चाहिये यह भूमि श्रेष्ठ है सब भूमि समान नहीं होती नर नारायणने इसी उत्तर भूमिमें कठिन तप किया स्थानका प्रभाव भी बड़ा प्रधान होताहै। पाण्डव आदि कितनेही लोग उत्तरभूमिरूप स्वर्गमें गये यह महाभारत आदिमें प्रसिद्ध है यहां मैं संन्यास करूँगा तो करोडों पीढिके पुरुषोंका उद्धार हो जायगा । संन्यासका माहात्म्य श्रुति स्मृति पुराणोंमें भराहुआ है अधिक कहनेकी आवश्यकता नहीं है इसको छोड़ यदि पशुओंकी तरह पेट ही भरेंगे तो कैसा अनर्थ होगा सुनो—

उदरस्य पोषणार्थं बहुवेषं करोति यः पुरुषः ॥ न तपो न जपस्तीर्थं व्रतं न भिक्षां यतिः समाचरति ॥ २६ ॥ पितृद्रोही स यतिः कुलं समग्रं ह्यधो नयत्याशु ॥ देहान्ते वै नाना याम्यीः प्राप्नोति यातना घोराः ॥ २७ ॥

अर्थ–हे माता ! जो पुरुष पेटके वास्ते नानाप्रकारके भेष बनाकर संन्यास लेता है और तप कहिये जो प्राणायाम आदिक और नारायणके स्मरण ध्यान नहीं करते हैं और व्रत एकादशी आदिक जो हैं और न भिक्षाके अन्न पाते

प्रपंच करिके जो अन्न पाते हैं माता पिताका द्रोही अपने कुलकी अधोगति करता है और मरनेके पीछे महाभयंकर यमकी ताडना पाता है ऐसा संन्यासी जो होवैगा ॥ सो तुम्हारे रोनेका भागी होवैगा ॥ २६ ॥ अरु तीर्थ कहिये गंगाजीका किनारा छोडकर टुकडेके वास्ते ग्रामग्राममें फिरता है सो संन्यासी पतित है और मातापिता स्त्री पुत्र भ्राता भगिनी इन सबका त्यागी दुराचारी पुरुष देहके त्यागने उपरांत नरककूं प्राप्त होवैगा और जो अपने वर्णाश्रमका पालन करेगा वह पुरुष सबका उद्धार करेगा ॥ २७ ॥

चौपाई ।

हे माजी तुम जान देव वनमाहिं ॥ मातोवाच । युवती स्त्री तुम्हरे है कैसे जावोगे वन माहिं ॥ हे मैया स्त्रीरूप अविद्याखानी ॥ मूर्ख न जाने जाने पंडितज्ञानी ॥ १ ॥ जान दे मेरी मैया तू वनमाहिं ॥ धन दारा वित सकल जनि आपन करके मान ॥ इनमें कोइ संगी नाहीं हे मातेश्वरि जान ॥ हे मैया जानदे वनमाहिं यह संसार स्वप्नकी न्याहिं ॥ हे बेटा जल विना मछली दुख पावे जैसी ॥ पुत्र विना दुख पावे माता तैसी ॥ हे बेटा वन जावै तू कैसी ॥ हे मैया मातु पितु पुत्र सम्बंध कैसे पौसालाको मिलनो जैसी ॥ हे मैया मैं हरिके शरणे जाऊँ ॥

जन्म मरणको महात्रास मिटाऊँ ॥ यह मानुष तन बारबार ना होई ॥ ज्ञानी ध्यानी यह जाने सब कोई ॥ २ ॥

तुच्छा निर्वचनीया च वास्तवी चेति सा त्रिधा ॥ ज्ञेया माया त्रिभिर्बोधैः श्रौतयौक्तिकलौकिकैः ॥ २८ ॥

अर्थ—यह जगतरूप माया तीन प्रकारसे जाननी चाहिये तिनमेंसे लौकिकदृष्टिसे तो सत्य है और युक्तिसे विचार करके देखिये तो अनिर्वचनीय सिद्ध होवै है और वेदांत शास्त्रकी दृष्टिसे तो मृगतृष्णाका जलवत् और आकाशकी नीलिमा शशेके शृंगकी नाईं प्रत्यक्ष प्रतीत होनेसे भी मिथ्याही है कुछ भी नहीं है तैसे यह संसार अविचार करके भासता है विचार करो कि देखते देखते मरेजाते हैं तो क्या सिद्ध भया पाप पुण्य सत्य भया ॥ २८ ॥

मातः शोको न कर्तव्यः प्राक्तनानां फलन्त्विह।
अवश्यमेव भोक्तव्यं श्रीविष्णोः शरणं व्रज॥२९॥

अर्थ—हे मातेश्वरि ! इस वर्तमानके वास्ते शोक नहीं करना चाहिये यहां तो पूर्वजन्मके भोग भोगने पडते हैं भविष्यत कहिये जो मरिके आगे जाना जहाँ नरकका शोक करना चाहिये है और विचार करके देखो यहां सदा रहना नहीं है आखिर एक दिन मरना है ॥ २९ ॥ तहां तीसरे स्कन्ध श्रीमद्भागवतमें देवहूतीने अपने बेटा कपिलदेवसे पूछा कि मरने उपरांत मनुष्यकी क्या दशा होती है सो वर्णन कीजिये हे बेटा ॥ २९ ॥

(मू०) कपिल उवाच । तस्यैतस्य जनो नूनं नायं वेदोरुविक्रमम् ॥ कारयमानोऽपि बलिनो वायोरिव घनावलिः ॥ ३० ॥

अर्थ-कपिल मुनि बोले हे माता! यह सब दुःख उठाने उपरांत यमदूत लोग अंगूठेप्रमाण शरीर उस जीवको मरने पीछे जब इन्द्रियोंकी शक्ति उसमें होती है अपनी फांसीसे बांधकर लोहेके मुद्गरोंसे मारतेहुए यमपुरीमें लेजाकर जो मृत्युलोकसे निन्नानवे हजार योजन पर है यमराजके पास लेजाते हैं उस समय राहमें वह जीव भूख व प्यास लगने और दाना पानीके न मिलनेसे अपने किये हुए पापोंको स्मरण करके बहुत पछताता है और रास्तेमें पृथ्वी आगके समान जलती हुई मिलती है जब वह उस धरतीपर नंगे पैर और नंगे शरीर चलनेसे थककर कहीं सुस्तानेको चाहता है या राहमें अन्धकार रहनेसे चल नहीं सकता तब यमदूत उसको मुद्गरोंसे मारकर दम नहीं लेनेदेते उस समय वह जीव मृतकके समान अचेत होकर पृथ्वीपर गिरपडता है जिसतरह यहां संसारमें राजा लोग कुकर्म करनेवालोंको दण्ड देते हैं उसीतरह वहां भी पाप करनेवाला मनुष्य राहमें शासन पाकर परमेश्वरकी मायासे उस अंगूठेभर शरीरको अपना पहिला तनु समझता है और उस समय बहुत दुःखी होकर अपने कुल परिवारवाले और नौकरोंको याद करके पीछे फिरकर देखता है कि इस महादुःखमें कोई मेरी सहायता करनेवास्ते आता है या नहीं जब उसे वहां-पर कुल परिवारवाला कोई नहीं दिखलाई देता है तब बहुतसा पछताने और रोने उपरान्त कहता है कि देखो

जिनके पालने वास्ते यह सब पाप बटोरा था उनमेंसे कोई मनुष्य इस समय मेरी सहायता नहीं करता यह बात स्मरण करके उस जीवको बड़ा खेद होता है पर उस समय सिवाय पछतानेके कुछ काम नहीं करता है और राहमें सांप और बिच्छू आदिक अनेक तरहके जीव रहकर उसको काटते हैं जब इसी तरह बहुतसा दुःख देतेहुए यमदूत लोग उस मनुष्यको वैतरणी नदीमें जहां मल और मूत्र व रक्त व पीव और कीड़े और बाल व नख व हड्डी व सड़ा मांस भराहुआ चार कोशका फांट बहता है और चार घड़ीमें लेजाकर डाल देते हैं तब वह जीव उस नदीमें कीड़ोंके काटने और ठोकर मारनेसे और मांस नोचनें गिद्धोंसे बहुत दुःख पाकर अति विलाप करके कहते हैं कि जो कोई मुझे इस नदीसे पार करता उसका मैं बड़ा यश मानता यह बात सुनकर यमदूत लोग अपनी गदासे उसे मारते हैं यह सब दुःख उठाने उपरान्त वह जीव वैतरणी पार उतरकर जब चार घडीमें यमराजके पास पहुंचता है तब धर्मराजकी आज्ञासे चित्रगुप्त उसके कर्मोंका कागज देखकर जितने दिन जिस नरक भोगनेका दंड देना उचित होता है वहां उसे भेजदेते हैं उस नरकमें जाकर बहुत दुःख पाता है । अवधि पूर्ण होने उपरान्त फिर वह जीव नरकसे निकलकर चौरासी लाख योनिमें भ्रमणकर फिर उसी मनुष्यका तन पाता है ॥ ३० ॥

तहां ईशोपनिषद्में कहा है ॥

**वायुरनिलममृतमथेदं भस्मान्त ँ शरीरम् ।**
**ॐ क्रतो स्मर कृत ँ स्मर ॥ क्रतो स्मर**
**कृत ँ स्मर ॥ ३१ ॥**

अर्थ-अन्वय और पदार्थ-वायु मेरा प्राण वायु अमृत मरण रहित अनिल पूर्ण वायुको ( गतः ) प्राप्त होय अर्थ ( इदम् ) कहिये यह ( शरीरम् ) भस्मान्तं (शरीर) भस्म रूप है क्रतो हे मन! नारायणको स्मरण कर॥क्रतो हे मन! पाप पुण्य करे हुयेको स्मरण कर कर्मको ( स्मर ) स्मरण कर ॥ ३१ ॥

दुष्कृती नरकं याति सुकृती स्वर्गभाग्भवेत् ।
मानुषेणैव देहेन स्वर्गं नरकमश्नुते ॥ ३२ ॥

अर्थ-जो मनुष्य शरीर पाकर पापकर्ममें मन लगाया सो पुरुष को जानो कि वैतरणी नदी आदिक नरककूं प्राप्त होगा और जिस पुरुषका मन सुकर्ममें लग गया सो पुरुष जानो मुक्त होगा इसी मनुष्य शरीर करके मुक्त पदवीमें पहुंच सकता है चाहे तो इसी शरीरसे नरककूं प्राप्त होता है ॥ ३२ ॥

तथा पार्वतीके प्रति महादेवजीने भी कथन करा है।

(मू०) जिह्वा दग्धा परान्नेन हस्तौ दग्धौ प्रतिग्रहात्॥
परस्त्रीभिर्मनो दग्धं कथं सिद्धिर्वरानने ॥ ३३ ॥

अर्थ-हे वरानने कहिये हे पार्वति ! कलियुगमें ब्राह्मणादिकोंकी जिह्वा तो पराये अन्न भक्षण करके दग्ध होती है दो हस्त ( हाथ ) शुभाशुभ दान लेनेसे दग्ध होते हैं तथा परस्त्रियोंके चिंतन करके अभ्यंतरसे मन दग्ध होते हैं सो गृहमें रहनेसे बिना पापसे कोई नहीं बच सकता है इस वास्ते नरक कैसे छूटेगा किंतु नहीं छूटेगा। हे मैया जान दे मैं वनमाहिं ॥ ३३ ॥ इति ॥

नानायोनि भ्रमणं न मुच्यते जन्ममृत्युभ्याम्॥
संसारो निस्सारो सुखं ध्रुवं मोक्ष एव स्यात्॥३४

अर्थ–अनेक जन्म पाकर भ्रमते रहे हैं परन्तु जन्ममृत्युसे छुट्टी नहीं पाते हैं वारंवार नरकका दुःख यमका त्रास नहीं छुटता है । और जो एकदमसे संसारकूं विरस जानकर त्याग देता है और निश्चय करके हरिशरणमें चित्त लगाता है सो पुरुष परमपदको प्राप्त होता है इसमें संशय नहीं है ॥ ३४ ॥

दोहा ।

हे मैया जान दे वनमाहिं ॥ यह अशुभ संसारमें
सुख कदापि नाहिं ॥ जो अभयसुख चाहे सदा ॥
सो हरिके शरण सेवे सदा ॥

तथा श्रुति भी कथन करै है ।

(श्रुतिः) स यथा कामो भवति तत्क्रतुर्भवति यत्क्रतुर्भवति तत्कर्म कुरुते यत्कर्म कुरुते तदभिसंपद्यते ॥ ३५ ॥

अर्थ–यह पुरुष जिसजिस फलकी कामनावाला होवैहै । तिसतिस फलके अनुकूल कर्मके संकल्पवाला होवै है । और जिसजिस कर्मके संकल्पवाला होवै है तिसतिस कर्मकूं करै है । तिस कर्मके अनुसार तिसतिस कर्मरूप स्वर्गादि फलरूपकूं प्राप्त होवै है इति ॥ ३५ ॥

तहाँ श्रीपातंजल योगसूत्रमें कहे हैं ।

( सू० ) तत्राहिंसासत्यास्तेयब्रह्मचर्यापरिग्रहा यमाः ॥ ॥ २ । ३० ॥ शौचसंतोषतपःस्वाध्यायेश्वरप्रणिधानानि नियमाः ॥ २ ॥ ३२ ॥

अर्थ–हिंसा न करना १ और झूंठ न बोलना २ सत्य है । और चोरी न करना ३ अस्तेय है । और मैथुन न

करना ४ ब्रह्मचर्य है। विषयोंमें प्रवृत्त न होना ५ और वृथा सामग्रीको इकट्ठा न करना ६ यह अपरिग्रह कहा है २। ३ शरीरको शुद्ध ( पवित्र ) रखना ७ कहियें पुण्य कहाता है। वाणीसे मधुर वचन कहना ८ पुण्य कहाता है। मनको शुद्ध रखना किसीका बुरा न चाहना ९ सो पुण्य कहते हैं। शरीरकी शुद्धि मिट्टी जलसे रखनी १० संतुष्टि भोजन करनेसे होती है। जितना भोजन वस्त्र धर्मपूर्वक थोडासा उद्योग करनेसे मिलजावै उतनेमें प्रसन्न रहना ११ इसको संतोष कहते हैं। और तप करना पुण्य कहाता है बैठे रहना पद्म १२ आसन बांधके खडे रहना १३ शीत उष्णको सहना १४ भूख प्यासका सहना १५ तप कहाता है चान्द्रायणव्रत करना १६ पराक कृच्छ्र अतिकृच्छ्र प्राजापत्यादि व्रतोंका करना भी तप है॥ २। ३०। ३। ३२॥

यह वार्त्ता लिङ्गपुराणमें भी कथन करे हैं।

सूत उवाच।

(मू०) तत्त्वज्ञः परमो योगी ज्ञानविज्ञानयोर्गुरुः।
शिवस्तस्य प्रसादेन ज्ञानविज्ञानवान्भवेत्॥३६॥

अर्थ–सूतजी बोले हे मुनीश्वरो! शिवजीका रहस्य और प्रभाव हम संक्षेपसे वर्णन करते हैं सब तत्त्वके जाननेहारे परम वैराग्यमें स्थित प्राणायाम आदि योगके आठ अंगोंकरके युक्त करुणाआदि गुणोंसे भूषित बडे योगी भी कर्मके अनुसार स्वर्ग और नरकमें जाते हैं शिवजीके अनुग्रहसे ज्ञान उत्पन्न होता है और ज्ञानसे योगमें प्रवृत्त होता है और योगसे मुक्ति मिलती है इससे सबका मूल शिवजी हैं विना भक्ति सुख नहीं है॥ ३६॥

तथा शिवगीतामें भी कथन करे हैं॥

(मू०) यस्तु शान्त्यादियुक्तः सन्सद्विद्यानिरतो भवेत् ॥
स याति देवयानेन ब्रह्मलोकावधिं नरः ॥ ३७ ॥

अर्थ-जो शमदमादिसाधन सम्पन्न सदा अपने वर्णाश्रमके कर्म करते और फलकी आकांक्षा न करके ईश्वरार्पण करदेते हैं वह मनुष्य देवयान मार्गसे ब्रह्मलोकपर्यंत गमन करते हैं ॥ ३७ ॥ देखो यह अपने हाथके काम हैं चाहे तो ब्रह्मलोकका सुख भोगो चाहे तो नरकका महादुःख भोगो हे नर ! चाहे हरिको भज भवसागर तर ॥

तथा अवधूतगीतामें भी कथन है ॥

(मू०) योगवियोगे रहितो योगी भोग विभोगे रहितो भोगी । एवं चरति हि मन्दं मन्दं मनसा कल्पितं जह्यानन्दम् ॥ ३८ ॥

अर्थ-जो इस तत्त्वके जाननेहारे योगीजन चित्तको ईश्वरमें जोडे हुए हैं सो पुरुष चाहे कैसी हानि भी होजावे तो भी वियोगसे रहित हैं ॥ और भोगोंसे सदा उपरत रहते हैं मनकूं वशमें रखते हैं ॥ इससे सब वस्तुसे रहित होकर मन्द कहिये धीरे धीरे मनको ईश्वरमें लगाते हैं जिसका नाश कभी नहीं होता है अल्पवस्तुमें मन चलायमान नहीं करते हैं ॥ ३८ ॥ इस वास्ते सद्वस्तुकूं विचार रखना और असद्वस्तुको त्याग देना यह विद्वानोंका मत है ॥

तथा मनुस्मृतिमें भी कथन करे हैं ॥

(मू०) संसारमेव निस्सारं दृष्ट्वा सारदिदृक्षया ॥
प्रव्रजंत्यकृतोद्वाहाः परं वैराग्यमाश्रिताः ॥ ३९ ॥

अर्थ-ब्रह्मलोकपर्यंत सर्व संसारकूं नीरस देखकर परमात्मवस्तुरूप सार देखनेकी इच्छा करे परम वैरा-

ध्यकूं प्राप्त हो विरक्त पुरुष गृहस्थ आश्रमते पूर्वही आश्रम-रूप विविदिषा संन्यासकूं करे जिस पुरुषकूं ब्रह्मसाक्षात्कार उत्पन्न हुआ है । ऐसे तत्त्ववेत्ता पुरुषकी चित्तके विक्षेपकी निवृत्तिरूप जीवन्मुक्तिके वास्ते कऱ्या जो संन्यास है ताका नाम विद्वत्संन्यास है ॥ ३९ ॥

तथा छान्दोग्य उपनिषद्में कथन है ।

अथय इह कपूयचरणाअभ्याशो ह यत्ते कपूयां योनिमापद्येरन् श्वयोनिं वा सूकरयोनिं वा चांडालयोनिं वा ॥ ४० ॥

अर्थ-पुनः या लोकमें जो पूर्वजन्मके पापकर्मवाले हैं ते पापात्मा शीघ्रही निंदित पाप योनिकं ही प्राप्त होवै हैं ॥ जैसे कूकरयोनि वा सूकर योनि चांडालयोनि ऐसे नीच योनिकूं पापी पुरुष प्राप्त होवै हैं ॥ ४० ॥

(मू०) यस्य मानुषयोनौ वै भवेज्ज्ञानं यथार्थतः॥
सफलं तस्य विज्ञेयं जन्म जन्तो रसातले॥४१॥

अर्थ-यह चैतन्य नौकारूप मनुष्य शरीरमें जिस पुण्यात्माकूं ज्ञान हुवा है तिसीने अपना जन्म सुफल करा है और जिस मूढमतिने ज्ञान नहीं पाया वह पुरुष जन्मजन्म भ्रमता रहेगा कभी कूकर कभी सूकर कभी सर्प कभी वाघ वघेरादियोनिमें तव देखो हे पुरुषो सुख कहाँ मिलेगा अहो दुःख भोगेगा ॥ ४१ ॥ यह उपनिषद्में कथन है ।

( श्रुतिः ) अजे साम्ये तु ये केचिद्भविष्यंति सुनिश्चिताः ॥ ते हि लोके महाज्ञानास्तच्च लोको न गाहते ॥ ४२ ॥

अर्थ-अजन्म तथा नामरूप परमार्थ तत्त्वविषे जो कोई यथार्थ निश्चयवाले होंगे वही पुरुष इस संसारमें महाज्ञानी हैं ता ज्ञानीके मार्गकूं समान बुद्धिमान् लोक विषय करसके नहीं हैं ॥ ४२ ॥

मानुष्यं प्राप्य धर्मादि यत्कृतं तस्य वै फलम् ।
भोक्तव्यं तेन जनुषा नान्यदेहेन केनचित् ॥ ४३ ॥

अर्थ-मनुष्यशरीरमें जो शुभकर्म करता है सो मनुष्य शरीरमें भोगता है और शरीरमें कदापि नहीं भोगता है अन्नके आहार नरशरीरमें अधिकार है और केंचुआ आदि मट्टीके आहार करनेवाले हैं और मृगादि घासके आहार करने वाले हैं । और मछली आदिक जलक आहार करनेहारे हैं सिंहादिक मांसके आहार करनेहारे हैं और गौ बकरी ऊंट खच्चर आदि यह सब घास खानेहारे हैं और पक्षी आदि आकाशचर यह फल मांस आहार करनेवाले हैं और सुख थोडा दुःख बहुत है और मनुष्यशरीरमें सुख अधिक दुःख थोडा ॥ ४३ ॥

नान्नदानं कृतं येन गर्भमृत्यू पुनः पुनः ॥
दुग्धान्नवस्त्रमिष्टादेर्दानमत्यन्तलाभदम् ॥ ४४ ॥

अर्थ-जिन पुरुषोंने मनुष्यशरीर पाकर अन्न दान नहीं किया सो पुरुष मनुष्य गर्भमें आइके गर्भमें पात होजाते हैं बारबार गर्भयोनिमें जन्मेगा और मरेगा अन्नखानेयोग्य नहीं होवेगा किंतु अन्नदान नहीं कऱ्या इसवास्ते पशु पक्षी मृग गौ बैल घासखानेवाली योनिमें प्राप्त होते हैं । अन्न वस्त्र दूध खटाई और मिठाई ये अन्य योनिमें बडे दुर्लभ हैं इस वास्ते अन्नदानसे मनुष्य तन मिलते हैं क्यों करके कि, अन्न मनुष्यशरीरमें भोगता है और जन्ममें

नहीं. और जन्ममें अन्नदान नहीं होसकता है अन्य-योनिमें केवल जीवहिंसा करता है और पेट भरना-दिका ही ज्ञान रहता है और ज्ञान नहीं होता। देखो प्रत्यक्ष देखनेमें आता हैं जिसने हाथीदान कऱ्या है सो हाथीके ऊपर चढ रहा है और जिनने घोडादान करा है सो घोडाके ऊपर चढे हैं और जिन्होंने हीरा मोती मूंगा पन्ना सुवर्ण चांदी पीतांबर आदि दान करे हैं सो मनुष्य शरीरमें भोग रहे हैं और जिन्होंने स्त्रीदान किया है और पृथ्वीदान किया है सो पुरुष राज्य भोग रहे हैं और अतिरूपवती स्त्री पाते हैं और जिन्होंने अन्नदान दुग्धदान करे हैं और गौदान करे हैं सो संपूर्ण भोग भोग रहे हैं ॥ और जिन्होंने कुछ भी दान नहीं किया है वे पुरुष खाने विना और कपडा विना त्रास भोगरहे हैं अन्न नहीं धन नहीं स्त्री नहीं दुग्ध गौ बैल मकान कुछ भी नहीं है। दूसरेका धन स्त्री देखके रोते हैं कि, हे प्रभु! यह सुख मेरकूं नहीं है तब कहांसे मिले जब दान नहीं कऱ्या। इस वास्ते मनुष्यशरीर पाकर मत भूलो पीछे पछतावोगे ऐसा तन फिर मिलना बड़ा कठिन है इसवास्ते शुभकर्म करो पापसे डरो पाप करना यह दुःखकी खानि है और शुभकर्म यह सुखकी खानि है। प्रत्यक्ष देखो जो चोरी करे और जारी करे मार करे ठगी करे झूठ बोले खोटा वचन बोले चुगुली निंदा करे उस पुरुषको राजदरबारमें पकड़ाकर राजा दंड देते हैं और कैदमें डालकर बड़े दुःख भोगाते हैं और फांसी डालनेसे अतिदुःख पाता है। सो सब लोग देखते भी हैं तो भी विचार नहीं करते हैं कि कुक-र्मका फल यही देखनेमें आता है। परलोकका दुःख तो ज्ञानी पुरुष देखता है विद्याकरिके देखते हैं और यहाँके

पापका फल अपने आंखसे देख रहा है फलानेने एक थप्पड मारे हैं सो बावन रुपैया जुर्माना पड़ा है और एकने कहा कि फोथ करानाथा परन्तु फोथ कर्या नहीं है कहनेमात्रसे उसकूं बावन रुपैया जुर्माना पड़े हैं। यह आंख देखनेकी बात है देखो खोटावचन कहनेका फल यह है जो परस्त्रीसे एक क्षणमात्र कुकर्म करे तो सौ रुपैया जुर्माना और चार बेत मरवाकर अपने घर आते हैं देखो सुख क्या पाया और दुःख कितना भोगना पड़ा है सो मूर्ख कहते हैं कि परलोकसे कौन आया है और किसने देखा है किसने पापका दंडभोग देखा है ऐसा मूर्खजन कहते हैं और शास्त्रका विश्वास नहीं रखते हैं जब सूर्य चंद्रमामें ग्रहण लगते हैं तब सो कहनेवाला पंडित आकाशमें तो नहीं गया परन्तु शास्त्रमें देखके कहा है कि फलाने घडी फलाने लग्नमें ग्रहण लगेगा सो प्रत्यक्ष देखनेमें आता है परंतु जो पूर्वजन्मका अत्यंत पापात्मा है उसकूं शास्त्रका विश्वास नहीं होता है और जो पूर्व जन्मका पुण्यात्मा है उसकूं जल्दी शास्त्रका विश्वास होता है । सो पुनः चित्त सत्संग और सत शास्त्रमें लगाते हैं क्यों करके कि पूर्वजन्ममें करे हुये सुकर्मके प्रतापसे वैकुंठका सुख भोगता है और जिसको पूर्वजन्मके पापकर्मके वेगसे रौरवनरकादिका दुःख भोगना है इसवास्ते पाप इस जन्ममें भी करेगा परन्तु यहां इस जन्ममें सत्संग होजावे तो पूर्वजन्मके पाप निवृत्त होजावे हैं॥

तहाँ स्मृति ॥

( मू० ) यं विनिद्रा जितश्वासाः संतुष्टाः संयतेंद्रियाः ॥ ज्योतिः पश्यंति युञ्जानास्तस्मै योगात्मने नमः ॥ ४९ ॥

अर्थ-पुण्यात्माकूं साधन प्राप्त होता है तब संतजनोंके संग करनेसे प्राणायामकी युक्ति बताकर सो पुण्यात्मा तब इन्द्रियकूं जीतसक्ता है। निद्राते रहित तथा प्राणायाम करिके जीते हैं श्वास जिन्होंने तथा यथा लाभ विषे संतुष्ट तथा जीते हैं चक्षुरादिक इन्द्रिय जिन्होंने ऐसे पुरुष ध्यानयोगकूं करते हुए जिस परमात्मज्योतिकूं साक्षात्कार करे हैं। तिस योगरूप परमात्माके तांई हमारा नमस्कार है इति ॥ ४५ ॥

(श्रुतिः) तमेव धीरो विज्ञाय प्रज्ञां कुर्वीत ब्राह्मणः ॥ ४६ ॥

अर्थ-आत्माके अपरोक्षज्ञानते अंतर ता ध्यानका विधान करते नहीं। किंतु वेदांतके श्रवणमात्रजन्य ब्रह्मके परोक्ष ज्ञानके अनन्तरही ता ब्रह्मके अपरोक्षज्ञानकी प्राप्तिके वास्ते निदिध्यासनका विधान करे हैं ॥ ४६ ॥

तथा भगवद्गीतावाक्य।

(मू०) एतद्बुद्ध्वा बुद्धिमान्स्यात्कृतकृत्यश्च भारत।
ज्ञानी त्वात्मैव मे मतम् ॥ ४७ ॥

अर्थ-हे अर्जुन! इस ब्रह्मात्म तत्त्वकूं अहं ब्रह्मास्मि या प्रकार साक्षात्कार करिके वह पुरुष बुद्धिमान होवै है तथा कृतकृत्य होवै है और ज्ञानवान पुरुष परमेश्वरका आत्मा (रूपही) है इसमें संशय नहीं है ॥ ४७ ॥

॥ मातोवाच ॥ को मोक्षभागी नरकगामी को वास्ति योगयुक्त। योगस्थ विमुखः कोऽस्ति फलं त्वं तस्य वर्णय ॥ ४८ ॥

अर्थ-माता कहती भई कि हे बेटा! मोक्ष किसका होता है और नरकको कौन कर्म करिके जाते हैं और योगमें

कैसे युक्त होता हैं और योगसे विमुखका क्या लक्षण होता है सो कहिये ॥ ४८ ॥

प्रकाशदेव उवाच ॥ सत्सङ्गे निरतो यो वै गुरुदेवेषु भक्तिमान् । विषयेषु विरक्तः स्याच्छास्त्रे विश्वासवान्भवेत् ॥ संसारासारतां पश्येत्सन्तुष्टो येनकेनचित् ॥ ४९ ॥ स्यान्नारकी कामकलाप्रसिद्धो लुब्धोतिरोषः पितृभक्तिहीनः । द्वेष्टा सतां दुर्जनपक्षपाती तीर्थादिनिन्दाकरणे पटुश्च ५०

अर्थ–हे मातेश्वरि ! मोक्षभागी पुरुषका यह लक्षण है कि, सत्संग कहिये कि ज्ञानी और महात्मासज्जनोंकी संगति करै और देवतोंकी पूजा पाठ करता रहै और गुरुमें अतिप्रीति श्रद्धा भक्ति और गुरुके मुखके वचनोंमें विश्वास रक्खै और विषयसे उपरत रहै और संसारसे वैराग्य कहिये कि सर्व भोगोंकूं विरस जानकरके त्याग देवे जो कुछ मिलजावे उसमें सन्तुष्ट रहै ॥ ४९ ॥ अरु नरक जानेवालेका लक्षण यह है कि उस पुरुषकूं कामदेवका बडा जोर रहता है रातदिन स्त्रीमें आसक्त रहता है और महा क्रोधी होना और बहुत लोभ होना और माता पिताकी सेवा न करना और माता पिता गुरुसे विमुख रहना और संतजन ज्ञानी तथा तीर्थोंकी निंदा करनी । यह नारकीके लक्षण हैं ॥५०॥

तथा भगवद्गीता ।

( मू० ) त्रिविधं नरकस्येदं द्वारं नाशनमात्मनः ॥
कामः क्रोधस्तथा लोभस्तस्मादेतत्त्रयं त्यजेत् ॥ ५१ ॥

अर्थ-हे अर्जुन ! पाछे जो आसुरी कहे तिन विषे जो सफ-लदोषनके मूल हैं ते सर्वथा वर्जनीय कहे हैं। काम १ क्रोध २ लोभ ३ यह तीनों तीन भांतिके नरकके द्वार हैं यह तीनों आत्माके नाश करनेहारे हैं यह नीच योनिको प्राप्त करैं हैं ऐसे हैं ताते इन तीनोंकूं तज दीजिये ॥ ९१ ॥

जो अपना कल्याण चाहे सो यह तीनोंकूं तजके संत-महात्मोंकी संगत करे और शास्त्र देखे सद्वस्तुको शोधन करे । जिसकरके जन्म मरणसे छूट जावै मनुष्यशरीरमें सुखस्थानकूं प्राप्त होवेगा नहीं तो पीछे पछतावैगा।

तथा एक इतिहास कहते हैं। भविष्यत विचार है।

इस संसाररूपी महादुःख सागरमें एक छोटासा टापू था जिसका नाम हर्षटापू था वहाँकी रीति यह थी कि चार चार वर्षके पीछे एक नया राजा हुआ करता था और जो कोई मनुष्य उसके निवासियोंको प्रातःकाल पहिलेही पहिले मिलजाता था उसीको वह राजतिलक देकर अपना राजा बनालेते थे और चार वर्षलों वह बेखटके राज्य करता और आनन्दसे रहता था और सारी प्रजा प्रधान मंत्रीसे लेकर एक नीचपदके चाकरलों सब उसकी आज्ञा पालन करते थे। ऐसे कई एक युग बीतगये । राज-गद्दी प्राप्त करनेके लिये जाति पांति वा ऊंच नीचका कोई विचार न था। केवल यही एक विचार था कि जो पहि-लेही पहिले मिल जावे वही राजगद्दीपर बैठाया जाय चाहे वह ब्राह्मण हो चाहे क्षत्रिय वा डोम भाट वा तुर्क विहना और कूंजडाही क्यों न होवै अब सुनिये लक्ष्मीपति नामका एक बडा महाजन था जो गोविंदरायकी सरायमें रहता था उसके वहुत नौकर चाकर दासदासी थे। इनमेंसे एक दास था जिसका नाम दुःखी था वह अपने स्वामीकी सेवा

तनमनसे करता था । उसका स्वामी उससे अति प्रसन्न था । उसने दुःखीको बहुतसा धन देकर स्वतंत्र करदिया और कहा कि अब तुम इस धनसे व्योहार करके अपना जीवन विताओ दुःखीने कई एक नाव मोल लेकर और उनको अपने देशके नाना प्रकारके पदार्थोंसे भरकर यात्रा करी चलते २ उसकी नावें समुद्रमें महाभयंकर वायु चलनेके कारण चट्टानोंसे टकरा कर नष्ट होगईं तब दुःखी विचारा बड़ी विपत्तिमें पड़गया । एक लकड़ीकी पटरीपर बहते बहते उसी हर्षटापूके किनारे जा लगा धीरेसे समुद्रके किनारेकी घासके सहारे जलसे निकलकर भूमिपर आ-खड़ा हुआ । प्रातःकाल लोग छूटे कि किसी मनुष्यको ले आवें और उसको अपना राजा बनावें दैवयोगसे दुःखी दृष्टि पड़ा उसको लेजाकर स्नान कराकरके अपना राजा बनाया । अब दुःखी आनन्दसे बेखटके राज्य करने लगा उसके प्रधान मंत्रीका नाम सुबुद्धि था । एक दिन राज्यप्रबन्धके विषयमें परामर्श करते समय सुबुद्धिने अपने महाराजा दुःखीसे कहा कि हे महाराज! आपको भविष्य विचार करना उचित है क्यों कि हमारे देशकी यह रीति है कि राजा केवल चार वर्षतक राजगद्दीपर रहता है फिर दूसरा राजा होता है इस चार वर्षके अन्तरमें आपको उचित है कि अपने भविष्यके लिये किसी उजड़ेहुए स्थानको बसावें और अपने लिये एक नूतन सिद्ध करलें कि जब आप इस गद्दीसे उतारे जायँ और आपको वही जीर्ण वस्त्र पहिनाये जावेंगे जो आगे पहिरकर आये थे तो आप दुःख और दरिद्रताके महाकष्टसे छुटकारा पा सकेंगे । यहांसे थोडी दूरपर एक बडा ऊजड स्थान है जहां कोई नहीं रहता है । भूमि बहुत अच्छी है यदि आप

उसको वणिज व्यापारी महाजन और किसानोंसे बसा दें और वहाँ अपने रहनेके लिये सुन्दर राजभवन बनालें तो आपके हेतु अच्छा होगा । राजाने मंत्रीसे कहा कि जो लोग मेरे आगे यहां राजा होगये हैं उन्होंने कोई नया नगर बसाया था कि नहीं । मंत्रीने कहा हे महाराज! मैंने परामर्श दिया था पर किसीने इसकी चिन्ता न करी । मैंने आपको भी आगेसे चिता दिया कि आप अपनी चिन्ता करें और दुःखसे बचोंदुःखी उत्पन्न तो दासही कुलमें हुआ था इसमें कुछ सन्देह नहीं है परन्तु बुद्धिमान् और ज्ञानी पुरुष था जो सर्वदा भविष्यके विषयमें चिन्ता करता था उसने यह विचारा कि आनेहारे समयसे बेखटके रहना अति उत्तम है इसी विचारसे उसने उसी स्थानको बसाना आरंभ किया । दुःखीने उस उजाड़ स्थानमें अपने लिये धन द्रव्य एकत्र किया और राजमहल बनवा दिया और चौकी पहरेवाले रख दिये जब राजसमय व्यतीत हुआ तब उस देशके लोगोंने दुःखीको राजगद्दीपरसे उतार दिया और वह पुरुष अपने बसाये हुए नगरमें जारहा जिसकी वह प्रतिदिन बाट जोहता था । इस वर्तमान राजपाटकी उसको कुछ चिंता न थी क्यों कि नाशमान् राज्यको छोड़ना उसके निकट कुछ कठिन न था अब उसको अक्षय राज्य और आनन्द प्राप्त करनेकी संपूर्ण और दृढ आशा थी सो वह वहाँ पहुँचकर आनन्दपूर्वक राजपाट करने लगा क्योंकि उसकी बसाई हुई प्रजा ब्राह्मण क्षत्री वैश्य शूद्र हिंदू मुसलमान शेख सैय्यद मुगल पठान सबके सब उसकी बाट देखते थे कारण यह था कि वह बडा बुद्धिमान् योद्धा पराक्रमी धर्मी और न्यायी राजा था इस नये नगरमें जाकर जब वह राज्य करनेलगा तो उसका नाम वहां दुःखी न रहा

परन्तु श्रीमहाराजाधिराज आनन्दप्रजापालसिंह नाम पडा और अटल अक्षय राज्यको प्राप्त किया ।

हे प्रियपाठको ! अब इस कहानीका सांराश सुनो इस संसारमें हम तुम सब पाप और मृत्युके बन्धनसे जकडे हुए हैं। धन द्रव्य स्त्री बालक खेती वारी और वणिज व्यवहारही-की चिंतामें रातदिन लगे रहते हैं हमारे सृजनहारने ज्ञान बुद्धि जो हमको दी है कि अपने स्वामीको पहिचानें और उसकी सेवा करें सो सबलोग भूले बैठे हैं और उसकी सेवा करें सो उसकी सेवा छोड नानाप्रकारके व्यवहारमें दिनकूं खोरहे हैं परलोककी चिंता नहीं करते हैं यह संसार थोडे दिनमें अपनी सारी शोभा समेत जाता रहेगा और प्रत्येक मनुष्यको यह चारदिनका जीवन छोडदेना पडेगा उस समय कोई काम न आवैगा यदि तुम शीघ्र अभीसे अपने भविष्यकी चिंता करलेवो और उस पापहर्त्ता सुखदाताको पहिचान लेवो और इस संसारमें आकर सब पापोंकी शान्ति करो तब सुख होगा। महाजनरूपी ब्रह्माजी हैं जिन्होंने मनुष्यको धनरूपी बुद्धि दी है कि इस कर्म कर-नेसे सुखस्थानकूं पहुंचते हैं और इस कर्म करनेसे नरक प्राप्त होना हैं दुःखीरूपी पूर्वजन्मकी भक्ति करि कोई उसके कर्ममें धनरूपी राज लाद दिया है और नौकारूपी तन पाया समु द्ररूपा माताके गर्भमें जन्म पाकर कर्मरूपी घासका आसरा लेकर मृत्युलोकमें जन्म पाया है और पूर्व जन्मके पुण्यसे राजघरमें जन्म पाया है । और चारवर्ष राज करनारूपी मृत्यु लोकमें थोडी आयु है और सुबुद्धिमंत्रीरूपी ज्ञान गुरू जो जनाते हैं कि हे राजन् ! पूर्व योनिमें तुमने तप किया है इसवास्ते तुमकूं राज्य मिला है परंतु अब थोडे दिनके वास्ते मत भूलो एकदिन यह सुख न रहकर मरना है ।

भविष्यरूपी जहाँ मरके जाना परलोकके वास्ते आधे धन उजडरूपी टापू संतजन ब्राह्मण भूका प्यासा अभ्यागत गौकी सेवा इसमें देकर आगेके वास्ते जमा करना है। तब मरके परलोकमें भोगेगा। और जो भविष्यकी खबर नहीं रखता है सो नंगा आय हर्षटापूरूपी मृत्युलोकमें आइके फिर नंगा जावैगा तब पापकर्मोंका फल यमराज दंड देकर बडे क्लेशकूं प्राप्त करावेंगे तब पीछे पछितानेसे क्या अर्थ निकलेगा॥

तथा मनुस्मृति।

(मू०) अहिंसा सत्यमस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः॥
एतं सामासिकं धर्मं चातुर्वर्ण्येऽब्रवीन्मनुः॥ ५२॥

अर्थ–जीव हिंसा न करना सत्यभाषण करना दूसरेका धन अन्यायसे न लेना पवित्र रहना इंन्द्रियोंका नियम करना यह धर्म संक्षेपसे चारों वर्णोंके वास्ते मनुजी महाराजने कहा है॥ ५२॥

चौपाई।

यह धर्म सुकर्म करे जो कोई। उसही नरको
परमपद होई॥

दोहा।

जन्म जन्म भर्मत फिरे, मिट्यो न यमको
त्रास। हे नर पाप हि छोडकर, करो (हरि)
भजनकी आस॥ तब मिटै यमकी त्रास॥

जगरचना सब झूठि रचि, कौन मिलै भलसार।
भक्ति करो तो भव तरो, यही वेदका सार ॥

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ।

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्य्यश्रीश्रीधरानन्दतीर्थ-स्वामिपूज्यपादशिष्यश्री १०८ विश्वेश्वरानन्दतीर्थ-स्वामिनोत्तरखण्डे विरचिते प्राकृतोपनिष-न्नारायणोपनिषदि दशमोऽध्यायः ॥१०॥

---

हे प्रभुजी कौन देव भजके मुक्ति प्राप्त होई । जो जन्म फिर कदापि नहिं होई ॥ जो नित्य देव कहा है बताओ सोई ॥ अज अद्वैत एक निरंजन देवा । जाके सुमिरन करे मिटै जन्म मृत्यु भव भेवा ॥ अन्तर जोति बाहर भी जोति जो सब इंद्रियोंको प्रकाश कराई ॥ ताको मन लगावे जो कोई ॥ सो पुरुष नारायण स्वरूप होई ॥

हे आत्मा ज्योति सुमरों मैं तोहीं ॥ अन्तःकरण बलबुद्धि दे मोहीं ॥ निमिष निरख विचारे जो कोई ॥ ताको जन्म सुफल सब होई ॥

या वेदमें कही होई जान शके जो कोई ॥ ताको जन्म पुनरपि न होई । सोई सत्य कहौं मैं तोई ॥

हे आदि अविनासी । अन्तरप्रकासी । घट घट प्रकासी । निशदिन एकरस सदा प्रकासी ॥

(तथा श्रुतिः) यो वा एतदक्षरं गार्ग्यविदित्वाऽस्माल्लोकात्प्रैति स कृपणः ॥ १ ॥

अर्थ–हे गार्गी ! जो पुरुष इस अक्षर परमात्माकूं न जानके इसलोकते लोकांतर विषे गमन करै है । सो अज्ञानीपुरुष कृपण जानना चाहिये ॥ १ ॥

तथा विष्णुपुराणमें पराशरमुनिने मैत्रेयके प्रति कहे हैं ।

(मू०) ज्योतींषि विष्णुर्भुवनानि विष्णुर्वनानि विष्णुर्गिरयो दिशश्च ॥ नद्यः समुद्राश्च स एव सर्वं यदस्ति यन्नास्ति च विप्रवर्य ॥२॥

अर्थ–हे विप्रवर्य मैत्रेय! यावन्मात्र सूर्य चन्द्रमा ध्रुव शुक्रादिक आकाशमंडलमें ज्योतियां हैं सो सर्वही विष्णुरूप हैं और यावन्मात्र भूर्भुवः स्वरादिक चतुर्दश भुवन हैं सो भी सर्वही विष्णुरूप हैं तथा यावन्मात्र सुमेरु हिमालयादिक पर्वत हैं सो भी सर्वही विष्णुरूप हैं और यावन्मात्र पूर्व पश्चिमादिक दिशा हैं सो भी सर्व विष्णुरूप हैं तथा यावन्मात्र गंगा यमुनादिक नदियां हैं सो भी सर्व विष्णुरूप हैं तथा यावन्मात्र क्षारोद क्षीरोदादिक समुद्र हैं सो भी सर्व विष्णुरूप हैं अर्थात् कहांपर्यन्त वर्णन करें (यदस्ति) कहिये इस जगतमात्रमें जो वस्तु प्रत्यक्ष है और जो अप्रत्यक्ष है सो सर्वही विष्णुरूप है इति ॥ २ ॥

तथा यह वार्ता नारायणोपनिषद्में भी कही है ॥

(श्रुतिः) नारायण एवेदं सर्वं यद्भूतं यच्च भाव्यम् ३॥

अर्थ– यह सर्व जगत् नारायणही है और जो भूत तथा भाव्य कहिये जो भविष्यत वस्तु है सो भी सर्व नारायणही है इति ॥ यहां नारायण और निर्गुण ब्रह्मके विषे कोई भेदकी शंका नहीं करनी चाहिये काहेते ब्रह्मही स्थूलमतिवाले

भक्तोंके अनुग्रहके अर्थ नाराणकी व्यक्तिसे प्रतीत होवे है ॥३॥ यह वार्ता अथर्ववेदकी रामपूर्वतापोपनिषद्में कही है ॥

(श्रुतिः) चिन्मयस्याद्वितीयस्य निष्कलस्या-
शरीरिणः ॥ उपासकानां कार्यार्थं ब्रह्मणोरूप-
कल्पना ॥ ४ ॥

अर्थ–सच्चिदानन्दमय अद्वितीय निष्कल और शरीरसें रहित जो परब्रह्म है तिसकी उपासकलोकोंके अर्थही चतुर्भुज विष्णु आदिक व्यक्तिकी कल्पना अर्थात निर्माण होवे है इति ॥४॥

यह वार्ता विष्णुपुराणमें भी कथन करी है ॥

(मू०) अहं हरिः सर्वमिदं जनार्दनो नान्यत्ततः
कारणकार्यजातम् । ईदृङ्मनो यस्य न
तस्य भूयो भवोद्भवा द्वंद्वगदा भवंति ॥ ५ ॥

अर्थ–मैं हरिहूं और यह चराचर सर्व जगतभी जनार्दन-रूप है तिसके विना दूसरा कोई कारणकार्यरूप पदार्थ सद्-हू नहीं है इस प्रकारसे जिसपुरुषके मनमें दृढनिश्चय होवै है (तस्य) कहिये तिसको पुनः जन्ममरणके अभाव होनेसे पश्चात् शीतोष्ण क्षुधापिपासादिक द्वंद्वजन्यबाधा कदाचित नहीं होवै है इति ॥ २३ ॥ अर्थात् जैसे नदीका जल समुद्रमें जाकरके अपने नाम और रूपका परित्याग करिके समुद्रके साथ एकीभावकूं प्राप्त होजावै है तैसेही सो तत्त्वदर्शी पुरुष अपने नामरूपका परित्याग करके वर्तमान शरीरके पात होनेते सच्चिदानंदमय नारायणके साथ एकीभावकूं प्राप्त होवै है ॥

श्रुति स्मृति पुराण सुनके मातुपितु भये संसारसें
उदास॥धन्य धन्य बेटा मिटचो अब अज्ञान जूथ॥
अब आज्ञाहै लेवो संन्यास॥मिटाओ यमको त्रास॥
हरिभजनकी करो आस । तब मिटे यमको त्रास ॥

चौपाई ।

जय जय कमलानाथ जलशायी ॥ कमलनयन कमलासुखदायी ॥ नाम स्वरूप अनन्त तुम्हारे ॥ गावैं निशिदिन संत मुरारे ॥

दोहा ।

सब देवनके देव तुम, कोऊ लहै न भेव ।
तुमहीं जग करतार हौ, माखन प्रभु हरि देव ॥
तिनसों हरिजू प्रीति कर, अंमृत वैन सुनाय ।
प्रेमरीति समुझायके, दीन्हीं लाज छुडाय ॥
तुव चरणनकी रेणुका, वह चाहत दिनरैन ।
जिनके दर्शन देखके, सुख पावत हैं नैन ॥

चौपाई ।

यद्यपि यह जानो मनमाहीं । तुमसों और बली कोउ नाहीं ॥ तेहि कारण त्रिभुवनके नाथ । तुमहीं शुद्ध करो मम साथ ॥ वाकी छबि वरणी नहिं जाय । मेरो चित्त लगे यदुराय ॥ मन लाग्यो त्यहि सूरत माहीं । इक क्षण कबहूं भूलत नाहीं ॥ जो प्रभु केवल ब्रह्म कहावे । केहि कारण इतनो भ्रम पावै ॥ जगमें मनुष देह धरि आये । तेंहि कारण इतनो भ्रम पाये ॥

दोहा ।

माखन प्रभु भगवानको, कबहूँ भ्रम कछु नाहिं ।

यद्यपि यह लीला करी, जानि लेहु मन माहिं ॥
मैं हृदयसे भजौं भगवाना। भ्रमजालजगतमें नाना॥

अथ हिमंतगीत अपसरागीत ।

फटिकूरेडिले रामजी वित्ये चौमासूला। आये ऋतु शरद स्फटिकसिलाते रामजी लंका जाउला॥लंका जाईकले रामजी सीता लिऔला ॥ सीता लिईकले रामजी अजुद्या औला ॥ अजुद्या आईकले रामजी बडाइ बजौला ॥ बडाई वज्यैकरामजी राज करू-ला ॥ वसिष्ठ मुनिते रामजी आशिष लिऔला ॥

पर्वतीय भाषा शरदगीत।

गैरीगदुनीले राडेघासीलो काटचोला। उची डुमू-कीले रामजी लाउ लगौला ।सुणलि मायडेरामजी कले उदेलेला। सुणलु वावाले रामजी वैदालुलालो सुणलु भाई लो रामजी वैदालु आलोला ॥ शत वडे सरापो रामजी वौजोलि छातिला जीं पापणील ले रामजी वैदालु गोटेला ॥ १ ॥

अर्थ-( गैरीगदुनी ) कहिये जो संसाररूपी गहिरी कुवाँ है मेडुवे है और ( ऊँची डुमीकि ) नारायणके ऊँचा स्वरसे भजन करो तब ईश्वर सुनेगा तब दो पारखद भेजेगा ज्ञान और वैराग्य तब संसारसे उपराम होके एकान्तमें भजन करेगा तब मुक्त होवैगा ।

हेमन्तऋतु गीत पर्वती भाषा ।

घूगत्या हरीलबा सींया गाड ॥ हडि देवारीको

लगायो मैतरः ॥ यकलगी बोया की खूदूडि ॥ येक
लग वैन्योंकी डर ॥

अर्थ-( घूगत्या ) कहिये यह शरीर, ( गाड ) कहिये यह भवसागर, ( हड़ि ) कहिये यह नौकारूपी मनुष्य-शरीर, ( यकलगी बोया ) कहिये ईश्वर, ( खूड्डि ) कहिये जिज्ञासु पुरुषको इच्छा होती है कि अपने नित्य स्वरूपका निश्चय करूं जिस करके जन्म मृत्युसे रहित होजावें परन्तु ( वैन्यों ) कहिये काम,क्रोध, माया, मोह, लोभ, अहंकार, मत्सर यह शत्रु हैं यह ( बोय ) रूपी ईश्वरको प्राप्त नहीं होने देते हैं । जब यह शत्रुओंको जीतलेगा जो शूर वीर पुरुष तब ( बोया ) रूपी आत्माको प्राप्त होवेगा ॥ २ ॥

पर्वतीय भाषा अपसरा गीत ।

पार फिंन्त्रिशामिर्गुलि वार लगी खासी ॥ पाप
पुण्य जान्यो नाहीं तब जांदा जमकी फांसी ॥
चमाला छूल्यावे जमाण मजलो वजलि वंशूली
पापपुण्य जाण्यो नाथी ॥ तब जांदा यमकी शूली ॥

अर्थ-( फिंन्त्रि ) कहिये पुण्य ( खासी ) कहिये पाप यह दोनों मनुष्यके उमड़ रहे हैं जब पाप पुण्यको नहीं जानता है तब यमकी फांसीमें पडकर बड़ा कष्ट पाता है । पाप करके केवल दुःखको प्राप्त होता है सुखको नहीं ।

अथ स्वामी जुमैलो ।

पर्वतीय भाषा गोपणिगीत ।

भास मेरा कपुवैरामेलो । मैतकी बाट वैरामैलो ॥
वसंत ऋतु वैरामेलो । कपुभाशदू वैरामेलो ॥
कपुभाशदू वैरामेलो । फूलफूलदा वैरामैलो ॥
वसंत ऋतु वैरामेलो । डालिमोलदि वैरामैलो ॥

वसंत ऋतु वैरामैलो । घाशीलोमौलो वैरामैलो ॥ खूदूडिलगी वैरामैलो । मैतकी बाट वैरामैलो ॥ कपुभाशलो वैरामैलो । वभाशमेराकपु वैरामैलो॥ भाशण्याभाश वैरामैलो॥१॥वसंत ऋतु वैरामैलो । वणकालोक वैरामैलो ॥ घरूँडावडदा वैरामैलो । साशरकी बेटी वैरामैलो ॥ मैतवैदौंदा वैरामैलो। गाई बाछरी वैरामैलो॥पाणिगाडदी वैरामैलो॥२॥ द्वापर युग वैरामैलो । कृष्ण अवतार वैरामैलो ॥ कन्हयालाल वैरामैलो । गोपणिसंग नाच्यो वैरामैलो ॥ कातिकपुन्या वैरामैलो । रासलीला करि वैरामैलो । चौदह हजार वैरामैलो ॥ गोपणिथई वैरामैलो । पांच हजार वैरामैलो ॥ ग्वाल वाल थया वैरामैलो ॥ अदुलिराती वैरामैलो । वंशूलि वाजी वैरामैलो ॥ चौदहूं लोक वैरामैलो । मोहित होया वैरामैलो ॥ छै महीनाकी रात वैरामैलो । क्षणभरबीती वैरामैलो ॥ निरगुण रूप वैरामैलो । सगुण धार्‍यो वैरामैलो ॥३॥ दुष्टजन मार्‍या वैरामैलो । भक्त तार्‍या वैरामैलो ॥ मोर मुकुट वैरामैलो । कृष्णसेवित वैरामैलो॥ पीताम्बर पहिरे वैरामैलो ॥ राधिकासंग नाच्यो वैरामैलो । कृष्ण मुकुंद वैरामैलो ॥ मथुराजन्म वैरामैलो । गोकुलखेल वैरामैलो । देवकीगर्भ वैरामैलो ॥ जनमपायो वैरामैलो। यशोदा अँग्ना वैरामैलो ॥ बाललीला किया

वैरामैलो ॥ पूतना मारी वैरामैलो ॥
भगवततारी वैरामैलो । बकासुर मार्‍यो वैरामैलो ॥
कुब्जातारी वैरामैलो । भक्तहितकारी वैरामैलो ।
कृष्णमुरारी वैरामैलो ॥४॥ भाशमेराकपु वैरामैलो ।
वसंत ऋतु वैरामैलो ॥ बुरांसफूल्या वैरामैलो ।
वसंत ऋतु वैरामैलो ॥ आरु फूलदा वैरामैलो ॥
आरुफूलद वैरामैलो । खूदूड़िलग वैरामैलो ।
वसंत ऋतु वैरामैलो ॥ नचीवानाच वैरामैलो ।
गीऱ्यालपूल्या वैरामैलो ॥ संसारी लोक वैरामैलो ॥ मायाजालभूल्या वैरामैलो ॥ दोदिनका स्वप्ना वैरामैलो । एकदिन मरना वैरामैलो ॥
पूर्वजन्मचूके वैरामैलो । येखमरचाभुख वैरामैलो ॥
हरिका नाम वैरामैलो । सुखकी खाण वैरामैलो ॥
संसारी माया वैरामैलो । दुःखकी खाण वैरामैलो ॥
हरिकी भक्ति वैरामैलो । अखै सुख वैरामैलो ॥
मनुषी तन वैरामैलो । हरिकी भक्ति वैरामैलो ॥
पशु व्याघ्र वैरामैलो । केवल पाप वैरामैलो ॥
तस संग विना वैरामैलो । ज्ञान निवोदो वैरामैलो ॥
संतोंकी संग वैरामैलो ॥ ज्ञान प्रवेश वैरामैलो ॥
मूर्खोंकी संग वैरामैलो । नरक प्रवेश वैरामैलो ॥
स्त्रीसंग वैरामैलो । कुम्भी नरक वैरामैलो ॥
विषयभोग वैरामैलो । जन्मका हेतु वैरामैलो ॥

मनभयनाश वैरामैलो । वासनाक्षय वैरामैलो ॥
जीवन्मुक्ति वैरामैलो । तबओंदो सुख वैरामैलो ॥

अर्थ-( वै ) कहिये वैकुण्ठका पति जो भगवान् अंतर्यामी जो घटघट व्यापक है, ( रा ) कहिये जो सबके हृदयमें प्रवेश कर रहे हैं ( मै ) कहिये मैं वासुदेव चौदा ब्रह्माण्डोंमें रमरहाहूँ ब्रह्मा आदि चींटीपर्यंत सर्व प्राणियोंके हृदयकमलमें मैं वासुदेव रमरहाहूँ । मेरे विना कोई वस्तु नहीं है, सर्व वस्तुओंका प्रकाश करनेवाला मैं वासुदेव हूँ । जड चेतनोंका चलना फिरना खाना पीना बोलना सुनना हर्ष विषाद स्पर्शका अनुभव करना यह सर्व मेरी सत्ता करके होता है । जब मैं जीवरूप इस शरीरसे निकल जाताहूँ तब पत्थरकी नाईं सब निर्व्यापार होजाता है कुछ भी नहीं होता है । (लो ) कहिये हे लोको विचारो ॥

जूकदापाप वैरामैलो । सो जांदा नरक वैरामैलो ॥
जूकदा पुण्य वैरामैलो । सो जांदा स्वर्ग वैरामैलो॥
चैतन्य चोला वैरामैलो।भवसागर तनो वैरामैलो ॥
मनुष्यतन वैरामैलो । कठिन मिल्दा वैरामैलो ॥
सुखका स्थान वैरामैलो । मनुष्यतन वैरामैलो ॥
और शरीर वैरामैलो । घाशीलो खादा वैरामैलो ॥
मानुष्य तन वैरामैलो । भातिलो खांदा वैरामैलो॥
जोकदो सतसंग वैरामैलो । सो जादो वैकुण्ठ वैरामैलो ॥ जो कर्दा कुसंग वैरामैलो ॥ सो जांदा नरक वैरामैलो ॥ गुरुविना ज्ञान वैरामैलो ॥ कदापि निओदो वैरामैलो ॥ सोचण्या सोच वैरामैलो । बूजण्या बूज वैरामैलो ॥ एकदिन अवश्य

मरणा वैरामैलो ॥ पापकी ओर वैरामैलो । पग न धऱ्या वैरामैलो ॥ धर्मकी ओर वैरामैलो ॥ हाथ उठाया वैरामैलो ॥ हाथकी करनी वैरामैलो ॥ जन्मजन्म भोगदा वैरामैलो ॥ सो छन पुत्र वैरामैलो ॥ जू होवे हरिभक्त वैरामैलो ॥ शतकोटि पितर वैरामलो ॥ वैकुण्ठ होदा वैरामैलो । जू कदा पाप वैरामैलो ॥ शतकोटि पितर वैरामैलो । नरकजांदा वैरामैलो ॥ सो छन बेटि वैरामैलो । जो होंदि पतिव्रता वैरामैलो ॥ सो छन पुत्र वैरामैलो । जो होंदा पंडित वैरामैलो ॥ धनधान्य माता वैरामैलो ॥ जिसका पुत्र पंडित वैरामैलो ॥ धन्यधन्य माता वैरामैलो । जिसकी बेटी वैरामैलो ॥ पतिव्रता होंदी वैरामैलो ॥ पतिव्रता बेटी वैरामैलो ॥ तीन कुल तारदी वैरामैलो ॥ पिताका कुल वैरामैलो ॥ माताका कुल वैरामैलो ॥ साशरीका कुल वैरामैलो ॥ ऐसा जन्म होना वैरामैलो ॥ अहो भाग्य समझना वैरामैलो ॥ जारपुत्री होना वैरामैलो । अभागी माता समझो वैरामैलो ॥ अपंडित पुत्र वैरामैलो । सो पिता अभागी वैरामैलो ॥ पतिकी सेवा वैरामैलो । वैकुण्ठमेवा वैरामैलो ॥ मातपिता सेवा वैरामैलो । सो वैकुंठमेवा वैरामैलो ॥

इति झुमैलो ।

कहाँ प्रभू वाली मार्‍यो कहाँ मार्‍यो रावणा । कहाँ प्रभु राश रास्यो कहां झूले झूलना॥धन्य वाकी भाग

जाके साधु आये पाहुना॥ पम्पापुरमें वालीमारे लंकापति रावना । वृन्दावनमें रामरासी गोकुल झूलेझूलना॥धन्य वाकी भाग जाके साधु आयेपाहुना॥२॥ माल लूटि शपेदी लूटी लूटे माल खजाना, जिसकी माया उसीने लूटी रोवनवाला झूठा । तुम तो झूठै रोवता रामजी झूठा रंग बताया ॥ गुलाबी रंग बताया रामजी गुलाबी रंग बताया ॥ कंकरी चुनचुन महल बनाया मूर्ख कहै घर मेरा।ना घर तेरा ना घर मेरा चिडिया रयन बसेरा । रामजी चिडिया रयन बसेरा ॥ माता कहै यह पुत्र हमारा बहिन कहै भाई मेरा, त्रिया कहै यह पुरुष हमारा झूठा यह संसारा॥ रामजी झूठा यह संसारा ॥ वामन होके लंबीलाजपता ज्युणेका खडकेसानाही, मरनेको कोई चाहता नाहीं॥तुम तो झूठा रंग बताया रामजी चार पांचकी वर्ति वटले चढे काठकी घोडी, गंगा तीरथ फूंकी डारी जैसे ब्रजमें होली । रामजी तुम तो झूठा रंग बताया रामजी ॥ गुलाबी रंग बताया ॥ माता रोवै जबलगजीवें बहिन रोवै छै मासा, पिता रोवै लक झटक त्रिया रोवै आधघडी, फिर ढूंढे घरवासा रामजी० ॥ रामकी आशा कोई न करता ॥ झूठी मायामें डुबता लोभमें खपखपको मरता । रामजी० धन दारा घर कोई नहिं तेरा ॥ राम भजले पियारा॥ तू तो सबसे न्यारा ॥ रामजी० ॥ एकला आया एकला जाना ॥ हे नर तू भज भगवाना ॥ आवे

लागली औघड़ घाटि पीछे छूटलि घरमंदिर द्वारा ॥ हरिके नाम एक संकट कटनेहारा ॥ रामजी० ॥ झूठी मायामें फँदफँद मरता ॥ आगे यमकी फांसी पड़ता ॥रामजी०॥ दिनभर काम करले ॥ रामजी० ॥ एक घडी राम भजले ॥ रामजी० ॥ ऐसा तन फिर न मिले ॥रामजी०॥ फिर न मिले संग साथी चलगये तेरा ॥ तू भी जानेहारा ॥ रामजी० तू भी जानेहारा ॥ तू राम भजले पियारा ॥ रामजी० ॥ जो तेरा आगे रक्षा करने हारा॥ रामजी०॥रामके नाम सकलका जीवणा॥राम विना बारबार जन्मना मरणा ॥ रामजी० ॥ ऐसा तन फिर न पौणा ॥ रामजी० ॥ रामभजन विना कुत्ता बिल्ली योनिमें जाणा ॥ रामजी० ॥ सुख योनि छोडके दुःखयोनिमें मत जाणा ॥ जीव झणा यह अकल रखणा ॥ रामजी० ॥ इति ॥

श्रीस्वामीविश्वेश्वरानन्द कहे कि हम जाणा परम धामकों ॥ तुम भजणा राम ॥ तब पावै परम धाम ॥ यह हम कहैं तुमकों ॥

स्वामीकहे ॥ जो मेरो वचन पर न होवे विश्वास ॥
तो श्रीकृष्ण अर्जुनसें कहे खाश ॥ १ ॥

दोहा ।

मुख मुरली कर लकुटवर, यदुपति नन्दकुमार ।
अर्जुनगीता महतफल, वर्णत आशु सुविचार ॥
गुरुगणपतिपद वंदिकर, धर उरमें विश्वास ।

गीताज्ञान नहाय कछु, हृदय करहु मम वास ॥
मुक्ति पदारथ संत हित, यह गीताकर प्रेम ।
हरियश अगम अपार है, कहौं मैं चित धरि नेम ॥

॥ अर्जुनगीता ॥

चौपाई ।

अब सुन अर्जुन कहौं विचारी । नाम भजनके सब अधिकारी ॥ राम नाम जो सुमिरन करई । भवसागर सो क्षणमें तरई ॥ मेरे नाम भजै चित लाई । धर्म अर्थ विद्या फलपाई ॥ जो गृहवास अग्नि सुख पावै । प्राण अन्त वैकुंठ सिधावै ॥ तिहिते अर्जुन सुन चितलाई । नाम भजनते सब-सुख पाई ॥ योग महादुख कुन्तिकुमारा । तोसों वचन कहौं निरुआरा ॥ योगसाध जो प्राणी धावै । तबहीं अमर परमपद पावै ॥ भङ्ग होय तो पार न पावै । जैसे मारग अन्ध भुलावै ॥ नाम कि महिमा कहत न आवै । क्षण इक भजे अमरपद पावै ॥ अर्जुन सांच सुनो हम पाहीं । नाम भजन समान जगनाहीं ॥ नाम भजन अरु सुमिरन करई । भवसागरसे क्षणमें तरई ॥ मेरो नाम भजै चितलाई । और करे तो सहा न जाई ॥ तिहिते अर्जुन सुन चितलाई । राम नामते सब सुख पाई ॥ राम नाम जग अहै अधारा । नाम लेत भवसागर पारा ॥ भक्तहमार प्राणसम अङ्गा । निशिदिन रहैं भक्तके सङ्गा ॥ सदा फिरों

भक्तनके साथा। शंख चक्र गदा लिये हाथा॥ गायसङ्ग बाछा जस धाई। क्षीर कि आश क्षणक ना जाई॥ सुन अर्जुन समझावों तोहीं। मोर नाम मोहन अस मोहीं॥ नाम ब्रह्म चित जाने कोई। आवागमन न ताकर होई॥

दोहा।

परब्रह्म निश्चय करि, जानो कुन्तिकुमार।
तीनलोक तारे सही, एक नाम है सार॥

चौपाई।

प्रथम मंत्र गुरू जो दीन्हा।तेहिते जो निजधर्मनचीन्हा॥
तब जो और मंत्र देय कोई।तो जगमें दोष तेहीको होई॥

दोहा।

यह सब दोष गुरूनकहँ, शिष्य न जाने कोय।
कुम्भीपाकादिक नरक, निश्चय प्रापति होय॥

चौपाई।

सुन अर्जुन निश्चय चित कीजै। कथा रसाल श्रवण सुनि लीजै॥ नाना वेद पढै जो कोई। गुरुमुख वचन समान न होई॥ गुरु कहँ पूँछ जाय जहँ जाने। भवचिन्ता हिरदै नहिं आने॥ चारि वेद मुख पाठ बखानी। अन्तर्गती मोहिं नहिं जानी॥ कहत वेद सब जन्म गँवावै।नाम भजन विनु मुक्ति न पावै॥निश्चय नाम जु चितहि लगावै। क्षण इक भजे परमपद पावै॥ कागभुशुंड अमरपुर गयऊ। माया छत्र हृदयमों भयऊ॥ अब सुन अर्जुन कहौं

बखानी । रामनाम यह अमृतबानी ॥ नाम सुमिरि शिव अम्मर भयऊ । जरा मरणको संशय गयऊ ॥ नामकी आश वासुकी कीन्हा । तिल समान धरती तिन्ह लीन्हा ॥ राम नाम ध्रुव सुमिरण कीन्हा । अचल पदवी ताहिको दीन्हा ॥ सुर मुनि जानत हैं कछु भयऊ । तेहि कारण मैं दर्शन दयऊ ॥

दोहा ।

राम नाम निश्चय करि, जानो कुन्तिकुमार ।
चारि वेदमें अर्जुन, दुइ अक्षर हैं सार ॥

चौपाई ।

राम नाम भजे जो कोई । भवसागर पार होवै सोई ॥ राम नाम एक सार । जो करे भवसागर पार ॥ रामकी महिमा कहत न आवे । क्षणहु भजे अमरपद पावै ॥ सदा परमपद नामसे होई । तासे नाम जपै सब कोई ॥ रामनामकी करो आस । तब जावै वैकुण्ठहि खास ॥ राम नाम विन सुख ना होई । सहस्र वर्ष तप करे जो कोई ॥ नाम विना सुख कबहुँ न होई । वेदन कही बात यह होई ॥ नाम कि महिमा वेदमें गाई । जो भजे सो अमरपद पाई ॥

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ।

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्य्य श्रीश्रीधरानन्दतीर्थ-स्वामिपूज्यपादशिष्यश्री१०८विश्वेश्वरानन्दतीर्थस्वामि-विरचिते प्राकृतोपनिषन्नारायणोपनिषदि अर्जुनगीता वर्णनो नाम एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

श्रीमद्भागवते एकादशस्कन्धे ।

श्रीकृष्णजीने कहा हे उद्धव ! मैंने यज्ञ तप कहा है परन्तु अब सत्संगकी महिमा जिससे भक्ति उत्पन्न होती है सो कहता हूं सुनो जैसा मैं सत्संग और भक्ति करनेमें जल्दी प्रसन्न होता हूँ वैसा वेद पढने व योगाभ्याससाधने व व्रत आदिक रहनेवालोंसे सुख नहीं पाता हूं केवल सत्संग करनेसे मेरे चरणोंमें भक्ति उत्पन्न होकर सारे जीव मुझे पहिचानते हैं और वहलोक जगतमें अपनी मनोकामना पाकर अन्तसमय आवागमनसे छूटजाते हैं देखो राजा बलि व बाणासुर व सुग्रीव व हनुमान् व जाम्बवन्त व जटायु व कुब्जा व व्रजवासी आदिक अनेक जीव मेरीभक्ति व दर्शन करनेसे भवसागर पार उतर गये व शबरी व निषाद आदिक अनेक जीव नीच ऊंच जाति भक्ति करनेसे मुक्ति पदवीपर पहुंचे व गोपियोंने कुछ वेद व शास्त्र न पढने व तीर्थव्रत न करने व मेरी महिमा न जाननेपर भी मुझे पतिभावसे भजा, ऐसी प्रीति मेरे साथ की कि हमारे वियोगमें उन्हें क्षणभर एककल्पके समान मालूम होकर मेरे संग रास करते समय छः महीनेकी रात एकपलभर जान पड़ी थी सो उन्होंने उसी प्रीति व भक्तिके प्रतापसे लक्ष्मीरूप होकर वैकुंठवास पाया है जिसतरह कोई जान व अनजानमें अमृत पीनेसे अमर होकर उत्तम औषधि खानेसे सदा तरुण बना रहता है उसी तरह जाने व विना जाने मेरी भक्ति भक्ति व प्रीति करनेवाले मनुष्य संसारमें सुखपाकर जन्म व मरणसे छूटजाते हैं जैसे तागेमें दाने काठ व रुद्राक्ष व सोने आदिकके पिरोकर माला बनती है उसीतरह संसारी जीव मेरे स्वरूपमें रहते हैं परंतु यह बात विना गुरूके बतलाने व कथा न सुनने व सत्संगके न करनेसे मालूम नहीं होती है इस लिये संसारी मनुष्यको गुरूकी सेवा व भक्ति करना व ज्ञानरूपी तलवारसे मायारूपी सन्देहको काटकर सबजीवोंमें परमेश्वरकी शक्ति बराबर समझना चाहिये

जिसमें परलोकमें सुख पावै । नहीं तो पीछे पछतावैगा यह चैतन्य चोला मिलना बडा कठिन है । इस वास्ते नारायणकी भक्ति करनी चाहिये ॥

चौपाई ।

मनुषजन्म दुर्लभ जगमाहीं । देवनहूंको प्रापत नाहीं । सकलदेव यह मनसा धारैं । मानुष हो भवसागर तारैं ॥ नर शरीर नौकासम जानों । वेदपुराण दंड कर मानो ॥ केवटरूप गुरू है सोई । नौकापार लगावत जोई ॥ या विधिसों जो पार न होई । आतमघाती समझो सोई ॥ जबतक भक्ति करे नहिं कोई । भवसागरसे पार न होई ॥ १ ॥

दोहा ।

तुवचरणनके ध्यानमें, मगन रहै दिन रैन ।
तुम्हरी अमृतकथा सुनि, लहै सदा सुखचैन ॥
यह अस्तुति जो रैन दिन, कहै सुनै चित लाय ।
ताको पाप रहै नहीं, विष्णुलोक वह जाय ॥

चौपाई ।

हरिनामकी महिमा वर्णि न जाई । जन्मजन्मके पाप क्षणमें जायँ नशाई ॥ पाप नाश विन धर्म न होई । यह जानै निश्चय सब कोई ॥ जो हरिसेवामें चित-धरै । मनमें कछु इच्छा नहिं करै ॥ तिहिको पाप कटै क्षणमाहीं ॥ मुक्त होय कछु संशय नाहीं ॥ २ ॥ हमको तुम सुमिरो मनमाहीं । हमहु सदा रहैं तुम पाहीं ॥ सर्व आत्मा हमको जानो । सबजी-वनके जीव बखानो ॥ आतमहीसो आत्मा देखो ।

यह अध्यातम ज्ञान विशेखो ॥ राजन ऐसी विधी-
बढाई । हरिजू सब गोपिन समुझाई ॥ सफल जन्म
ताको जगमाहीं । जाको मन हरिचरणन पाहीं ॥३॥
परमहंस है नाम तुम्हारो । तुमसे प्रगट वेद हैं
चारो ॥ विप्र धेनु रक्षाके काजा । तुम अवतार
लियो यदुराजा ॥ आदि अन्त तुम पूरणकामा ।
तुमको हितसे करूं प्रणामा ॥ ऋषिदर्शन दुर्लभ
जगमाहीं देवनहूको प्रापत नाहीं ॥ आज सुफल है
जन्म हमारो ॥ जो हम पायो दरश तुम्हारो ॥ ४ ॥

दोहा ।

चरण साधुके प्रीतिकरि, पूजत है जो कोय ।
संसारी सुख भोग करि, अन्त मुक्तपद होय ॥
नामकी महिमा कहत न आवै ।
क्षण एक भजै अमरपद पावै ॥

(दोहावली)-दोहा ।

वही धन्य वहि मान्य है, वेही विगत कलेश ।
भौविरत जपते रहे, हर्षित शंभु महेश ॥ १ ॥
सफल जन्म उसका वही, मनुज आपना मित्त ।
शंकर चरण सरोजका, मधुकर जिसका चित्त ॥२॥
विफल जन्म उसका वही, अपना वैरी आप ।
महा मूढ जो ना करे, नितही शिवका जाप ॥३॥
भाग्यहीन मानुष वही, जन्म हुवा बरबाद ।
मानुष तनको पाय जिन, किया न शंकर याद ॥४॥
भवसागरके तरणका, सीधा यही उपाय

महादेवके भजनमें, चित्त मगन होजाय ॥ ५ ॥
जो सुख चाहे जीवड़ा, तज भोगनकी आस ।
शिव शिव शिवके भजनमें, कर तू सदा प्रयास ६॥
मनमें शंकर ध्यान धर, मुखमें शंकर नाम ।
सहज मुक्त होजायगा, भवसे हो उपराम ॥ ७ ॥
भवदव दारुण दहनसे, तपत भये जो लोक ।
शङ्कर भजन तरंगिणी, तिनको करत अशोक ॥८॥
मृत्यु न जीके भजन विन, मृत्यु भीति नाहिं जाय ।
जैसे सूर्यके उदय विन, यामिनि तम न नशाय ९॥
शिव शिव शिवको जो भजे, तजे ईषणा तीन ।
तुरत शुद्ध शिव बोधसे, होवै दुःख विहीन॥१०॥
शंकर सिन्धु अगाधमें, नाना दृश्य तरंग ।
क्षणभरमें होवैं उदय, क्षणमें होवैं भंग ॥ ११ ॥
दर्पणमें भासें जिमि, नगर बहुत विस्तार ।
शंकरमें भासें तिमी, अन होता संसार ॥ १२ ॥
ओत प्रोत शिव सबनमें, ज्यों कपडेमें सूत ।
जो उसको जानै नहीं, सो नर बडा कपूत ॥१३॥
नाम रूप संसारमें, अस्ति भाति प्रियरूप ।
अनुगत शिवको जो लखै, सो जन पंडित भूप १४
जिमि रज्जू अज्ञानसे, भासत काल भुजंग ।
जीव हुआ भासै तिमि, आतम देव असंग ॥१५॥
सर्प भ्रांतिके नाशसे, रज्जु रहे जिमि शेश ।
गुरूवाक्यसे जीव नाहिं, मैं महेश गतक्लेश ॥१६॥

उदय अस्त अरु पालना, जगकी जिसमें होय ।
अविनाशी अद्वय विमल, शिवस्वरूपमय सोय १७
देहेन्द्रिय मन बुद्धि ना, नहीं चित्त अहंकार ।
साक्षी जो इन सबनका, सो मैं शुद्ध अपार ॥१८॥
नाम रूप सब झूठ है, अस्ति भाति प्रिय सत्त ।
ऐसा सो जानै मनुज,निर्मल जिसका चित्त ॥१९॥
अजर अमर निश्चल अकल, सकल कल्पना हीन ।
अधिष्ठान मैं सबनका, जानत मती महीन २० ॥
आनन्दाम्बुधिरूपमें, मीटै सकल कलेश ।
आनंदी सब होरहे, ब्रह्मा इन्द्र धनेश ॥ २१ ॥
बन्ध मोक्ष मोमें नहीं, नहीं नरक नहिं नाक ।
स्वयं प्रकाश सुखघनवपु, मैं हौं अगम मनवाक्२२
नामरूप संसारमें, अस्ति भाति प्रियरूप ।
अनुगत शिवको जो लखै, सो जन पंडित भूप२३
जाग्रत स्वप्न सुषुप्तिमें, अनुगत जो शिवरूप ।
पञ्चकोशसे रहित जो, सो मैं ब्रह्म अनूप ॥ २४ ॥
बाल वृद्ध युवं जे कहे, अरु नर नारी रूप ।
यह सब धर्म शरीरके, मैं अद्वैत स्वरूप ॥ २५ ॥
मैं सबमें अनुस्यूत हूँ, मैं सबका आधार ।
मणीसूत्रवत जान अस, भवसागर हो पार ॥२६॥
भेदभावना मिट गई, क्लेश हुये सब दूर ।
जित देखों उत देख है, महादेव भरपूर ॥ २७ ॥
प्रत्यगात्म शिव बोधसे, शान्त हुआ जब चित्त ।

जित देखों उतही दिखैं, महादेव प्रभु नित्त ॥२८॥
मैं मेरी जबसे मिटी, टूटा मोहका फन्द ।
जित देखौं उतहीं दिखैं, पूरण परमानन्द ॥ २९ ॥
हस्तामलक समान जब, शिवस्वरूप दिख जाय ।
बोलनको जीव न करे, देखनमें अलसाय ॥ ३० ॥
नर शरीरको पाय जिन, किया न यत्न विचार ।
भवसागरसे तरणका, सो नर मूढ गवांर ॥ ३१ ॥
मनहीं अपना शत्रु है, मनहीं अपना मित्त ।
संसारी मन शत्रु है, परमारथ रत मित्त ॥ ३२ ॥
नानाविध दुख देत है, मैं मेरी यह भूल ।
मैं मेरीका त्यागना, सदानन्दका मूल ॥ ३३ ॥
राग द्वेषके त्याग विन, विन शंकरके ध्यान ।
अविद्यामें जो सुख चहै, उसको मूरख जान॥३४॥
जीव रूप होय सबनमें, शंकर रहा समाय ।
ऐसे उत्तम ज्ञानसे, राग द्वेष मिटजाय ॥ ३५ ॥
महादेव है आत्मा, शुद्धहृदय कैलाश ।
उसके दर्शन विन किये, मिटै न मोहविलाश॥३६॥
तूं है सो परमात्मा, मैं हूं ब्रह्म स्वरूप ।
यही आत्मा ब्रह्म है, जीव है ब्रह्म स्वरूप ॥ ३७ ॥
चार वेद यूँ कहत हैं, जो समझै चितलाय ।
पार होय भवदुःखसे, सहज मुक्त होजाय ॥ ३८ ॥
सोइ सुखी संसारमें, जो सुमिरै भगवान् ।
राग द्वेष जाके नहीं, सोई चतुर सुजान ॥ ३९ ॥

रागमूल संसार है, राग मिटे मिट जाय ।
नाश हुये जिमि तेलके, दीपक स्वयं बिलाय ॥४०॥
मन नाशसे सुषुप्तिमें, नहिं दीखै संसार ।
मनसे जाग्रत स्वप्नमें, दीखत मन आकार ॥ ४१ ॥
चक्रवर्तिको सुख नहीं, नहीं सुखी देवेश ।
बीतराग मुनि हैं सुखी, वसैं एकान्त हमेश ॥४२॥
सोइ सुखी संसारमें, हुवा जिसे संतोष।
शिवचिन्तनमें मगन है, जिन लखा जगतमें दोष४३
रे मूरख क्यों ना भजे, शिव शिव शिव शिव नाम ।
अंतकाल शंकर विना, आवै न कोई काम ॥ ४४ ॥
शिव शिव शिव शिव रटनकर, छोड जगतजंजाल ।
अन्तकाल शंकर विना, संग न जावै लाल॥४५॥
शिव शिव शिव शिव जो भजे, तजे द्वेष अभिमान।
शिव स्वरूपके बोधसे, पावै पद निर्वान ॥ ४६ ॥
शिव शिव शिव शिव रटनकर, जो चाहै कल्यान ।
जन्म मरणके दुःखका, वैद्य न शंभु समान ॥४७॥
रे मूरख क्यों ना करे, शिव शिव शिव शिव जाप ।
सब तेरे मिट जायँगे, भवपावक त्रयताप ॥ ४८ ॥
रे मूरख क्यों ना धरे, मनमें शंकर ध्यान ।
दुःखसिंधुमें पतितको, सुखद न शंभुसमान ॥ ४९ ॥
रे मूरख जिनके लिये, खपता है दिनरात ।
अंतकाल ना सुनैंगे, वे तेरी एकबात ॥ ५० ॥
पति जाया पित मात सुत, भ्रातृभगिनिपरिवार ।

स्वारथके साथी सबै, देखा ठीक विचार॥ ५१
शिव शिव शिव शिव ना भजे, तजे न दुर्जन साथ।
मूढ अन्त पछतायगा, रो रो मल मल हाथ॥५२॥
कुटुम्ब परिवार सब छूटै, कोई न जावै साथ।
अंतकाल रक्षा करें, एक राम रघुनाथ॥ ५३॥
निर्गुण सगुणके नामका, जाप जपै जो कोइ।
भवसागरसे छूट कर, परपद पावै सोइ॥ ५४॥
सो०—जन्मजन्मके पाप, नाश विना हरिभजन नहिं।
भजन न विनु सत्संग, यही बात वेदन महीं॥५५॥

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्य्यश्रीश्रीधरानन्द-
तीर्थस्वामिपूज्यपादशिष्यश्री १०८विश्वेश्वरानन्द-
तीर्थस्वामिनोत्तरखंडे विरचिते प्राकृतोपनिष-
न्नारायणोपनिषदि द्वादशोऽध्यायः॥ १२॥

संवत् षट् षट् अंक विधु १९६६, मासऽसाढ रवि-
वार। प्रारम्भ्यो है लोकहित, लै वेदनके सार॥
पूर्ण भयो यह ग्रंथ शुभ, कार्त्तिकके रविवार।
जो सुनि हैं पढि हैं सदा, सो होवैं भवपार॥
भक्तहेतु प्रभुजी लियो, सगुण सुखद अवतार।
करुणा वरुणालय प्रभुहि, भजि पावै फल चार॥

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः। ॐ तत्सत्॥

समाप्तोऽयं ग्रन्थः।

---

पुस्तक मिलनेका ठिकाना—

स्वामी विश्वेश्वरानन्दतीर्थ, ग्राम—तिलोत, पोष्ट—चाडाहाट, गढवाल.

खेमराज श्रीकृष्णदास, "श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम् प्रेस—बम्बई.